भरतमुनिप्रणीतं

# नाट्यशास्त्रम्

## व्याख्याद्वयोपेतम्

[ चतुर्थो भागः ]

कुलपतेः प्रो. राजेन्द्रमिश्रस्य प्रस्तावनया विभूषितम्

हिन्दी-व्याख्याकारः
सम्पादकश्च
डॉ० पारसनाथद्विवेदी

卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐 卐

सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयः
वाराणसी

गङ्गानाथझा-ग्रन्थमाला

[ १४ ]

श्रीभरतमुनिप्रणीतं

# नाट्यशास्त्रम्

व्याख्याद्वयोपेतम्

[ चतुर्थो भागः ]

कुलपतेः प्रो. राजेन्द्रमिश्रस्य प्रस्तावनया विभूषितम्

हिन्दीव्याख्याकारः सम्पादकश्च

प्रो. पारसनाथद्विवेदी



सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयः

वाराणसी

GAṄGĀNĀTHAJHĀ-GRANTHAMĀLĀ
[ Vol. 14 ]

# NĀṬYAŚĀSTRA

OF

ŚRĪ BHARATA MUNI

[ PART-FOUR ]

**With the Commentary**

ABHINAVABHĀRATĪ

By

ŚRĪ ABHINAVAGUPTĀCĀRYA

&

MANORAMĀ

(Hindi Commentary)

By

PROF. PĀRASANĀTHA DVIVEDĪ

*FOREWORD BY*

PROF. RAJENDRA MISHRA

VICE-CHANCELLOR

*EDITED BY*

PROF. PĀRASANĀTHA DVIVEDĪ
Ex-Dean, Faculty of the Sahitya Sanskriti
Sampurnanand Sanskrit University, Varanasi




VARANASI
2004

*Research Publication Supervisor*—
**Director, Research Institute**
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi.

ISBN : 81-7270-142-X (Vol. IV)
ISBN : 81-7270-040-7 (Set)



*Published by*—
**Dr. Harish Chandra Mani Tripathi**
***Director, Publication Institute***
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi-221 002.



*Available at*—
**Sales Department,**
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi-221 002.



**First Edition,** 1000 Copies

**Price** : Rs. 300.00



*Printed by*—
**Vijay Press**
Sarsauli, Bhojubeer
Varanasi.

गङ्गानाथझा-ग्रन्थमाला
[ १४ ]

श्रीभरतमुनिप्रणीतं

# नाट्यशास्त्रम्

[ एकोनविंशत्यध्यायादारभ्य सप्तविंशत्यध्यायान्तश्चतुर्थो भागः ]

श्रीमदभिनवगुप्तकृतया
'अभिनवभारती'-व्याख्यया
प्रो. पारसनाथद्विवेदिकृतया
'मनोरमा'-हिन्दीव्याख्यया च
विभूषितम्

कुलपतेः प्रो. राजेन्द्रमिश्रस्य प्रस्तावनया विभूषितम्

सम्पादकः
प्रो. पारसनाथद्विवेदी
अध्यक्षचरः, साहित्यसंस्कृतिसङ्काये
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयस्य
वाराणसी




वाराणस्याम्
२०६१ तमे वैक्रमाब्दे १९२६ तमे शकाब्दे २००४ तमे खैस्ताब्दे

*अनुसन्धान-प्रकाशन-पर्यवेक्षकः —*
**निदेशकः, अनुसन्धान-संस्थानस्य**
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालये
वाराणसी।

ISBN : 81-7270-142-X (Vol. IV)
ISBN : 81-7270-040-7 (Set)



*प्रकाशकः—*
**डॉ. हरिश्चन्द्रमणित्रिपाठी**
***निदेशकः, प्रकाशन-संस्थानस्य***
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालये
वाराणसी-२२१००२



*प्राप्ति-स्थानम्—*
**विक्रय-विभागः,**
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयस्य
वाराणसी-२२१००२



**प्रथमं संस्करणम्** - १००० प्रतिरूपाणि
**मूल्यम्** - ३००.०० रूप्यकाणि



*मुद्रकः—*
**विजय-प्रेस**
मरसौली, भोजूबीर
वाराणसी

# नान्दीवाक्

आचार्य भरत-प्रणीत ३६ अध्यायात्मक नाट्यशास्त्र (ई० पू० चतुर्थ शती) विश्व का प्राचीनतम रंगमञ्चीय शास्त्रग्रन्थ है । इसे **'षट्त्रिंशकम्'** भी कहा जाता है । नाट्यशास्त्र कहने को तो मात्र मञ्चविज्ञान (stagecraft) है; परन्तु सच यह है कि वह विविध सूचनाओं का एक **विश्वकोष** (An Encyclopedia of various Informations) ही है । इसका एक विलक्षण अन्त:साक्ष्य भी उपलब्ध है, जिसकी चर्चा आगे की जायेगी । इसमें हम भारतीय नाट्यशास्त्र (Dramaturgy) काव्यशास्त्र (Rhetoric) एवं छन्द:शास्त्र (Prosody) का समन्वित तलस्पर्शी विवेचन पाते हैं । भारतवर्ष का सम्पूर्ण परवर्ती नाट्यवाङ्मय नाट्यशास्त्र की ही देशनाओं पर आश्रित है ।

नाट्यशास्त्रपूर्व एवं नाट्यशास्त्रोत्तर संस्कृतरंगपरम्परा के विश्वस्त साक्ष्य हमें भास एवं कालिदास की नाट्यकृतियों में उपलब्ध होते हैं । आचार्य भरतप्रणीत नाट्यशास्त्र भारतराष्ट्र के अत्यन्त प्राचीन, साथ ही साथ प्रशस्त एवं समृद्ध नाट्यप्रयोग का परिचायक तो है ही, वह निर्विवाद रूप से सम्पूर्ण विश्व की प्राचीनतम रंगप्रतिष्ठा भी है । यही कारण है कि **डॉ० स्कॉट जेम्स** सरीखे पूर्वाग्रहमुक्त पाश्चात्य विद्वान् ने भी अपने **पेरी पोएटिक्स** नामक ग्रन्थ में, पाश्चात्यों की अहम्मन्यता की भर्त्सना करते हुए, नाट्यशास्त्र के गुरु-गम्भीर तथा अत्यन्त वैज्ञानिक रंगमञ्चीय प्रतिपाद्य की भूरि-भूरि प्रशंसा की है । इस सन्दर्भ में नाट्य-शास्त्र का अन्त:साक्ष्य भी सार्थक ही प्रतीत होता है–

**न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला ।**
**न स योगो न तत्कर्म नाट्येऽस्मिन् यन्न दृश्यते ।।** (१.११६)

भरतप्रणीत नाट्यशास्त्र के आलोक-वृत्त में सप्तद्वीपा पृथ्वी ही नहीं, समस्त अदृष्टलोक भी आ जाते हैं । वस्तुत: भरत के मत में नाट्य देवों, असुरों, राजाओं, गृहस्थों तथा संन्यस्तों (ब्रह्मर्षियों) का समवेतरूप से वृत्तान्तदर्शक है ।

दृष्ट (पृथ्वी) तथा अदृष्ट (स्वर्ग एवं पाताल आदि) लोकों का जो भी सुख-दुःख-समन्वित स्वभाव है, वही नाट्य है[१]। आचार्य भरत का यह नाट्यलक्षण सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को ही अपने प्रभाव-क्षेत्र में आकृष्ट कर लेता है। भरत रंगपरम्परा को मनोविनोद का साधन नहीं, बल्कि पवित्र सारस्वत यज्ञ मानते हैं–

**यज्ञेन सम्मितं ह्येतद् रङ्गदैवतपूजनम्।**
**तस्मात्सर्वप्रयत्नेन कर्तव्यं नाट्ययोक्तृभिः॥** (१.१२५)

**''देवानामिदमामनन्ति मुनयः शान्तं क्रतुं चाक्षुषम्''** कहकर कविकुलगुरु कालिदास ने भी आचार्यश्री के ही मत का समर्थन किया है।

एक ओर जहाँ सार्ववर्णिक नाट्यवेद के स्रष्टा स्वयं प्रजापति ब्रह्मा हैं[२], वहीं ताण्डव तथा लास्य नृत्यों के उद्भावक भगवान् शिव एवं पार्वती[३]। इतना ही नहीं, भारती-सात्त्वती-कैशिकी एवं आरभटी वृत्तियों के जनक भी स्वयं भगवान् विष्णु हैं। मधुकैटभ के साथ हुए तुमुल संग्राम में उन्होंने जो वाक्य-भूयिष्ठ बातें कीं, शार्ङ्गधनुष के अतिदीप्त वल्गनों से जो सत्त्वाधिक्य प्रकट किया, युद्ध से पूर्व लीलाप्रवण विचित्र अंगहारों के साथ जो शिखापाश बाँधा तथा संरम्भ-आवेगवश जो युद्धमुद्राएँ प्रदर्शित कीं—वस्तुतः उन्हीं से नाट्य की चारों वृत्तियाँ उत्पन्न हुईं। नाट्यशास्त्र के २०वें अध्याय में इस सन्दर्भ का विस्तृत वर्णन उपलब्ध है। इस प्रकार भारतीय रंगपरम्परा त्रिदेवमूलक तथा मर्त्याऽमर्त्य-संस्कृति से जुड़ी सिद्ध होती है। इस तथ्य को विना स्वीकार किये हम भारतीय रंग-रहस्य को न आत्मसात् कर सकते हैं और न ही उसके साथ न्याय। आचार्य भरत तो रंगपरम्परा की फलश्रुति में यह भी कह देते हैं–

---

१. देवानामसुराणाञ्च राज्ञामथ कुटुम्बिनाम्।
ब्रह्मर्षीणाञ्च विज्ञेयं नाट्यं वृत्तान्तदर्शकम्॥
योऽयं स्वभावो लोकस्य सुखदुःखसमन्वितः।
सोऽङ्गाद्यभिनयोपेतो नाट्यमित्यभिधीयते॥ (नाट्य. १.११८-११९)

२. द्रष्टव्य : नाट्यशास्त्र, १.१६-१८।

३. द्रष्टव्य : नाट्यशास्त्र, ४.२५८,२६६।
दक्षयज्ञे विनिहते सन्ध्याकाले महेश्वरः।
नानाङ्गहारैः प्रानृत्यल्लयतालवशाऽनुगम्॥
सृष्ट्वा भगवता दत्तास्तण्डवे मुनये तदा।
तेनापि हि ततः सम्यग्गानभाण्डसमन्वितः।
नृत्तप्रयोगः सृष्टो यः स ताण्डव इति स्मृतः॥

**महेश्वरस्य चरितं य इदं सम्प्रयोजयेत् ।**
**सर्वपापविशुद्धात्मा शिवलोकं स गच्छति ।।**

देव, दानव, गन्धर्व, किन्नर, विद्याधर, अप्सरस्, पितर, नाग[१], ऋषि-महर्षि, भूपति, समाज के विविधवर्गीय जन तथा पशुओं, पक्षियों, वनस्पतियों तक में व्याप्त, आचार्य भरत द्वारा स्थापित यह रंगपरम्परा इतनी सायाम तथा सूक्ष्म है कि इसके शतांश का भी परिपालन परवर्ती नाट्यकृतियों में नहीं हो पाया । जैसे अगाध सागर से लिये गये दस-बीस लोटे जल का कोई महत्त्व नहीं, वैसे ही कालिदास, शूद्रक, भवभूति, भट्टनारायण आदि के नाटकों में नाट्य-शास्त्र की कुछेक देशनाओं की अन्विति भी नगण्य ही प्रतीत होती है । उसका कारण यह है कि **'नाट्यशास्त्र'** शीर्षक नाट्यमात्र से जुड़े होने का भ्रम पैदा करता है, जब कि वह केवल नाट्य का ही नहीं, प्रत्युत काव्यशास्त्र, छन्दशास्त्र, संगीतशास्त्र, नृत्यशास्त्र तथा पुराणप्रोक्त भुवनकोशादि अनेक विषयों का नियामक है ।

रंगपीठ, रंगशीर्ष, कुतप, मत्तवारणी, प्रेक्षागृह के विकृष्ट, चतुरस्र एवं त्र्यस्र रूप, दारुकर्म, भित्तिकर्म, स्थापन, जर्जर एवं रंगपूजा, उत्थापन, आश्रवणा, ३२ अंगहार, १०८ करण, पादप्रचार, संयुतहस्त, नृत्तहस्त, ६ नासाकर्म, ६ गण्डकर्म, ९ तारा एवं पुटकर्म, १३ शिर:कर्म, ८ अधरकर्म, ३६ रसदृष्टियाँ, ८ दर्शनविधियाँ, ७ चिबुककर्म, ६ आस्यजकर्म, चतुर्विध मुखराग, ९ ग्रीवाकर्म, १३ हस्तकर्म, ५१ संयुत एवं नृत्तहस्त, चारी-करण-खण्ड तथा मण्डल, भौमी एवं आकाशिकी चारी के ३२ भेद, शस्त्रप्रयोग के ६ स्थान एवं चार न्याय, चतुर्विध अभिनय एवं उनके भेद-प्रभेद और अन्तत: विधि-निषेधों की सैकड़ों तालिकाओं से उपबृंहित आचार्य भरत का नाट्यशास्त्र एक अद्भुत कलाकोष तथा सर्वविद्याधिगम-स्रोत प्रतीत होता है ।

इस महामहिम ग्रन्थ में प्रतिष्ठापित रंगपरम्परा का सर्वतोभावेन अनुकरण तथा परिपालन महाकवि कालिदास ने किया है; परन्तु इसी के साथ यह भी सत्य है कि कालिदास के पूर्ववर्ती तथा संस्कृत के प्रथम नाट्यकार (?) महाकवि भास ने नाट्यशास्त्र की देशनाओं की उपेक्षा की है—संभवत: नाट्य-शास्त्रकार का पूर्ववर्ती अथवा ज्येष्ठ समसामयिक होने के कारण । इसी स्थापना

१. द्रष्टव्य : नाट्यशास्त्र, १.६०-६२ तथा सम्पूर्ण तृतीय अध्याय (रंग-दैवतपूजनम्) ।

के साथ आचार्य **के० एल्० पोद्दार** की यह धारणा भी निरस्त हो जाती है कि "भास और कालिदास दोनों ही शुंगनरेश अग्निमित्र के सभासद थे तथा भास को न्यग्भूत करने के उद्देश्य से ही कालिदास ने राजा को रिझाने के लिए 'मालविकाग्निमित्रम्' की रचना की थी" ।

रंगमण्डप की पवित्रता एवं प्रभविष्णुता के प्रति आचार्य भरत पूर्णत: सचेष्ट हैं । फलत: प्रजापति के माध्यम से वह कहते हैं–

**अपूजयित्वा रङ्गं तु नैव प्रेक्षां प्रवर्तयेत् ।**
**अपूजयित्वा रङ्गं तु यः प्रेक्षां कल्पयिष्यति ।**
**तस्य तन्निष्फलं ज्ञानं तिर्यग्योनिञ्च यास्यति ।।**

(नाट्य. १.१२३-१२४)

नाट्यगृह के निर्माणार्थ नाट्याचार्य को तीन रात्रियों तक उपवास करने के अनन्तर, अगले सूर्योदय-काल में रोहिणी अथवा श्रवण नक्षत्र में स्तम्भों की स्थापना करनी चाहिए[१] । पुण्याहवाचनादि अनेक मङ्गलकृत्यों के अनन्तर यह प्रार्थना करनी चाहिए–

**यथाऽचलो गिरिर्मेरुर्हिमवाँश्च महाबलः ।**
**जयावहो नरेन्द्रस्य तथा त्वमचलो भव ।।** (नाट्य.२.६८)

सर्वलक्षणसम्पन्न नाट्यगृह बन जाने पर, उसमें एक सप्ताह तक गायों तथा जपतत्पर ब्राह्मणों के निवास का निर्देश भरत देते हैं[२] । उसके अनन्तर ही रात्रिवेला में मन्त्रपूत जल से अङ्गमार्जन करके, अनाहत (न फटे हुए) वस्त्र धारण करके प्रयत एवं शुचिभाव से नाट्याचार्य नाट्यशाला में सुनिश्चित स्थान पर बैठे—देवपूजन के लिए । इसके पूर्व भी उसे तीन रात तक उपोषित रहना चाहिए । उसके बाद नाट्याचार्य को क्रमशः सर्वलोकोद्भवोद्भव शिव, प्रजापति, विष्णु, इन्द्र, गुह, सरस्वती, लक्ष्मी, सिद्धि, मेधा, धृति, मति, सोम, सूर्य, मरुद्गण, लोकपाल, अश्विनीकुमार आदि देवसमूहों का पूजन सम्पन्न करना चाहिए । इस प्रसङ्ग में आचार्य भरत द्वारा गिनाये गये मूर्त एवं अमूर्त देवी-देवताओं के नाम भी महत्त्वपूर्ण प्रतीत होते हैं । इनमें अधिकांश समर्च्य देव-शक्तियाँ ऐसी हैं, जो विघ्न-बाधा के निवारण में समर्थ हैं । मृत्यु, नियति,

---

१. द्रष्टव्य : नाट्यशास्त्र, २.५१-५२ ।
२. गावो वसेयुः सप्ताहं सह जप्यपरैर्द्विजैः । (नाट्य. ३.१)

कालदण्ड, चक्र, वासुकि, यक्ष, गुह्यक तथा भूतसंघ आदि या तो बाधानिवारण में, या फिर बाधा उत्पन्न करने में समर्थ हैं । अत: मञ्चप्रयोग में इन सबका सहयोग अपेक्षित है, इस प्रार्थना के साथ कि,

**भगवद्भिर्निशायां नः कर्तव्यः सपरिग्रहः ।**
**साहाय्यं चैव दातव्यमस्मिन्नाट्ये सहानुगैः ।।** (नाट्य.३.१०)

इस देवपूजन के अनन्तर ही कुतप-सम्प्रयोग तथा जर्जर-पूजन सम्पन्न होना चाहिए । नाट्यप्रसिद्धि के लिए **जर्जरपूजा** होनी अनिवार्य है, इस प्रार्थना के साथ–

**त्वं महेन्द्रप्रहरण सर्वदानवसूदन !**
**निर्मितस्त्वं सर्वदेवैः सर्वविघ्ननिबर्हण !!**
**नृपस्य विजयं शंस रिपूणाञ्च पराजयम् ।**
**गोब्राह्मणशिवञ्चैव नाट्यस्य च विवर्धनम् ।।** (नाट्य.३.१२-१३)

रंगदैवत की यह पूजा सारी रात चलती है, यहाँ तक कि सबेरा हो जाता है, तब भी यह क्रम टूटता नहीं (**निशायां तु प्रभातायां पूजनं प्रक्रमेदिह**) । रंगपूजा आचार्य भरत के विचार से, आर्द्रा, मघा, आश्लेषा, मूल, याम्य (भरणी ?) अथवा तीनों पूर्वा (पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाभाद्रपद, पूर्वाषाढ) नक्षत्रों में सम्पन्न होनी चाहिए ।

भरतप्रोक्त **प्रेक्षागृह** के चार प्रमुख भाग हैं । सबसे पीछे रंगशीर्ष, मध्य में नेपथ्यगृह, सबसे आगे रंगपीठ तथा रंगपीठ के दोनों पार्श्वभागों में अलिन्दस्वरूपा मत्तवारणी । रंगशीर्ष तथा नेपथ्यगृह परस्पर दो प्रवेशद्वारों से जुड़े रहते हैं, जब कि रंगपीठ तथा नेपथ्य के बीच मात्र एक द्वार होता है—पात्रों के प्रवेश एवं निर्गम हेतु । आचार्य भरत ने प्रेक्षागृह, विशेषकर चतुरस्र अथवा मध्यम प्रेक्षागृह का जैसा सुनियोजित, भव्य एवं शुल्बशास्त्रीय दृष्टि से विज्ञानसम्मत स्वरूप प्रस्तुत किया है, निश्चय ही वह यूनान तथा रोम के नाट्यगृहों की तुलना में महनीय है । इस सन्दर्भ में आचार्य बलदेव उपाध्याय का यह कथन सर्वथा ग्राह्य प्रतीत होता है कि 'भारतीय रंगमंच की सर्वाङ्गीण व्यवस्था, रमणीय सज्जा तथा वैज्ञानिक निर्मिति के साथ यूनानी रंगमंच की अनगढ़, अव्यवस्थित तथा ग्रामीण रचना की कथमपि तुलना नहीं हो सकती । दोनों में जमीन आसमान का अन्तर बना हुआ है[१] ।

---

१. द्रष्टव्य : संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ४७८ । शारदानिकेतन, वाराणसी । १९९० संस्करण ।

वस्तुतः नाट्यशास्त्रोपदिष्ट समूची रंगपरम्परा का ज्ञान हमें भास, कालिदास एवं शूद्रक आदि की नाट्यकृतियों से नहीं हो पाता । वह हो भी नहीं सकता; क्योंकि प्रेक्षागृह की संरचना, मञ्चीय संविधानक तथा समूचे रंग की तकनीकी निर्मिति से नाट्यप्रयोग सर्वथा पृथक् है । नाट्यप्रयोग तो अभिनेय कथानक मात्र है । स्वप्नवासवदत्तम्, अभिज्ञानशाकुन्तलम् तथा मृच्छकटिकम् आदि कृतियाँ नाट्यप्रयोग मात्र हैं । इन रचनाओं में भरतसम्मत रंगपरम्परा का केवल व्यावहारिक रूप साकार हुआ है । हाँ, इन नाटकों की प्रस्तावनाओं से रंगमण्डपविषयक कुछ महत्त्वपूर्ण सूचनाएँ अवश्य मिल जाती है–जैसे, **'अभिरूपभूयिष्ठा परिषदियम्', 'ननु इममेव तावदचिरप्रवृत्तमुपभोगक्षमं ग्रीष्मसमयमधिकृत्य'** तथा **'अहो रागलिखितचित्तवृत्तिः आलिखित इव सर्वतो रङ्गः'** आदि वाक्यों से शाकुन्तल के अभिनय का समय, दर्शकों की गुणवत्ता तथा नटी के गायन का सम्मोहक प्रभाव अभिव्यक्त होता है; परन्तु भास की कृतियों से तो इतना कुछ भी नहीं ज्ञात हो पाता—प्रस्तावना के अभाववश ।

आचार्य भरत **'पूर्वरङ्ग'** का जो संविधान प्रस्तुत करते हैं, उसके चार प्रमुख अंग हैं—उत्थापन, आश्रवणा, नान्दी तथा प्रस्तावना । भास पूर्वरङ्ग की इस बृहद् विधि से सर्वथा अपरिचित हैं । उनके नाटक तो सीधे सूत्रधार के प्रवेश से प्रारम्भ होते हैं, जिसकी चर्चा महाकवि बाणभट्ट ने भी हर्षचरित में की है[१] । परन्तु कालिदास, जो भरत की रंगपरम्परा के निष्ठावान् पोषक हैं, भी भरतसम्मत 'पूर्वरङ्ग' को साङ्गोपाङ्ग प्रस्तुत नहीं करते । वह उत्थापना तथा आश्रवणा को छोड़, मात्र नान्दी एवं प्रस्तावना को उपन्यस्त करते हैं । सम्भवतः इसका कारण है उत्थापन तथा आश्रवणा का नान्दी तथा प्रस्तावना से अभिन्न होना । भरत के अनुसार उत्थापन में मुख्यतः नान्दीपाठक 'प्रयोग' को उठाते हैं[२] । आश्रवणा तथा प्रस्तावना का भी उद्देश्य समान है–अभिनेय नाट्य तथा कवि का परिचय देना । बस दोनों में अन्तर यही है कि आश्रवणा नेपथ्य, गृह

---

१. सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः ।
सपताकैर्यशो लेभे भासो देवकुलैरिव ॥

२. अतः परं प्रवक्ष्यामि ह्युत्थापनविधिक्रियाम् ।
यस्मादुत्थापयन्त्यादौ प्रयोगं नान्दिपाठकाः ॥
पूर्वमेव तु रङ्गेऽस्मिंस्तस्मादुत्थापनं स्मृतम् ।
यस्माच्च लोकपालानां परिवृत्य चतुर्दिशम् ॥
वन्दनानि प्रकुर्वन्ति तस्माच्च परिवर्तनम् ॥ (नाट्य.५.२२-२३)

(पर्दे के पीछे से) में प्रयुक्त होती है[१], जब कि प्रस्तावना नेपथ्य-गृह से बाहर, अर्थात् रंगमञ्च पर[२] । इस उद्वेजक पुनरावृत्ति को ध्यान में रखकर ही कालिदास नान्दी-प्रस्तावना से युक्त संक्षिप्त पूर्वरङ्ग का प्रयोग करते हैं ।

पूर्वरङ्ग समूचे नाट्य का प्राणतत्त्व है । वस्तुतः पूर्वरङ्ग के सुष्ठु प्रयोग से ही नाट्य की सफलता निश्चित होती है । अतएव आचार्य भरत अपप्रयोग के घोर विरुद्ध हैं और निस्संकोच कह भी देते हैं–

**यश्चापि विधिमुत्सृज्य यथेष्टं सम्प्रयोजयेत् ।**
**प्राप्नोत्यपचयं घोरं तिर्यग्योनिञ्च गच्छति ।।**
**न तथाऽग्निः प्रदहति प्रभञ्जनसमीरितः ।**
**यथा ह्यपप्रयोगस्तु प्रयुक्तो दहति क्षणात् ।।**

(नाट्य.५.१६६,१६८)

नाट्यशास्त्रीय रंगपरम्परा में भरत स्पष्टतः कहते हैं कि गीत, छन्द, वाद्य तथा नृत्य में एक ही वस्तु (भाव या कथानक) की प्रस्तुति होनी चाहिए ।

**प्रथमं त्वभिनेयं स्याद्गीतके सर्ववस्तुकम् ।**
**तदेव च पुनर्वस्तु नृत्तेनापि प्रदर्शयेत् ।।** (नाट्य.४.३००)

इसी सन्दर्भ में आचार्य **नृत्तप्रयोग** के अवसरों की भी अत्यन्त मनोवैज्ञानिक व्याख्या करते हुए कहते हैं कि अभ्युदयस्थान में, दम्पती के रतिप्रसङ्ग में तथा कान्त की उपस्थिति में ऋतुकालादि के दर्शन होने पर नृत्त-प्रयोग होना चाहिए; परन्तु प्रिय की अनुपस्थिति में वार्तालाप प्रसङ्ग के प्रवृत्त रहने में

---

१. देवपार्थिवरङ्गाणामाशीर्वचनसंयुताम् ।
कवेर्नामगुणोपेतां वस्तूपक्षेपरूपिकाम् ।।
लघुवर्णपदोपेतां वृत्तैश्चित्रैरलङ्कृताम् ।
अन्तर्जवनिकासंस्थः कुर्यादाश्रवणां ततः ।।
आश्रवणाऽवसाने च नान्दीं कृत्वा ससूत्रधृत् ।
स्थापकः प्रविशेत्तत्र सूत्रधारगुणाकृतिः ।। (नाट्य.५.१६१,६८-६९)

२. सुवाक्यमधुरैः श्लोकैर्नानातालयान्वितैः ।
प्रसाद्य रङ्गं विधिवत्कवेर्नाम च कीर्तयेत् ।।
नानविधैरुपक्षेपैः काव्योपक्षेपणं भवेत् ।
प्रस्ताव्यैवं तु निष्क्रामेत्काव्यप्रस्तावकस्ततः ।।
एवमेष प्रयोक्तव्यः पूर्वरङ्गो यथाविधि ।। (नाट्य.५.१७२,७५-७६)

औत्सुक्य, चिन्ता के वातावरण में अथवा नायिका के खण्डित विप्रलब्ध अथवा कलहान्तरित होने पर नृत्य का प्रयोग कथमपि नहीं होना चाहिए[१]।

भरत की इस रंगपरम्परा का पालन भी कालिदास ने ही किया है– मालविकाग्निमित्र में मालविका का **छलिक नृत्य** प्रस्तुत करके। इस नृत्य की विशेषता यही है कि मालविका शर्मिष्ठा की (ययाति के प्रति) जिस दुर्वार उत्कण्ठा को गीत में व्यक्त करती है, उसी भाव को 'छलिक' जैसे कोमलनृत्य में भी प्रस्तुत करती है। इतना ही नहीं, मृदङ्गवाद्य की निर्ह्रादिनी मायूरी मार्जना भी सर्वथा नृत्य और गीत के अनुकूल है। इस प्रकार कालिदास आचार्य भरत के नृत्त-गीत-वाद्य के भावैक्यविषयक मन्तव्य का अनुपालन करते दीखते हैं।

परन्तु भासप्रणीत **बालचरितम्** में प्रस्तुत **'हल्लीसक'** नृत्य की ऐसी कोई पृष्ठभूमि अथवा औचित्य नहीं दिखाई पड़ता।

रंगपरम्परा का एक और गौरव बिन्दु है–**चारीविधान**[२]। भरत उसके भी दो प्रमुख भेद – भौमी तथा आकाशिकी करते हैं। कालिदास के तीनों नाटकों में इन चारियों के अनेक भेद अनुगत परिलक्षित होते हैं। हरिणीप्लुता नामक आकाशिकी चारी को परिभाषित करते हुए भरत लिखते हैं–

---

१. यस्यां यस्यामवस्थायां नृत्तं योज्यं प्रयोक्तृभिः।
तत्सर्वं सम्प्रवक्ष्यामि तच्च मे शृणुत द्विजाः॥
अङ्गवस्तुनिवृत्तौ तु यथा वर्णनिवृत्तिषु।
तथा चाभ्युदयस्थाने नृत्तं तज्ज्ञः प्रयोजयेत्॥
यत्र सन्दृश्यते किञ्चिद्दम्पत्योर्मदनाश्रयम्।
नृत्तं तत्र प्रयोक्तव्यं प्रहर्षार्थगुणोद्भवम्॥
यत्र सन्निहिते कान्ते ऋतुकालाभिदर्शनम्।
गीतकार्थाभिसम्बद्धं नृत्तं तत्रापि चेष्यते॥
खण्डिता विप्रलब्धा वा कलहान्तरिताऽपि वा।
यस्मिन्नङ्गे तु युवतिर्न नृत्तं तत्र योजयेत्॥
सखीप्रवृत्ते संलापे तथाऽसन्निहिते प्रिये।
नहि नृत्तं प्रयोक्तव्यं यस्या वा प्रोषितः प्रियः॥ (नाट्य.४.३०९-३१४)

२. चारीभिः प्रस्तुतं नृत्तं चारीभिश्चेष्टितं तथा।
चारीभिः शस्त्रमोक्षश्च चार्यो युद्धे च कीर्तिताः॥
यदेतत्प्रस्तुतं नाट्यं तच्चारीष्वेव संस्थितम्।
नहि चार्यां विना किञ्चिन्नाट्येऽङ्गं सम्प्रवर्तते॥

**अतिक्रान्तक्रमं कृत्वा चोत्प्लुत्य विनिपातयेत् ।**
**जङ्घाञ्चितोपरिक्षिप्ता सा ज्ञेया हरिणीप्लुता ।।**
**आकाशिक्यः स्मृता ह्येता ललिताङ्गक्रियात्मिकाः ।**
**धनुर्वज्रादिशस्त्राणां योक्तव्याः शस्त्रमोक्षणे ।।**

(नाट्य.१०.४२,४५)

अभिज्ञानशाकुन्तल में शरपतनभयवश शरीर के पश्चादर्धभाग को पूर्व-काय अर्थात् शरीर के अगले भाग में समेटता हुआ-सा वन्यमृग अपनी उदग्र-प्लुतता के कारण भरतसम्मत हरिणीप्लुताचारी को ही प्रस्तुत करता प्रतीत होता है। इसी प्रकार आविद्ध, प्रक्षिप्त, दोलापाद तथा भुजङ्गत्रासित आदि आकाशिकी चारियों का अनुसरण भी कालिदासीय नाट्यकृतियों में उपलब्ध है। **''यातं यच्च नितम्बयोर्गुरुतया मन्दं विलासादिव''** कहकर कालिदास शकुन्तला की जिस गमनविधि को संकेतित करते हैं, वह शत-प्रतिशत भरतवर्णित **'समपादा'** भौमी चारी के अनुकूल है–

**पादैर्निरन्तरकृतैस्तथा समनखैरपि ।**
**समपादा स्मृता चारी विज्ञेया स्थानसंश्रया ।।** (नाट्य. १०.१४)

नाट्यशास्त्रकार का निर्देश है कि वध का दृश्य मञ्च पर कत्तई न प्रस्तुत किया जाय। शस्त्रप्रयोग से सम्बद्ध चारियों के स्थान, न्याय एवं प्रविचार की व्याख्या करते हुए भरत कहते हैं कि अङ्गलीला अर्थात् अभिनय मात्र से शस्त्र-प्रहार प्रदर्शित करना चाहिए, न कि यथार्थ रूप में–

**प्रविचाराः प्रयोक्तव्या ह्येवमेतेऽङ्गलीलया ।**
**धनुर्वज्राऽसिशस्त्राणां प्रयोक्तव्या विमोक्षणे ।।**
**न भेद्यं नापि च च्छेद्यं न चापि रुधिरस्तुतिः ।**
**रङ्गे प्रहरणं कार्यं न चापि व्यक्तघातनम् ।।**
**संज्ञामात्रेण कर्तव्यं शस्त्राणां मोक्षणं बुधैः ।**
**अथवाऽभिनयोपेतं कुर्याच्छेद्यं विधानतः ।।**

(नाट्य. १०.८४-८६)

नाट्यशास्त्र की इस स्वस्थ रंगपरम्परा का पालन भी महाकवि कालिदास ने ही पूर्णतः किया। केशी नामक दानव को पराजित कर उर्वशी को मुक्त करने, दुष्यन्त द्वारा आश्रममृग का अनुधावन करने तथा अदृष्ट मातलि द्वारा पीड़ित माधव्य को मुक्त कराने के सन्दर्भों में कालिदास बड़ी युक्ति के साथ या तो

सन्धानित शर को उपसंहृत करा लेते हैं या फिर संकेतमात्र से शत्रुपराजय को सूचित कर देते हैं; परन्तु ठीक इसके विपरीत भास 'अभिषेक' नाटक में वाली का तथा 'ऊरुभङ्गम्' में दुर्योधन का वध रंगमञ्च पर ही प्रदर्शित करते हैं । भास के अन्यान्य रूपकों में भी मृत्यु के करुण दृश्य उपलब्ध हैं, जहाँ मृत्युशय्या पर पड़े व्यक्ति द्वारा आपस्तावत् कहकर पानी माँगने का उल्लेख है । निश्चय ही भास ने इन सन्दर्भों में भरत की रंगपरम्परा का पालन नहीं किया है । परवर्ती नाट्य-कारों में भवभूति भी शम्बूकवध की अप्रत्यक्ष अन्विति से भरत का अनुवर्तन करते हैं; परन्तु भट्टनारायण द्रोणवध की सांकेतिक सूचना देते हुए भी नाटक के अन्तिम दृश्य में भीम को दुश्शासन के रक्त से रञ्जित दिखाकर भरत के **'न चापि रुधिरस्रुतिः'** नियम का उल्लङ्घन करते हैं ।

भरतोपदिष्ट रंगपरम्परा में तीन प्रकृतियों का उल्लेख है—दिव्या, दिव्य-मानुषी तथा मानुषी । दिव्यप्रकृति देवताओं की, दिव्यमानुषी राजाओं की तथा मानुषी प्रकृति सामान्य मनुष्यों की होती है । चूँकि रंगमञ्च पर देवता का भी अभिनय कोई मनुष्य ही करता है, इसलिए आचार्य भरत देवविषयक गति (चारी) में हुई त्रुटि को भी क्षम्य मानते हैं, यह कहकर कि–

**एवं देवानुकरणे दोषो ह्यत्र न विद्यते ।**
**सम्भ्रमोत्पातरोषेषु प्रमाणं न विधीयते ।।**

परन्तु मानुषी प्रकृतियों के लिए निश्चित किया गया भरत का चारीविधान देखते ही बनता है । विभिन्न मनःस्थितियों तथा रसानुगुण प्रसङ्गों में आचार्य पृथक् चारी का निर्देश करता है, जिसका प्रत्यक्षर अनुपालन कालिदास तथा अन्य परवर्ती कवियों ने किया है । ज्वरार्त, क्षुधार्त, तपःश्रान्त, भयान्वित, विस्मय-अवहित्था-औत्सुक्य-युक्त, आवेग-हर्ष, अनिष्टश्रवण-क्षेप, अद्भुतदर्शन, अस्वस्थ, कामित, विभासित, अरिमार्गण, श्वापदानुसरण, गाढप्रहार, वर्षाभिहत तथा शीताभिभूत मनुष्यों के सन्दर्भ में जिस विलक्षण चारी-विधान को भरत ने उपन्यस्त किया है, वह अप्रतिम है ।

मालविकाग्निमित्र तथा शाकुन्तल में वर्णित अग्निमित्र एवं दुष्यन्त की कामयमान चारी दशायें तथा माधव्य की अङ्गभङ्गविकलता निश्चित रूप से भरत की रंगपरम्परा का पालन करती हैं । शृङ्गारिणी गति के सन्दर्भ में भरत कहते हैं–

**गतिः श्रृङ्गारिणी कार्या स्वच्छकामितसम्भवा ।**
**दूतीदर्शितमार्गस्तु प्रविशेद्रङ्गमण्डलम् ।।**
**सूचयन् वाऽभिनयनं कुर्यादर्थसमाश्रयम् ।**
**हृद्यैर्वस्त्रैस्तथा गन्धैर्धूपैश्चूर्णैश्च भूषितः ।।**
**नानापुष्पसुगन्धाभिर्मालाभिः समलङ्कृतः ।**
**गच्छेत्सललितैः पादैरतिक्रान्तोत्थितस्तथा ।।**
**तथा सौष्ठवसंयुक्तैर्लयतालवशाऽनुगैः ।।** (नाट्य.१२.३७-४०)

उपर्युक्त वर्णन 'मालविकाग्निमित्र' में पूर्णतः चरितार्थ होता है । अन्तर इतना ही है कि अग्निमित्र (तृतीय अङ्क में) दूती के स्थान पर विदूषक द्वारा 'दर्शितमार्ग' है (**तेन हि प्रमदवनमार्गमादेशय**) तथा प्रमदवन में वासन्ती सुषमा का साम्राज्य है (**उन्मत्तानां श्रवणसुभगैः कूजितैः कोकिलानाम्,** आदि ३.४) । यहीं अकस्मात् मालविका से समागम होता है, नायक का ।

भास के नाटकों में घटनाचक्र की इतनी तीव्रता परिलक्षित होती है कि उसमें पात्रों की संवेदनाएँ मनोवैज्ञानिक स्तर पर विकसित ही नहीं हो पाई हैं । संवाद विद्युद्गति से प्रारम्भ एवं समाप्त होते हैं । जो कि घटनाओं की बहुलता तथा त्वरित गति के कारण 'रङ्गप्रसादन' का कौशल, भास में कालिदास से भी कहीं अधिक दीखता है; परन्तु भरत की रंगपरम्परा को समक्ष रखकर भास कोई नाट्यदृश्य नहीं उपन्यस्त करते ।

वार्धक्य का ही प्रसङ्ग ले लें । 'स्वप्नवासवदत्तम्' का कञ्चुकी प्रथमाङ्क में सीधे अपना संवाद बोलता है–**सम्भषक ! न खलु न खलु उत्सारणा कार्या** आदि । प्रत्येक दर्शक **'अन्तःपुरचरो वृद्धो'** के प्रामाण्य से कञ्चुकी के व्यक्तित्व को जानता है; परन्तु भास का कञ्चुकी, 'स्वप्नवासवदत्तम्' के अपने दोनों ही सन्दर्भों (प्रथम एवं षष्ठ अङ्क) में अपनी बातों से कहीं भी वार्धक्य की सूचना नहीं देता ।

परन्तु इसके विपरीत 'विक्रमोर्वशीय' का कञ्चुकी[१] (लातव्य) तथा 'शाकुन्तल' का कञ्चुकी[२] (वातायन) कुछ कहने से पूर्व अपने वार्धक्य को सूचित करते हैं । यह सूचना आचार्य भरत की रंगपरम्परा के इस विधान का अनुपालन करती है–

---

१. कञ्चुकी—(निःश्वस्य)
सर्वः कल्पे वयसि यतते लब्धुमर्थान् कुटुम्बी
पश्चात्पुत्रैरपहृतभरः कल्पते विश्रमाय ।
अस्माकं तु प्रतिदिनमियं साधयन्ती प्रतिष्ठां
सेवाकारा परिणतिरहो स्त्रीषु कष्टोऽधिकारः ।। (विक्र०४.१)

२. कञ्चुकी–अहो नु खल्वीदृशीमवस्थां प्रतिपन्नोऽस्मि । आचार इत्यवहितेन मया गृहीतादि ।

**काञ्चुकीयस्य कर्तव्या वयोऽवस्थाविशेषतः ।**
**अवृद्धस्य प्रयोगतो गतिमेवं प्रयोजयेत् ।।**
**अर्धतालोत्थितैः पादैर्विष्कम्भैः ऋजुभिस्तथा ।**
**समुद्वहंस्तथाङ्गानि पङ्कलग्न इव व्रजेत् ।।**
**अथ वृद्धस्य कर्तव्या गतिः कम्पितदेहिका ।।**

(नाट्य. १२.१०२-१०४)

दुष्यन्त के वियोग में डूबी शून्यहृदया शकुन्तला की चिन्ता-मुद्रा का वर्णन करती प्रियंवदा कहती है–**अनुसूये ! पश्य तावत् । वामहस्तोपहितवदना आलिखितेव प्रियसखी । भर्तृगतया चिन्तया आत्मानमपि नैषा विभावयति, किम्पुनरागन्तुकम् ?** चिन्ता में डूबी शकुन्तला बायीं हथेली पर मुखमण्डल टिकाए बैठी है, वह आत्मानुभूति से भी शून्य हो उठी है ।

चिन्ता में डूबी यक्षिणी के लिए भी कालिदास **'हस्तन्यस्तं मुखमसकल-व्यक्तिलम्बालकत्वात्'** कहते हैं । इन सारी चिन्ता-मुद्राओं का आधार उन्हें भरत की रंगपरम्परा से ही मिला है, यह मेरा दृढ़ विश्वास है[१] । नाट्यशास्त्रकार ने स्पष्टतः कहा है–

**पादः प्रसारितः किञ्चिदेकश्चैवासनाश्रयः ।**
**शिरःपार्श्वगतं चैव सचिन्त उपवेशने ।।**
**चिबुकोपाश्रितौ हस्तौ बाहुशीर्षाश्रितं शिरः ।**
**सम्प्रणष्टेन्द्रियमना भवेच्छोकोपवेशने ।।**
**प्रसार्य बाहू शिथिलौ तया चोपाश्रयाश्रितः ।**
**मूर्च्छामदश्रमग्लानिविषादेषूपवेशयेत् ।।**

(नाट्य.१२.१५८-१६०)

यहाँ, प्रथम श्लोक में जिस सचिन्त उपवेशन का चित्रण है, उसका आंशिक आभास हम शकुन्तला के सन्दर्भ में **'शिलापट्टमधिशयाना तथा पूर्वार्धेन शयनादुत्थाय'** शब्दावलियों से पाते हैं । हाँ, यक्षिणी के सन्दर्भ में तो उपर्युक्त वर्णन पूर्णतः सत्य घटित होता है–

**आधिक्षामां विरहशयने सन्निषण्णैकपार्श्वां**
**प्राचीमूले तनुमिव कलामात्रशेषां हिमांशोः ।।**

---

१. द्रष्टव्य : निशि निशि भुजन्यस्तापाङ्गप्रसारिभिरश्रुभिः । (अभि.३.१०)

दूसरे श्लोक में प्रयुक्त शब्द **'सम्प्रणष्टेन्द्रियमनाः'** को ही कालिदास भी ग्रहण करते हैं, **'शून्यहृदया'** तथा **'आत्मानमपि नैषा विभावयति'** आदि शब्दान्तरों द्वारा। इसी प्रकार तीसरे श्लोक में मूर्च्छा-मद-श्रम तथा ग्लानि का जो रूप आचार्य भरत ने अंकित किया है, उसी को कालिदास भी प्रमाण मानते हैं, अनेक सन्दर्भों में। उदाहरणार्थ — वृक्षसेचन (श्रम) में शकुन्तला के लिए **'स्रस्तांसावतिमात्रलोहिततलौ बाहू'** का प्रयोग।

**'शुद्धो विचित्रो मलिनस्त्रिविधो वेष उच्यते'** (नाट्य. २२.११४) की स्थापना के साथ भरत बताते हैं कि **'व्यसनोपगतानां च मलिनो वेष इष्यते'** (२१.१२०)। एक अन्य सन्दर्भ में वह पुनः कहते हैं–

**तथा प्रोषितकान्ता या व्यसनाभिहताश्च याः ।**
**वेषः स्यान्मलिनस्तासामेकवेणीधरं शिरः ।।** (नाट्य. २१.७२)

यद्यपि उदयनविरहिता वासवदत्ता भी शकुन्तला के ही समान व्यसनाभिहता तथा प्रोषितपतिका है; परन्तु भास ने कहीं भी उसके मलिन वेष अथवा एकवेणीत्व की चर्चा नहीं की है, जबकि कालिदास भरत की रंगपरम्परा का पालन करते हुए कहते हैं–

**(ततः प्रविशत्येकवेणीधरा शकुन्तला)**

**राजा–** (शकुन्तलां विलोक्य) अये ! (सहर्षखेदम्) सेयमत्र भवती शकुन्तला, यैषा–

**वसने परिधूसरे वसाना नियमक्षाममुखी धृतैकवेणिः ।**
**अतिनिष्करुणस्य शुद्धशीला मम दीर्घं विरहव्रतं बिभर्ति ।।**

(शाकु.७.२१)

महाकवि कालिदास द्वारा भरत की रंगपरम्परा के अनुवर्तन के उपर्युक्त सारे सन्दर्भ स्थूलकोटिक कहे जा सकते हैं; परन्तु इस अनुवर्तन के कतिपय सूक्ष्म सन्दर्भ तो सचमुच विलक्षण ही प्रतीत होते हैं। मात्र एक उदाहरण प्रस्तुत करना चाहूँगा। अंकुराभिनय के यथाभावरसान्वित १२ भेदों की चर्चा करते हैं भरत— आलाप, प्रलाप, विलाप, अनुलाप, संल्लाप, अपलाप, सन्देश, अतिदेश, निर्देश, उपदेश, अपदेश तथा व्यपदेश (नाट्य. २२.४९-५१)। आलाप एवं प्रलाप की चर्चा करते हुए आचार्य ने कहा है–

**आभाषणे तु यद्वाक्यमालापो नाम स स्मृतः ।**
**अनर्थकं वचो यत्र स प्रलापश्च कीर्तितः ।।**

अब इन परिभाषाओं के आलोक में महाकवि कालिदास के दो प्रयोगों की समीक्षा करें, तो 'तत्कृत भरतानुवर्तन' की सार्थकता स्पष्ट हो जाय :

१. **राजा**–(कर्णं दत्वा) अये दक्षिणेन वृक्षवाटिका**मालाप** इव श्रूयते ।

२. **सेनापतिः**–(प्रकाशम्) **प्रलपत्वेष** वैधेयः । ननु प्रभुरेव निदर्शनम् ।

शाकुन्तल के इन दोनों सन्दर्भों में शकुन्तला और उसकी सखियों का 'आलाप' तथा माधव्य का 'प्रलाप' शतप्रतिशत भरत की रंगपरम्परा के आलोक में प्रयुक्त हुआ है ।

उर्वशी तथा शकुन्तला दोनों प्रथम दर्शन में ही क्रमशः पुरूरवा तथा दुष्यन्त के प्रेमपाश में बँध जाती हैं । काम की दश अवस्थाओं में प्रथम है–अभिलाष । उर्वशी तथा शकुन्तला में यह **'अभिलाष'** बद्धमूल हो उठता है । अभिलाष की व्याख्या करते हुए भरत कहते हैं–

**व्यवसायात्समारब्धः सङ्कल्पेच्छासमुद्भवः ।**
**समागमोपायकृतः सोऽभिलाषः प्रकीर्तितः ।।**
**निर्याति विशति च मुहुः करोति चाकारमेव मदनस्य ।**
**तिष्ठति च दर्शनपथे प्रथमस्थाने स्थिता कामे ।।**

(नाट्य. २२.१६४-१६५)

**'निर्याति विशति च मुहुः करोति चाकारमेव मदनस्य'** की यह अन्विति उर्वशी तथा शकुन्लता में देखते ही बनती है । बिदा होती उर्वशी की एकावली वैजयन्तिका वृक्षशाखा में उलझ जाती है, तो उसे पुरूरवा को जीभर देख लेने का नया अवसर मिल जाता है । उधर अनुराग में डूबा पुरूरवा भी वृक्षशाखा के प्रति आभार व्यक्त करता है, इस सुनहरे संयोग के लिये ।

**उर्वशी**–(उत्पतनभङ्गं रूपयित्वा) अहो लताविटपे एषैकावली वैजयन्तिका में लग्ना ।

(सव्याजमुपसृत्य राजानं पश्यन्ती)

सखि चित्रलेखे ! मोचय तावदेनाम् ।

**राजा** (स्वगतम्)

**प्रियमाचरितं लते त्वया मे गमनेऽस्याः क्षणविघ्नमाचरन्त्याः ।**
**यदियं पुनरप्यपाङ्गनेत्रा परिवृत्तार्धमुखी मया हि दृष्टा ।।**

यही स्थिति शकुन्तला और दुष्यन्त की भी है। शकुन्तला को भी कुरबकशाखा में उलझे वल्कल के बहाने दुष्यन्त को देर तक निहारने का अवसर मिलता है और दुष्यन्त भी इस घटना को अपने प्रणयभाव का साधक प्रमाण मानता है।

**शकु.**—अभिनवकुशसूचिपरिक्षतौ मे चरणौ कुरबकशाखापरिलग्नं च मे वल्कलम्। तत् प्रतिपालयत माम्। यावदेतन्मोचयामि।

(राजानमवलोकयन्ती सव्याजं विलम्ब्य सह सखीभ्यां निष्क्रान्ता)

**राजा**—मिथः प्रस्थाने पुनः शालीनतयापि काममाविष्कृतो भावस्तत्रभवत्या। तथा हि,

**दर्भाङ्कुरेण चरणः क्षत इत्यकाण्डे**
**तन्वी स्थिता कतिचिदेव पदानि गत्वा।**
**आसीद् विवृत्तवदना च विमोचयन्ती**
**शाखासु वल्कलमसक्तमपि द्रुमाणाम्॥** (अभि. २.१३)

इस संक्षिप्त चर्चा का निर्गलितार्थ केवल यह है कि यदि आचार्य भरत भारतीय रंगपरम्परा के आविष्कर्ता, संस्थापक अथवा प्रवचनकार हैं, तो कालिदास उन परम्पराओं के प्रथम नैष्ठिक प्रयोक्ता। आचार्य भरत के प्रति अपनी यह निष्ठा कालिदास 'विक्रमोर्वशीयम्' (२.१७) त्रोटक में प्रत्यक्ष रूप में व्यक्त भी करते हैं।

आचार्य भरत-प्रणीत नाट्यशास्त्र निश्चय ही विश्ववाङ्मय का अप्रतिम गौरवग्रन्थ है। दशम शती ई० में काश्मीरक आचार्य महामाहेश्वर अभिनवगुप्त-पाद ने इस युगान्तरकारी कृति पर **'अभिनवभारती'** नामक टीका लिखी, जो स्वयं में किसी मूलग्रन्थ से कम नहीं है। ब्रिटिश शासनकाल में श्री रामकृष्ण कवि द्वारा सम्पादित यह ग्रन्थ **गायकवाड प्राच्य-ग्रन्थमाला** के अन्तर्गत बड़ौदा से प्रकाशित हुआ। वहीं से नाट्यशास्त्र के विविध संस्करणों के प्रकाशन की परम्परा का उदय हुआ। सौभाग्यवश, आज हिन्दी-रूपान्तर-युक्त नाट्यशास्त्र के अनेक संस्करण सुधी पाठकों को उपलब्ध हैं।

**सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय** का यशस्वी **प्रकाशन-संस्थान** भी नाट्यशास्त्र की सानुवाद-प्रस्तुति में दत्तचित्त है। यह कार्य इस दृष्टि से विशेष महनीय है कि इस योजना में न केवल नाट्यशास्त्र का, प्रत्युत उसकी

विद्वत्तोषिणी टीका **'अभिनवभारती'** का भी हिन्दी-रूपान्तर अन्तर्हित है । इस असम्भव कार्य को सम्भव बनाया पुराणविभाग के यशस्वी-पूर्व अध्यक्ष कीर्तिशेष **प्रो० पारसनाथ द्विवेदी जी** ने । प्रो० द्विवेदी विविध शास्त्रों के मर्मज्ञ विद्वान्, अकुतोभय व्याख्याकार एवं प्रामाणिक लेखक थे । उनके बहुमुखी कर्तृत्व से निश्चय ही संस्कृत-जगत् उपकृत हुआ है ।

प्रो० द्विवेदी द्वारा सम्पन्न यह सारस्वत कार्य पाँच खण्डों में प्रकाशित किया जा रहा है । ग्रन्थ के प्रथम तीन खण्ड विद्वान् लेखक के जीवनकाल में ही प्रकाशित हो चुके थे । चतुर्थ खण्ड (अध्याय १९-२७) सम्प्रति प्रकाशित किया जा रहा है । वस्तुत: यह ग्रन्थ **राष्ट्रपति-पुरस्कार** से श्रीमण्डित **आचार्य श्री पारसनाथ द्विवेदी** जी की पावनस्मृति में अर्पित सारस्वत-श्रद्धाञ्जलि-कल्प है । भगवान् भूतभावन नटराज शिव प्रो० द्विवेदी को सायुज्य प्रदान करें, यही कामना है ।

प्रकाशन-संस्थान के श्रुतकीर्ति निदेशक, नित्योद्यमी एवं स्वजनानुरागी **डॉ० हरिश्चन्द्र मणि त्रिपाठी** एवं उनके प्रकाशन-कुटुम्बियों को हार्दिक धन्यवाद देता हूँ, इस श्रेष्ठ प्रकाशन के लिये । आशा है, ग्रन्थ का अन्तिम पञ्चम खण्ड भी यथाशीघ्र प्रकाशित होगा, जिससे इस **चाक्षुष क्रतु** की पूर्ति होगी ।

**वाराणसी**
कार्तिक-पूर्णिमा,
वि० सं० २०६१
(२६ नवम्बर, २००४ ई०)

सहृदयाश्रव
अभिराजराजेन्द्र मिश्र
कुलपति
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय

# विषयानुक्रमणिका

## एकोनविंशोऽध्यायः

## विंशोऽध्याय:

## एकविंशोऽध्यायः



## द्वाविंशोऽध्यायः

## त्रयोविंशोऽध्याय:

## चतुर्विंशोऽध्यायः



## पञ्चविंशोऽध्यायः

## षड्विंशोऽध्याय:



## सप्तविंशोऽध्याय:

## परिशिष्टम्

॥ श्रीः ॥

भरतमुनिप्रणीतं

# नाट्यशास्त्रम्

## एकोनविंशोऽध्यायः

---

### अभिनव-भारती

देहे ससन्ध्यङ्गगणे नमस्ते यत्स्थापनं स्पर्शनवृत्तिकारि ।
तदिन्द्रियं यस्य वपुर्नमामि तमान्तरस्पर्शमयं महेशम् ॥ १९ ॥

"पुनरस्य शरीरविधाने" त्यादिना (१८-१२७) शरीरमितिवृत्तात्मकं विधानं च तस्य विधानरूपप्रकारात्मकं, सन्धयश्च मुखादयो विधयश्च सन्ध्यङ्गस्वभावा लक्षणीयत्वेन प्रतिज्ञाताः, तत्र शरीरभावो लक्षयितव्यमिति दर्शयति इतिवृत्तं त्विति ।

---

### हिन्दी-व्याख्या

विगत अध्याय में इतिवृत्तात्मक शरीर और उसके विधानरूप प्रकारात्मक भेदस्वरूप अनुष्ठान की तथा मुखादि सन्धियाँ और विधियाँ सन्ध्यङ्ग स्वभाव विधियाँ लक्षणीयत्वरूप में जो प्रतिज्ञा की थी, उसमें पहिले नाटच-शरीर का लक्षण करना है, यह दिखाते हैं—

**अभिनव**—सन्धि-सन्ध्यङ्गो से युक्त सारे शरीर में जो स्पर्शन वृत्तिकारी स्थिति है, वह इन्द्रिय जिसका शरीर है, उस आन्तरस्पर्शमय महेश (शिव) को मैं ( अभिनवगुप्त ) प्रणाम करता हूँ ॥ १९ ॥

**विशेष**—अभिनवगुप्त का कथन है कि सन्धि-सन्ध्यङ्गों से युक्त शरीर में स्पर्शनकारी जो त्वगिन्द्रिय है, वह त्वगिन्द्रिय जिस शिव का शरीर है उस नटराज महेश की मैं वन्दना करता हूँ । यहाँ त्वगिन्द्रिय रूप तत्त्व की वन्दना की गई है ।

**इतिवृत्तं तु नाट्यस्य[1] शरीरं परिकीर्तितम् ।**
**पञ्चभिः सन्धिभिस्तस्य विभागः सम्प्रकल्पितः[2] ॥ १ ॥**

---

**तुशब्दो व्यतिरेके—काव्यमात्रस्यानभिनेयस्य तावद् वृत्तमात्रं शरीरं, नट-नीयस्य त्वभिनेयरूपस्य इति एवंप्रकारतया यदुपस्कृतं वृत्तं, अतएवेतिवृत्तशब्दवाच्यं तद्वस्तु शरीरं, रसाः पुनरात्मा शरीराविर्भावकाः, अतएवार्थनिर्मापकत्वात् अर्थतादात्म्यात् अर्थरूपताध्यासात् अर्थैकज्ञाननिवेशितत्वात् अर्थोपरञ्जकत्वात् अर्थनिमित्तत्वाद्वा, इतिवृत्तार्थैकयोगक्षेमत्वं वागात्मनां शब्दानामिति । तदाशयेन—**

**वाचि यत्नस्तु कर्तव्यो नाट्यस्यैषा तनुः स्मृता । ( १४-२ )**
**इति पूर्वमुक्तम्, इह वृत्तं शरीरमिति वर्णितमित्यविरोधः ।**

---

**अनुवाद—इतिवृत्त को नाट्य का शरीर कहा गया है और पाँच सन्धियों में उसका विभाग किया गया है ॥ १ ॥**

**अभिनव**—यहाँ पर 'तु' शब्द व्यतिरेक अर्थ में है । काव्यमात्र का चाहे वह अभिनेय हो, अथवा अनभिनेय हो शरीर वृत्त है किन्तु जो अभिनेय है, नटनीय है उसका अर्थात् इस प्रकार से उपस्कृत जो वृत्त है, अथवा जो इतिवृत्त शब्द से वाच्य है वह वस्तु शरीर है और जिसमें रस आत्मा के रूप में शरीर का आविर्भाव है । अतएव अर्थ का निर्मापक होने से, अर्थ के साथ तादात्म्य होने से, अर्थरूप से अध्यास होने से, अर्थ के एक ज्ञान में निवेशित होने से, अर्थ का उपरञ्जक होने से अथवा अर्थ का निमित्त होने से इतिवृत्त के साथ वाणी रूप शब्द का काव्यरूप एक अर्थ में योगक्षेम है । इसी आशय से कहते हैं कि—

**"वाणी के विषय में यत्न करना चाहिए, क्योंकि वाणी ही नाट्य का शरीर कहा गया है ।"**

इस प्रकार पहिले कहा जा चुका है । यहाँ पर इतिवृत्त ही नाट्य का शरीर है, इस प्रकार इसमें अविरोध दिखाया है ।

---

१. ख. काव्यस्य ।
२. ख. विभागाः परिकीर्तिताः ।

**स तु कथं प्रकारवैचित्र्य इत्याशंक्याह—पञ्चभिः सन्धिभिरिति। एतदुक्तं भवति—प्रकारवैचित्र्यकल्पनामया एव सन्धयः। तत्र पारम्यपरतया- (पारम्पर्यतया) पञ्चसंख्येति, तेन हीनसन्धित्वेऽपि न कश्चिदत्र विरोधः।**

**अन्ये तु सर्वत्र पञ्चैव सन्धयः, अपूर्णाङ्गत्वात्तु कस्यचित्सन्धेर्हीनसन्धित्व-मुच्यत इत्याहुः। एतच्च स्वस्थाने वितनिष्यामः।**

**एवमितिवृत्तशब्दे इतिभागस्य योऽर्थः सोऽप्रसिद्ध इति कृत्वा द्वितीयार्धेन पञ्चभिरित्यादिना व्याख्यातः, न तु सन्धिनिरूपणमेतदुद्देशक्रमस्तस्यानेक-विषयत्वात् ॥ १ ॥**

अब प्रश्न होता है कि जब उसमें प्रकारवैचित्र्य है तो भेद होना स्वतः प्राप्त है तो अविरोध कैसे ? इस प्रकार आशङ्का करके कहते हैं कि पाँच सन्धियों से यह युक्त है, इससे यह कहते हैं कि प्रकार के वैचित्र्य की संख्या पाँच हैं। इसी से कभी-कभी पांच से कम सन्धियों के होने पर भी कोई विरोध नहीं।

अन्य आचार्य तो सर्वत्र पाँच ही सन्धियाँ मानते हैं, किन्तु किसी रूपक के अपूर्णाङ्ग होने से उसे हीन सन्धि भी कहते हैं। इसका निरूपण सन्धियों के विवेचन के अवसर पर करेंगे।

इस प्रकार इतिवृत्त शब्द में 'इति' भाग का जो अर्थ है वह अप्रसिद्ध है अतः 'पञ्चभिः सन्धिभिः' इत्यादि द्वितीयार्ध श्लोक के द्वारा उसकी व्याख्या कर दी है, किन्तु यह सन्धियों का निरूपण नहीं है, उसके अनेक प्रकार होने से क्रम से उसका निरूपण करेंगे ॥ १ ॥

**विशेष**—काव्य दो प्रकार का होता है, अनभिनेय अथवा अभिनेय। अभिनेय हो अथवा अनभिनेय हो (श्रव्य हो अथवा दृश्य) काव्यमात्र का शरीर 'वृत्त' है। किन्तु अभिनेय काव्य का शरीर इस प्रकार से उपस्कृत वृत्त इतिवृत्त शब्द से वाच्य है। रस विशेष रूप से शरीर का आविर्भावक आत्मा है। अत एव शब्द अर्थ का उपस्थापक है और शब्द अर्थ का उपस्थापक तभी होता है जब शब्द का अर्थ के साथ तादात्म्य है। किन्तु दोनों का तादात्म्य वास्तविक नहीं है। बल्कि उसका आरोप किया जाता है, क्योंकि शब्द और अर्थ एक ज्ञान के विषय होने से शब्द अर्थ का उपरञ्जक होता है, निमित्त है, बीजभूत है। अतः शब्द और अर्थ में अभेद सम्बन्ध है, पाँच सन्धियों से युक्त होने से उनमें प्रकार वैचित्र्य है और प्रकार के वैचित्र्य की कल्पना ही सन्धियाँ हैं, अर्थभेद तो काल्पनिक है।

इस प्रकार भरत ने इतिवृत्त को नाट्य का शरीर माना है। अग्निपुराणकार तथा शारदातनय नाट्यशरीर को ही इतिवृत्त कहते हैं। शिङ्गभूपाल ने रूपक की कथावस्तु तथा आरभवृत्त को इतिवृत्त के नाम से अभिहित किया है। वस्तुतः इतिवृत्त नाट्य का शरीर है ॥१॥

**इतिवृत्तं द्विधा चैव बुधस्तु परिकल्पयेत्[1] ।**
**अधिकारिकमेकं स्यात्[2] प्रासङ्गिकमथापरम् ॥ २ ॥**

---

**एवं शरीरमभिधाय तस्य विधानशब्देनोद्दिष्टं प्रकारवैचित्र्यं दर्शयति इतिवृत्तं द्विधा चैवेति ।**

**इतिवृत्तं स्थितं सत्, बुधो विवेचकः कविर्द्विधैव परिकल्पयेत् । चकारात् प्रकरणादावितिवृत्तं च कल्पयेत् । तच्च द्विधा । एकमपरमित्यनेनेदमाह—न विसर्गतः किञ्चिदाधिकारिकम्, अन्यद्वा । कविधिया यदेतदाधिकारिकं कृतं तदापरस्य प्रासङ्गिकतास्तीति द्विधाशब्देन सूचितं, तदेवेदं दर्शितम् । "अधिकरण-विचाले च" ( पा-५-३-४३ ) इति धाप्रत्ययः एकं राशिं द्विधा कुर्वति यथा तेनैक-मेवेतिवृत्तं द्विशाखमिति यावत् ।**

---

इस प्रकार इतिवृत्तरूप शरीर का अभिधान करके अब उसके विधान शब्द से उद्दिष्ट प्रकार-वैचित्र्य को दिखाते हैं—

**अनुवाद—विद्वान् लोग इतिवृत्त की दो प्रकार की कल्पना करें—एक आधिकारिक और दूसरा प्रासङ्गिक ॥ २ ॥**

**अभिनव—**बुधजन अर्थात् विवेचक कवि 'सत्' रूप में स्थित इतिवृत्त की दो प्रकार से कल्पना करें । यहाँ 'द्विधा चैव' में 'च' पद से यह सूचित होता है कि प्रकरण आदि में भी इतिवृत्त की कल्पना करे । वह इतिवृत्त दो प्रकार का होता है । यहाँ 'एकम्' और 'अपरम्' पद से यह कहा गया है कि स्वभाव से कोई इतिवृत्त आधिकारिक नहीं होता अथवा अन्य नहीं होता । किन्तु कवि स्वबुद्धि से जिसको यह अधिकारिक है, ऐसा कह देता है तब दूसरा इतिवृत्त प्रासङ्गिक होता है, यह बात यहाँ 'द्विधा' पद से सूचित किया है, उसी को दिखला दिया है । 'द्विधा' पद में 'अधिकरण विचाले च' इस सूत्र से 'द्विधा' में 'धा' प्रत्यय हुआ है । जैसे एक राशि को द्विधा करो, यह कहा जाता है । उसी प्रकार एक ही इतिवृत्त की दो शाखाएँ हैं, यह समझना चाहिए ॥ २ ॥

---

१. ख. परिवर्जयेत् ।
२. ख. ग. तु ।

यत्कार्यं हि[1] फलप्राप्त्या [2]सामर्थ्यात्परिकल्प्यते ।
तदाधिकारिकं ज्ञेयमन्यत्प्रासङ्गिकं विदुः ॥ ३ ॥
[3]कारणात्फलयोगस्य वृत्तं स्यादाधिकारिकम् ।
[4]तस्योपकरणार्थं तु कीर्त्यते ह्यानुषङ्गिकम्[5] ॥ ४ ॥

तत्प्रकारद्वयं क्रमेण दर्शयति यत्कार्यं होति ।

प्रधानत्वेन सम्पाद्ये फले यो ज्ञानेच्छाप्रयत्नक्रियालक्षण आरम्भः तत्कार्यमिति वक्ष्यते 'यदाधिकारिकं वस्तु' ( १९-२६ ) इति तथाभूतो य आरम्भो मुख्यफलप्राप्त्या परिकल्प्यते स आधिकारिकमितिवृत्तम् । हि यस्मात् तथैव ज्ञेयम् । निरुक्तेनाधिकारः सर्वत्रानुयायित्वं हृदयानुयायित्वं प्रयोजनमस्य । प्रासङ्गिकेऽपि हि तदन्तर्लीनमेव । यथा—आधिकारिके सहाप्तेनाविख्यासासाधनैषाफलजिहीर्षानिष्पत्तौ यथा न शक्त्यन्तरव्यापारणं, तद्वत्प्रासङ्गिकेऽपि सर्वत्र शक्त्यन्तरव्यापाराभाव एव । शक्त्यन्तरेऽपि पृथग्व्यापार्यमाणे तस्याप्याधिकारिकत्वमेव स्यात् । प्रतिज्ञानिर्वहणं जगत्कण्टकरावणोद्धरणं शरणागतविभीषणरक्षणमित्याद्यपि हि प्रधानफले सीताप्रत्यानयनलक्षणे विवक्षिते न शक्त्यन्तरव्यापारसाध्यं, अपि तु तदुपयोगिसामाद्युपायचतुष्टयतद्द्विकत्रिकादिभेदसम्पादननान्तरीयकोपनीतमेव ।

अब दोनों प्रकारों को क्रम से दिखाते हैं—

**अनुवाद**—किसी फल प्राप्ति को अनुरोध से कार्य के रूप में जिसकी कल्पना की जाती है, उसे 'अधिकारिक' इतिवृत्त समझना चाहिए और शेष अन्य को प्रासङ्गिक' समझे ॥ ३ ॥

**अनुवाद**—मुख्य फल के योग में जो करता है अर्थात् फल की प्राप्ति जो कारण है वह इतिवृत्त 'आधिकारिक' है और जिसे उसके उपकरण के लिए कहा जाता है वह इतिवृत्त 'प्रासङ्गिक' है ॥ ४ ॥

**अभिनव**—प्रधान रूप से सम्पाद्य फल में जो ज्ञान, इच्छा, प्रयत्न, और क्रिया रूप जो आरम्भ है वह कार्य है, जैसा कि आगे कहेंगे कि जो आधिकारिक वस्तु है तथाभूत उस प्रकार का जो आरम्भ है तथा मुख्य फल की प्राप्ति के लिए जिसकी कल्पना की जाती है उसे 'आधिकारिक' इतिवृत्त कहते हैं ।

१. ख. तु । २. क. सामर्थ्यं । ३. ख ग. कवेरित्यादि श्लोकानन्तरं पाठः ।
४. ख.ग. परोपकरणार्थं । ५. क. विष्णुपाश्रयाद् ।

तापसवत्सराजे राज्यप्रत्यापत्तेः प्रधानफलत्वे वासवदत्तासङ्गमपद्मावती-प्राप्त्यादौ क्रियान्तरानुपयोग एव मन्तव्यः। यदि ह्यस्य वासवदत्ताप्राप्त्युपायत्वं पद्मावतीपरिणयस्य नोच्येत न वत्सराजस्तत्र प्रवर्तेत, तदप्रवृत्तौ कुतः प्रधानफलमिति सर्वंप्रासङ्गिकमेकरूपमेव।

प्रसक्तिर्हि प्रसङ्गः तत आगतं प्रासङ्गिकं, प्रसज्यते वा प्रधानफलनिष्पत्तये इति प्रसङ्गस्तत आगतमिति। तेन शक्त्यन्तरयोगायोगाभ्यां च यत्प्रासङ्गिकस्या-नेकविधत्वं टीकाकृद्भिरभ्यधायि न तदुपाध्यायाः सम्मन्यन्ते।

---

क्योंकि ऐसा ही उसे समझना चाहिए। उपर्युक्त निर्वचन से अधिकार वह है जिसका प्रयोजन सर्वत्र अनुयायित्व ( अनुस्यूत ) या हृदयानुयायित्व ( हृदया-नुगत ) हो, वह आधिकारिक है तथा प्रासङ्गिक इतिवृत्त में भी वह प्रयोजन अन्तर्लीन है, और आधिकारिक इतिवृत्त में फल प्राप्त होने से अचिख्यासा, साधनैषा एवं फलजिहीर्षा इनकी निष्पत्ति होने पर जैसे शक्त्यन्तर ( क्रियान्तर ) का व्यापारण नहीं होता, उसी प्रकार प्रासङ्गिक में भी सर्वत्र शक्त्यन्तर के व्यापार का अभाव ही है। शक्त्यन्तर में भी पृथक् व्यापार्यभाषा होने पर वह भी 'अधिकारिक' हो जायगा। जैसे प्रधान रूप से सीता का शत्रु के घर से लौटा लेना रूप मुख्य फल के विवक्षित होने से प्रतिज्ञा का निर्वाह, जगत् के कण्टक रावण का उद्धार और शरणागत विभीषण का रक्षण इत्यादि अवान्तर फल भी सिद्ध हो जाते हैं। अतः उसकी सिद्धि के लिए शक्त्यन्तर के व्यापार की आवश्यकता नहीं है, अपितु प्रधान फल के उपयोगी सामादि ( साम, दान, दण्ड, भेद ) चार उपायों में से किसी एक या दो या तीन उपायों का सम्पादन बिना किसी बाधा के स्वतः ही प्राप्त हो जाता है। उसके लिए शक्त्यन्तर के व्यापार की आवश्यकता नहीं है।

जैसे तापसवत्सराज नाटक में राज्य का प्रत्यावर्तन ( लौटना ) मुख्य फल है। अतः वह वासवदत्ता के साथ सङ्गम और पद्मावती की प्राप्ति आदि में क्रियान्तर का अनुपयोग ही मन्तव्य है। यदि वासवदत्ता की प्राप्ति में पद्मावती का परिणय उपाय नहीं कहेंगे तो वत्सराज की वहाँ प्रवृत्ति ही नहीं होगी और वत्सराज की प्रवृत्ति न होने पर राज्य की प्राप्ति रूप प्रधान फल की प्राप्ति कैसे होगी ? इसलिए सभी प्रासङ्गिक इतिवृत्त को एकरूप ही समझना चाहिए।

**अतएवाह कारणात्फलयोगस्येति । अयमर्थः—आधिकारिकं नाम (अधिकारः) यस्त्वितिवृत्तं फलसंबन्धं करोति स कविना वर्णनोपायारोहमानीतः तत्समर्थाचरणेन प्रयुज्यते । एवमन्यस्यापीतिवृत्तमिति पूर्वपक्षमाशंक्य तत्रोत्तरमवान्तरेणाह तस्योपकरणार्थं त्विति । ह्यिरप्यर्थे भिन्नक्रमः आनुषङ्गिकमपि कीर्त्यत इति ।**

प्रासङ्गिक पद की व्युत्पत्ति है—प्रसक्ति का अर्थ प्रसङ्ग है और उससे प्राप्त होने वाला इतिवृत्त 'प्रासङ्गिक' है अथवा प्रधान फल की निष्पत्ति के लिए की जाने वाली प्रसक्ति ही प्रसङ्ग है उससे प्राप्त होने वाला इतिवृत्त प्रासङ्गिक है। इसलिए टीकाकारों ने शक्त्यन्तर के योग और आयोग और आयोग के कारण प्रासङ्गिक इतिवृत्त को अनेक प्रकार का कहा है, उसे उपाध्याय जी नहीं मानते हैं।

इसलिए कहते हैं कि फल के योग में जो हेतु है उस इतिवृत्त को 'आधिकारिक' कहते हैं अर्थात् आधिकारिक वह इतिवृत्त है जो फल के साथ सम्बन्ध रखता है, जिसको कवि ने वर्णन रूपी उपाय पर पहुँचाया है और जो समर्थ के योग्य आचरणों द्वारा प्रयुक्त हो वह आधिकारिक इतिवृत्त है, इसी प्रकार अन्य इतिवृत्त भी होता है, इस प्रकार पूर्वपक्ष की आशङ्का करके उसका उत्तर अवान्तर वाक्य द्वारा कहते हैं। 'तस्योपकरणार्थं तु' अर्थात् उसके उपकरण के लिए तो। यहाँ पर 'तु' पद का 'अपि' के अर्थ में प्रयोग है और इसका क्रम भिन्न है अर्थात् इसका अन्वय आनुषङ्गिक के साथ है। अतः आधिकारिक इतिवृत्त की सहायता के लिए प्रासङ्गिक ( आनुषाङ्गिक ) इतिवृत्त का कथन किया गया है ॥ ३-४ ॥

**विशेष**—नाट्याचार्यों ने रूपकों में इतिवृत्त के दो प्रकार बताये हैं—आधिकारिक और प्रासङ्गिक । इनमें मुख्य कथावस्तु को आधिकारिक कहते हैं। क्योंकि मुख्य इतिवृत्त सम्पूर्ण प्रबन्ध में व्याप्त रहता है अर्थात् आधिकारिक इतिवृत्त रूपक प्रबन्ध का व्यापक वृत्त होता है। जैसे रामायण में राम और सीता का वृत्तान्त। और उनके अङ्गभूत सहायक इतिवृत्त को प्रासङ्गिक कहते हैं अर्थात् जो आधिकारिक इतिवृत्त का उपकरणभूत सहायक इतिवृत्त है अर्थात् प्रधान नायक के कार्यसिद्धि में जो सहायक होता है वह प्रासंगिक इतिवृत्त कहलाता है। जैसे रामायण में सीता-प्राप्ति रूप मुख्य फल प्रधान इतिवृत्त में सुग्रीव की मित्रता, शरणागत विभीषण का रक्षण आदि प्रासंगिक इतिवृत्त हैं।

**कवेः प्रयत्नान्नेतॄणां युक्तानां विध्यपाश्रयात् ।**
**कल्प्यते हि[1] फलप्राप्तिः [2]समुत्कर्षात्फलस्य च[3] ॥ ५ ॥**

**ननु फलप्राप्तिलक्षणेन प्रयोजनेन सप्रयोजनत्वमाधिकारिकस्य लक्षणत्व-मुक्तम्, फलप्राप्तिश्च प्रासङ्गिकेऽप्यस्ति सा प्रासङ्गिकीति चेत्, सिद्धे प्रासङ्गि-कस्याधिकारिकाद् भेदे भवेदेतत्, तत एव तत्सिद्धौ चक्रकान्योन्याश्रयदोषः, तस्मा-त्फलप्राप्तिरेव विशिष्य वक्तव्येत्यभिप्रायेणाह—कवेः प्रयत्नान्नेतॄणां युक्तानामिति ।**

**समुत्कर्षं प्राधान्यमवलम्ब्य फलप्राप्तिः कल्प्यते, प्रधानफलप्राप्तिप्रयोजनमा-धिकारिकमित्यर्थः ।**

**ननु फलप्राप्तेः कथं प्राधान्यमाधिकारिकं, निर्वर्त्यत्वाविति चेत् स एव दोष इत्याशङ्क्याह कवेः प्रयत्नादिति । कवियंत्फलमुत्कर्षेण विवक्षिता तत्प्रधानफलम् । ननु पुरुषेच्छा यत्ननियन्त्रिता, तदा पुनरपि स एव प्रयत्न इत्याह । नेतॄणां युक्तानां**

**अभिनव**—फलप्राप्ति का रूप प्रयोजन से जो प्रयोजन वाला है, इस प्रकार आधिकारिक इतिवृत्त का लक्षण प्रयोजकत्व कहा है और फलप्राप्ति प्रासंगिक इतिवृत्त से भी होती है, अतः वह फलप्राप्ति प्रासंगिकी है। यह तभी सम्भव है जब प्रासंगिक इतिवृत्त का आधिकारिक भेद सिद्ध हो जाय, क्योंकि फल प्राप्तियों में ही भेद की सिद्धि होने पर चक्रक या अन्योन्याशय दोष आ जायेगा। इसलिए फलप्राप्ति को विशेष रूप से कहना चाहिए। इस अभिप्राय से कहते हैं।

**अनुवाद—कवि के प्रयत्न से की गई विधि के आश्रय के कारण फल के समुत्कर्ष से इतिवृत्त के अनुरूप नायक-नायिकाओं को फल प्राप्ति की कल्पना होती है ॥ ५ ॥**

**अभिनव**—समुत्कर्ष अर्थात् प्राधान्य का अवलम्बन करके फल प्राप्ति की कल्पना करते हैं अतः प्रधान फल की प्राप्ति रूप प्रयोजन आधिकारिक है।

अब प्रश्न होता है कि फल प्राप्ति की आधिकारिक प्रधानता कैसे होगी ? क्योंकि फल निर्वर्त्य ( संपाद्य ) होने से अन्योन्याश्रय या चक्रक दोष होगा। इस प्रकार आशङ्का करके कहते हैं कि कवि के प्रयत्न से अर्थात् कवि जिस फल को उत्कर्ष रूप ( उत्कृष्ट रूप ) से कहना चाहता है वह प्रधान फल है। यदि

१. ख. यत् । २. क. समुत्कर्षः । ३. ख. तु ।

विध्यपाश्रयाद् धीरोदात्तादिभेदानां नायकानां मध्ये यो यत्र नायको युक्त उचितः तस्य यो विधिः सम्पाद्यं वस्तु तदपाश्रयप्रयत्नाद्धेतोः कविफलं प्रधानमिति। यस्मिंश्च विधौ यो नायको युक्तः उचितस्तस्य मयैतत्कर्तव्यमित्यभिसन्धानाभावेऽपि तत्सन्निधौ फलं नायकत्वं विना कर्तव्यम्, यथा तापसवत्सराजे वत्सराजस्य राज्यप्रत्यापत्तिः कर्तव्यतायाममात्याभिसंहितायाम्, अतएव ह्यस्यासौ नेता फलस्य चाक्रष्टा अमात्यसम्पादिताभिसन्धिप्रत्युपायपरम्परार्जितस्यापि।

नन्वेवमपि रामस्य स्वदारप्रत्यानयनकण्टकोद्धरणभीताभयवितरणादौ सर्वत्र कर्तव्यतौचित्यमस्ति, तथापि न व्यवस्थितं लक्षणमित्याह फलस्य चेति। चकारेण समुत्कर्षादित्यस्यावृत्तिर्द्योत्यते। तेनायमर्थः—यदेतत्फलं तावत्यंशे अधिकमुत्कर्षमवलम्बते तत्रैव तस्यौचित्यं कविना कल्पनीयम्।

पुरुष की इच्छा अनियन्त्रित हुई तो फिर भी वही दोष कवि के प्रयत्न से आयेगा। इस पर कहते हैं कि कवि के प्रयत्न से युक्त ( उचित ) नेताओं के विधि के आश्रय से धीरोदात्तादि विभिन्न नायकों के मध्य जो नायक जहाँ उचित है, उसकी जो विधि अर्थात् नायक द्वारा सम्पाद्य वस्तु है उसका अपाश्रय करके किये गये कवि के प्रयत्न रूप कारण ( हेतु ) से वह फल प्रमुख है। जिस विधि में जो नायक उचित है उसका मुझे ऐसा करना चाहिए, इस प्रकार के अभिसन्धान के अभाव में भी उस नायक की सन्निधि में करणीय फल नायकत्व के विना कैसे होगा। जैसे, तापसवत्सराज में अमात्य के द्वारा अभिसंहित राज्यप्रत्यापत्ति वत्सराज को अवश्य करणीय है। अतः 'उसका यह नेता है' और अमात्य के द्वारा सम्पादित अभिसन्धि के प्रति उपाय परम्परा से अर्जित फल का आक्रष्टा भी है।

अब प्रश्न होता है कि इस प्रकार भी राम का अपनी दारा का प्रत्यानयन ( लौटा लेना ), कण्टक का उद्धरण, भीत ( डरे हुए ) को अभय प्रदान आदि सब जगह कर्त्तव्यों का औचित्य है, फिर भी लक्षण व्यवस्थित नहीं हुआ। इसलिए कहते हैं कि 'फलस्य च'। यहाँ चकार से 'समुत्कर्षात्' की आवृत्ति द्योतित होती है। इससे इसका यह अर्थ है कि जो यह फल है जितने अंश में अधिक उत्कर्ष का अवलम्बन होता है, अतः उतने अंश में ही कवि उसके औचित्य की कल्पना करे।

तथा हि—रावणोच्छेदावधि सीताप्रत्यानयनमेव समुत्कृष्टं भवति, तस्यैव सम्पादनायेतरप्रवृत्तिः, सचिवायत्तसिद्धिस्तु यतो वत्सराजस्ततो यौगन्धरायणाद्यमात्यवर्गस्तावानसाविति तदामात्याद्यभिसंहितराज्यप्राप्तिफलस्यैव-तत्रोत्कर्षः। सह्येवं मन्यते—राज्यभारचिन्ता एतैर्या कृता सा मयैवेति। एवमाधि-कारिकं हृदयविपरिवर्तमानं समुचितं च नायकस्य फलं यद्यदा कविप्रयत्नेन विवक्ष्यते सम्पाद्यतया तदा तस्यप्रधानफलत्वं, रामाभ्युदयादौ सीताप्रत्यानयनादेरिव, न हि तत्राश्वमेधयागादेर्नायकोचितस्य कविविवक्षितत्वमस्ति।

नन्वेवमपि कविविवक्षैव पुनरपि प्रधानीभूता तत्र चोक्तो नियमहेत्वभाव इति तत्राह विध्यपाश्रयाविति। विधीयत इति विधिः सम्युत्पत्तिः तस्यापाश्रयात्। एतदुक्तं भवति—यादृशि पुरुषार्थे व्युत्पत्तिः कर्तव्या। तदुचितनायकग्रहणेन कविः प्रवर्तमानो न स्वेच्छया प्रवृत्तो भवतीति। हि शब्देन समुच्चयाभिधायि-नैतत्सूचितं—विध्यपाश्रयाद्युक्ता ये नेतारस्तेषां यत्फलं तस्योत्कर्षार्थः कवेः प्रयत्नः ततः फलप्राप्तिः समुत्कर्षावलम्बिनी कल्प्यत इति तात्पर्यम्।

और भी रावण के उच्छेद ( विनाश ) पर्यन्त सीता का प्रत्यानयन ( लौटाकर लाना ) ही उत्कृष्ट वृत्त है। इसी के सम्पादन के लिए अन्य प्रवृत्ति होती है। सचिवायत्तसिद्धि तु जहाँ वत्सराज हो वहाँ यौगन्धरायण आदि अमात्यवर्ग है तो वहाँ यौगन्धरायण आदि अमात्यवर्ग द्वारा अभिसंहत राज्यप्राप्ति रूप फल का ही उत्कर्ष है, वह वत्सराज ऐसा मानते हैं, कि जो राज्य भार की चिन्ता इन अमात्यों ने की है, वह मैंने ही की है। इस प्रकार अधिकाधिक हृदयपरिवर्त्तन उचित है, ऐसा नाटक का फल जब कवि के द्वारा प्रयत्न से सम्पाद्य रूप से विवक्षित है, तो उसकी प्रधान फलता है जैसे रामा-भ्युदय में सीता का प्रत्यानयन आदि। यहाँ पर अश्वमेधादि यज्ञ नायक के लिए उचित है, तो भी कवि को विवक्षित है।

अब प्रश्न होता है कि इस प्रकार फिर भी यदि कवि की विवक्षा ही प्रधानभूत है। जहाँ पर नियम के हेतु का अभाव कहा गया है, उस पर कहते हैं कि वहाँ विधि के आश्रय से हेतु लाया जायेगा। जिसका विधान किया जाय

**लौकिको[1] सुखदुःखाख्या यथावस्था रसोद्भवा ।**
**दशधा मन्मथावस्था व्यवस्था त्रिविधा मता ॥ ६ ॥**

---

वह विधि है, यह इसकी व्युत्पत्ति है, उसके उस विधि के अपाश्रय से। यहाँ यह कहा गया है कि जिस प्रकार के पुरुषार्थ में व्युत्पत्ति करनी है उसी के योग्य नायक के ग्रहण करने से कवि प्रवृत्त होता है, अपनी इच्छा से प्रवृत्त नहीं होता। वहाँ पर समुच्चय को कहने वालों 'हि' शब्द से यह सूचित किया है विधि के अपाश्रय से युक्त जो नायक हैं और उनका जो फल है उसके उत्कर्ष के लिए जो कवि का प्रयत्न है, उससे समुत्कर्षावलम्बिनी फल की प्राप्ति की कल्पना की जाती है, यह अभिप्राय है ॥ ५-६ ॥

**अनुवाद—जैसे लौकिक सुखःदुःख रूप अवस्थाएँ होती है उसी प्रकार श्रृङ्गार रस से उद्भूत काम की दश अवस्थाएँ होती हैं और उनकी व्यवस्था तीन प्रकार की होती है ॥ ६ ॥**

**विशेष**—मन्मथावस्था-काम से मन्मथ, मदन, मार, कन्दर्प, अनङ्ग, पञ्चसायक आदि अनेक नामों से पुकारा जाता है। इनमें 'मन्मथ' काम का हो एक नाम है। मन को मन्थन करने के कारण काम को मन्मथ भो कहते हैं।

**काम**—काम चार पुरुषार्थों में एक पुरुषार्थ है। धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, ये चार पुरुषार्थ हैं। त्रिवर्गों में एक वर्ग है। धर्म, अर्थ और काम ये त्रिवर्ग हैं। इनमें काम प्रमुख है। काम समस्त सृष्टि का बीज है। काम एक कला है। काम एक मानव व्यापार है, एक रागात्मिका वृत्ति है। नाट्यशास्त्र में काम-प्रवृत्तियों पर सूक्ष्म विचार किया गया है। प्रवृत्ति के अनुसार भरत ने काम को दस अवस्थाएँ बतायो हैं। काम को दस अवस्थाएँ है—(१) चक्षुःप्रीति, (२) मनःसङ्ग (३) संकल्प (४) निद्राच्छेद (५) तनुता (६) विषयव्यावृत्ति (७) लज्जाप्रणाश (८) उन्माद (९) मूर्च्छा (१०) मरण।

नयनप्रीतिः प्रथमं चित्तासङ्गस्ततोऽथसंकल्पः।
निद्रोच्छेदस्तनुता विषयनिवृत्तिस्त्रपानाशः ।
उन्मादो मूर्च्छा मृतिरित्येता स्मरदशा दशैव स्युः ॥

---

१. ख. ग. लौकिकसुखदुःखाख्या।

संसाध्ये फलयोगे तु व्यापारः [1]कारणस्य यः ।
तस्यानुपूर्व्या[2] विज्ञेयाः पञ्चावस्थाः प्रयोक्तृभिः ॥ ७ ॥
आरम्भश्च प्रयत्नश्च तथा प्राप्तेश्च पञ्चमः ।
नियता च फलप्राप्तिः फलयोगश्च पञ्चमः ॥ ८ ॥

---

अथ कविप्रयत्नेन साध्ये व्यापारपरिस्पन्दो यो वाङ्मनसगस्तस्य या अवस्था आनुपूर्व्येति उद्देशक्रमेणैव प्रयोक्तृभिः कविभिर्निबन्धनीयतया ज्ञातव्याः ता उद्दिशति प्रारम्भश्चेति । चकारैस्तथाशब्देन चावश्यंभाविक्रमत्वमासामुच्यते । न हि प्रेक्षापूर्वकारिणोऽवस्थान्तरासम्भावनायां प्रारम्भ उचितो भवति, तत्प्रारम्भश्चेदुत्तरोत्तरावस्थाप्रसर एव । पञ्चम इत्यनेन क्रमो विवक्षित इति दर्शयति ।

---

**अनुवाद**—साध्य फल के योग में कारण ( साधक ) का जो व्यापार है। नाट्य-प्रयोक्ताओं को उसकी पाँच अवस्थाओं को क्रमशः समझनी चाहिए ॥ ७ ॥

**अनुवाद**—प्रारम्भ, प्रयत्न, प्राप्ति-सम्भव, नियतफलप्राप्ति पाँचवां फलयोग ( फलागम ) ये पाँच अवस्थाएँ है ॥ ८ ॥

**अभिनव**—कवि के प्रयत्न से साध्य फल के विषय में वाङ्मनोगोचर जो व्यापार परिस्पन्द होता है, उसकी जो अवस्थाएँ हैं उन्हें आनुपूर्वी उद्देशक्रम से काव्य-प्रयोक्ताओं कवियों को काव्य में निबन्धन करने के लिए उनका ज्ञान होना चाहिए। उन्हें उद्देश-क्रम से कहते हैं कि प्रारम्भश्चेत्यादि में कथित चकारों से और 'तथा' शब्द से इन अवस्थाओं को अवश्यभावि क्रम से कहते हैं कि प्रेक्षापूर्वक कार्य करने वालों को अन्य अवस्थाओं की सम्भावना न होने पर प्रारम्भ करना उचित नहीं है। यदि उसे प्रारम्भ करना है तो उत्तरोत्तर अवस्थाओं का प्रसार करना होगा। 'पञ्चमः' इस कथन से क्रम विवक्षित है, यह दिखाते हैं ॥ ७-८ ॥

---

१. ख. ग. साधकस्य ।
२. ख. तस्यानुपूर्व्याविज्ञेयाः ।
३. इतः पूर्वं ख. ग. पुस्तकयोरधोलिखितः श्लोकोऽधिको दृश्यते—

नाट्यप्रकरणा भावा अवस्थास्ता मता इह ।
धर्मार्थकामसम्बन्धः फलयोगस्तु कथ्यते ॥

औत्सुक्यमात्रबन्धस्तु[1] यद्बीजस्य निबध्यते ।
महतः फलयोगस्य स [2]फलारम्भ इष्यते ॥ ९ ॥

एताः क्रमेण दर्शयितुमाह—औत्सुक्यमात्रबन्धस्त्विति ।

महतः प्रधानभूतस्य फलस्य युज्यमानस्य तत्तन्नायकोचितस्य यद्बीजमुपाय-सम्पत् तस्य यदौत्सुक्यमात्रं तद्विषयस्मरणोत्कण्ठानुरूपं, अनेनोपायेनैतत् सिद्ध्यतीति तस्य बन्धो हृदये निरूढिः प्रारम्भः, सा च नायकस्यामात्यस्य नायिकायाः प्रति-नायकस्य दैवस्य वा । तस्या हि तथैवानुमानाद् व्यवस्था । दैवसाध्यमपि च समुद्र-दत्ताभिमतप्राप्त्यादिकं[3] पुण्योपार्जनं प्रयत्नबहुमानसिद्धये दैवसाहाय्यस्य पुरुष-कारस्य फलवर्तिता तद्व्युत्पत्तिलाभाय प्रदर्श्यत इति ।

विशेष—नाटक में इतिवृत्त के विकास की पाँच अवस्थायें होती हैं—आरम्भ, प्रयत्न, प्रतिसम्भव, नियतफलप्राप्ति और फलयोग । ये पाँच अवस्थायें फलप्राप्ति के लिए नायक द्वारा किये जाने वाले व्यापार विशेष हैं । उनका साक्षात् सम्बन्ध नायक के इतिवृत्त विषयक वाङ्मनोगोचर व्यापार से है । धनञ्जय, शारदातनय, विश्वनाथ आदि व्यापक व्यापार की पाँच अवस्थायें और पाँच कार्यावस्थायें कहते हैं ॥ ७-८ ॥

अब इसे क्रम से दिखाने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—बीज के प्रधान फलयोग या फल प्राप्ति के लिए जो औत्सुक्य मात्र का निबन्धन किया जाता है उसे 'आरम्भ' कहते हैं ॥ ९ ॥**

**अभिनव**—प्रधानभूत फल के लिए प्रयुज्यमान उन-उन नायकों के उचित जो बीज अर्थात् उपाय सम्पत् है उसका जो औत्सुक्यमात्र उत्कण्ठा के अनुरूप स्मरण है, इस उपाय से सिद्ध होता है । उसका बन्ध अर्थात् हृदय में निरूढि 'आरम्भ' है । वह निरूढि नायक की, नायिका की, प्रतिनायक की अथवा दैव की है । उसी के अनुगत प्रमाण से व्यवस्था होती है । दैवसाध्य भी समुद्रदत्त को अभिमत फलप्राप्ति रूप जो पुण्यार्जन है । यहाँ प्रयत्न में बहुमान की सिद्धि के लिए दैव की सहायता से युक्त पुरुषार्थ के फल की वर्तिता प्राप्ति की व्युत्पत्ति लाभ के लिए दिखाते हैं ।

---

१. क. औत्सुक्यबन्धमात्रस्तु । ग. औत्सुक्यमात्रबन्धस्य ।

२. ख. घ. खल्वारम्भः । ग. सोऽत्र प्रारम्भ इष्यते ।

३. ब्रह्मयक्षस्वामिना कृते पुष्पदूषितके षष्ठेऽङ्केनन्दयन्तीसमुद्रदत्तयोः समागमः केवलं दैवसाधित एव न तु नीतिचक्षुषा पौरुषप्रभावेण ।

अपश्यतः फलप्राप्तिं व्यापारो यः फलं प्रति ।
[1]परं चौत्सुक्यगमनं स प्रयत्नः प्रकीर्तितः ॥ १० ॥

ईषत्प्राप्तिर्यदा[2] काचित्फलस्य[3] परिकल्प्यते ।
भावमात्रेण तं [4]प्राहुर्विधिज्ञाः प्राप्तिसम्भवम् ॥ ११ ॥

---

एवमपश्यत इति तदुपायव्यतिरेकेण फलप्राप्तिमपश्यतः फलदर्शनमसंभाव्यमानं विवेचयतः फलमुद्दिश्य यो व्यापारः उपायविषयपरमौत्सुक्यगमनलक्षणं, तेन विनेदं फलं न भवति तस्मात्त स एवोपायोऽन्वेष्यः इत्युपायविषयस्मरणेच्छासन्तानस्वभावः स प्रयत्नः ।

---

अनुवाद—फल की प्राप्ति को न देखते हुए फलप्राप्ति के प्रति परम उत्सुकतापूर्ण जो व्यापार है उसे प्रयत्न कहते हैं ॥ १० ॥

अभिनव—इस प्रकार फलप्राप्ति के उपाय के विना फलप्राप्ति को न देखने वालों को फल का वर्शन असम्भव है, इस प्रकार विवेचना करने वाले का फल को लक्ष्य कर जो व्यापार है अर्थात् उपाय विषयक परम औत्सुक्य है अर्थात् इस उपाय के विना यह फल नहीं होगा, अतः इसी उपाय का अन्वेषण करना चाहिए। अतः उपाय विषयक स्मरण और इच्छा का क्रमशः जो स्वभाव है, वह प्रयत्न है ॥ १० ॥

विशेष—फल प्राप्ति न होने पर अथवा फल प्राप्ति को असम्भव समझकर मुख्य फल-प्राप्ति के उपाय में परम उत्सुकता पूर्ण व्यापार को 'प्रयत्न' कहते हैं। धनञ्जय, विश्वनाथ तथा नाट्यदर्पणकार मुख्यफल प्राप्ति के उपाय में अतित्वरायुक्त व्यापार को 'प्रयत्न' कहते हैं। उनके अनुसार आरम्भ में केवल उत्सुकता रहती है और प्रयत्न नामक अवस्था में परम उत्सुकता रहती है। जैसा कि कहा गया है—

"औत्सुक्यमात्रमारम्भः परमौत्सुक्यं तु प्रयत्नः ।"

अनुवाद—जब भाव का उपाय के द्वारा फलों की ईषत्प्राप्ति की परिकल्पना करते हैं तो विधि के जानकार लोग उसे प्राप्ति सम्भव (प्राप्त्याशा) कहते हैं ॥११॥

---

१. घ. पदं ।    २. ख. प्राप्तिश्च या ।
३. ख. ग. अर्कस्य ।
४. ख. ग. संज्ञेयो विधिज्ञैः प्राप्तिसंभवः ।

**नियतां तु[1] फलप्राप्तिं यदा[2] भावेन पश्यति ।**
**नियतां तां फलप्राप्तिं [3]सगुणां परिचक्षते ॥ १२ ॥**

---

ईषत्प्राप्तिरित्यादि । भवत्यस्मादिति भावः उपायः, तस्य सहकार्यन्तरयोगः प्रतिबन्धकवारणं च मात्रपदेनावधारितम् । तदयमर्थः—उपायमात्रेण लब्धेन यदा कदाचिद् विशिष्ट फलप्राप्तिरीषत् कल्प्यते संभावनामात्रेण स्थाप्यते न तु निश्चीयते तदा प्राप्तेः सम्भवः । संभावनायोग्यत्वमसंभावनाविशिष्टत्वं नाम तृतीयाकर्तुरवस्था ।

---

अभिनव—जिससे कार्य होता है वह भाव है अर्थात् उपाय है उसके सहायक दूसरे सहकारी का योग तथा प्रतिबन्ध का वारण ( दूर होना ) मात्र पद से अवधारित है अर्थात् उपाय मात्र की प्राप्ति के द्वारा जब कभी अल्पमात्रा में विशिष्ट फल-प्राप्ति की कल्पना की जाती है, सम्भावना मात्र से स्थापना ( स्थापित ) करते हैं, निश्चय नहीं करते हैं तब यह सम्भावना फल-प्राप्ति सम्भव है। जिसमें सम्भावना की योग्यता तथा सम्भावना की विशिष्टता कर्त्ता की तृतीयावस्था है ॥ ११ ॥

विशेष—नाटचदर्पणकार का कथन है कि जहाँ पर उपाय के द्वारा किञ्चित् फल लाभ की सम्भावना रहती है, पूर्ण निश्चय नहीं हो पाता, उसे 'प्राप्त्याशा' या 'प्राप्तिसम्भव' कहते हैं । यह तीसरी अवस्था है ।

**अनुवाद—जब भाव या उपाय के द्वारा नियत ( निश्चित ) फल प्राप्ति दिखाई देती है तो 'विद्वान् लोग उसे 'नियतफलप्राप्ति' कहते हैं ॥ ११ ॥**

---

१. ख. च ।

२. ख. ग. यत्र ।

३. ख. सगुणं तु विनिर्दिशेत् । ग. सगुणाः ।

नियतां तु फलप्राप्तिं यदेति । फलस्य प्रकर्षेणाप्तिर्यतः सहकारिवर्गः प्रतिबन्धकविध्वंसनसहितता च सामग्रीरूपतः, तां सामग्रीं, यदा तेन भावेन पूर्वोपात्ततया मुख्योपायेन नियतां नियन्त्रितां फलाव्यभिचारिणीं पश्यति तदा नियतफलप्राप्तिर्नामावस्था ।

ननु कर्तरीत्याशङ्क्याह सगुणामिति गौरी उपचरिता तस्येयमवस्था । नियतफलकर्तृविषयत्वेन नियतफलप्राप्तिशब्दो विषयविषयिणोरभेदोपचाराद् युक्त इति यावत् । अत एव पश्यतीत्यनेन दर्शनमेवावस्थेति दर्शितम् । यदि वा सहगुणेन दर्शनेन वर्तते, नियतफलप्राप्तिदर्शनं तन्नामावस्थेत्यर्थः । ये त्वकारप्रश्लेषादभावेन नियतां सन्देहमयीमिति व्याचक्षते ते नियता फलप्राप्तिः संदिग्धा चेत् कथमेतद्विरुद्धं संगच्छतामिति प्रष्टव्याः ।

**अभिनव**—अभिनवगुप्त का कथन है कि जब फल की प्राप्ति निश्चित हो, तो विद्वान् लोग उसे 'नियतफलप्राप्ति की अवस्था कहते हैं । फल की प्रकर्ष रूप से प्राप्ति तभी होती है जब सहकारिवर्ग और प्रतिबन्ध-ध्वंसन सामग्री कारण रूप में अपेक्षित हों, उसी सामग्री को जब उस भाव के द्वारा अर्थात् पूर्वोपात्त होने से मुख्य उपाय के द्वारा नियत अर्थात् नियन्त्रित फल में अव्यभिचरित सामग्री को देखता है तब 'नियतफलप्राप्ति' रूप अवस्था होती है ।

अब प्रश्न होता है कि क्या यह अवस्था कर्त्ता में होती है ? इस पर कहते हैं कि सगुणाम् अर्थात् गौणी उपचारिता यह फल की अवस्था है । नियत फल करने वाले कर्त्ता के विषय में 'नियतफलप्राप्ति' शब्द विषय और विषयी में अभेदोपचार से प्रयुक्त हैं, अत एव 'पश्यति' इस कथन से यह दिखाया गया है कि दर्शन ही यह अवस्था है अथवा दर्शन रूप गुण के साथ रहता है। अतः नियतफलप्राप्ति दर्शन उसकी अवस्था है। जो लोग यहाँ 'यदाऽभावेत' में अकार का प्रश्लेष मानकर अभाव से नियत अर्थात् सन्देहमयी इस प्रकार व्याख्या करते हैं। किन्तु यदि नियतफलप्राप्ति सन्दिग्ध है तो उनसे पूछता है कैसे इसके विरुद्ध होगा ?

अभिप्रेतं समग्रं च प्रतिरूपं क्रियाफलम् ।
[1]इतिवृत्ते भवेद्यस्मिन् फलयोगः प्रकीर्तितः ॥ १३ ॥

अभिप्रेतं समग्रं चेति। यस्मिन्नितिवृत्ते कर्त्रवस्थात्मनि नायकस्याभिप्रेतं तादृशम्, अपि च नानुचितं, अपि तु प्रतिरूपमुचितं संभवात् पूर्णं क्रियाफलमिति समनन्तरफलं, न च विधिफलमिव स्वर्गादि कालान्तरापेक्षि वर्ण्यते, सावस्था नायकस्य फलयोगः फलोत्पत्तिर्नाम। तत्र सचिवामात्यादेरपि यावस्था सा वस्तुतो नायकगामिन्येव भवतीति नाटकेषु नावश्यं सर्वा नायकस्य साक्षादेवोपनिबन्धनीयाः, अपि तु सचिवादिगतत्वेनापि फलयोगस्तु साक्षादेव तद्गत इत्यभिप्रेतमित्यनेन दर्शितम्। अवस्थान्तराणि सचिवादिगतान्यपि पर्यवस्यन्ति नायकादेरेवेत्येतदेव सुकविना रत्नावल्यां "प्रारम्भेऽस्मिन् स्वामिनः सिद्धिहेतौ" ( अ-१ ) इति श्लोकेन प्रतिपदमुक्त्वा अस्मदभिप्रायः समुच्छ्रितेन दर्शितः ॥ १३ ॥

विशेष--भाव यह कि जहाँ पर सहकारी वर्ग के द्वारा मुख्य फलसिद्धि को उपायों के प्रतिबन्धक बाधक बाधाओं का अभाव हो और मुख्य फलप्राप्ति नियत हो अर्थात् निश्चित हो तो वहाँ 'नियतफलप्राप्ति' नामक चौथी अवस्था होती है अर्थात् प्रतिबन्धक बाधाओं का सर्वथा विध्वंस अर्थात् प्रतिबन्धक तत्त्वों का अनुकूल हो जाना तथा सहकारी वर्ग का सहयोग नियत फल प्राप्ति अवस्था है ।

अनुवाद—जिस इतिवृत्त में नायक के अनुरूप समग्र अभिप्रेत ( अभीष्ट ) क्रियाफल की प्राप्ति होती है उसे 'फलयोग' या 'फलागम' नामक पञ्चम अवस्था होती है ॥ १३ ॥

अभिनव—अभिनवगुप्त का कथन है कि, कर्त्ता के अवस्थारूप जिस इतिवृत्त में नायक को अभिप्रेत अर्थात् अभीष्ट होता हुआ जो अनुचित नहीं है अपितु अनुरूप है ( उचित है ) और सम्भवतः पूर्ण क्रियाफल है, अर्थात् यह क्रियाफल क्रिया के समनन्तर प्राप्त होने वाला फल है, न कि विधि के फल के समान अर्थात् कालान्तर में मिलने वाले स्वर्गादिरूपफल के समान नायक की यह अवस्था फलयोग ( फलागम ) है उसमें सचिव, अमात्य आदि की जो अवस्था है वह वस्तुतः नायक-गामिनी ही होती है। फिर भी नाटकों में यह आवश्यक नहीं है कि वे सभी अवस्थायें नायक से सम्बद्ध करके

१. ख. यद्दृश्यते निवृत्ते तु फलयोगः उच्यते ।

**सर्वस्यैव हि कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः ।**
**[1]एतास्त्वनुक्रमेणैव पञ्चावस्था भवन्ति हि ॥ १४ ॥**

---

**ननु मानुषव्यापारे नायकस्य तत्सचिवादेर्वा भवन्त्येता अवस्थाः, प्रतिनायकेऽप्येवं तत्र परमसदुपायापेक्षया। यत्र तु दैवायत्तं फलं वर्ण्यते, तत्र कथम्? न च वर्ण्यं पुरुषकारमात्राभिमानिनां दैवमवजानानां चार्वाकादिमतमेयुषां, स दैवबहुमानव्युत्पत्तये हि पुरुषकारोऽप्यफलः, तदभावोऽपि सफलः प्रदर्शनीयः, अत एव दरिद्रचारुदत्तादिरूपकाणि तद्विषयाणि। तस्माद्दैवायत्तत्वे कथमेतदवस्थापञ्चकम्। तत्परिहर्तुमाह—सर्वस्यैव हीति।**

---

दिखाई जाय। अपितु सचिव, अमात्य आदि में भी इन अवस्थाओं का उपनिबन्धन करना चाहिए, किन्तु फलयोग तो साक्षात् नायकगत ही होना चाहिए, यह बात 'अभिप्रेत' पद से दिखाई गई है। सचिव, अमात्य आदि की भिन्न-अवस्थाएँ नायकादि में पर्यवसित होती हैं, यह बात भी रत्नावली में 'प्रारम्भेऽस्मिन् स्वामिनः सिद्धिहेतौ:' इस श्लोक में प्रतिपद कहकर हमारे अभिप्राय को समुन्नत रूप दिखाया है ॥ १३ ॥

**अभिनव**—यहाँ प्रश्न होता है कि ये अवस्थायें इस मानव व्यापार में नायक अथवा उनके सचिव आदि की होती हैं। इसी प्रकार प्रतिनायक में भी ये अवस्थाएँ होती हैं, उनमें परमसत् उपायों की अपेक्षा रहती है। किन्तु जहाँ पर दैवाधीन फल वर्ण्य है वहाँ अवस्था पञ्चक की स्थिति कैसे सम्भव होगी? क्योंकि केवल पुरुषार्थ के अभिमानी दैव (भाग्य) को न मानने वाले चार्वाकादि के मत के अनुयायी लोगों के लिए यह दैवाधीन फल वर्ण्य नहीं है। दैव (भाग्य) को ही बहुत मानने वाले लोगों के लिए तो पुरुषार्थ भी निष्फल है और पुरुषार्थ का अभाव सफल दिखाना चाहिए। अतः 'दरिद्रचारुदत्त' आदि रूपक इसी विषय के हैं। इसलिए दैवाधीन व्यवस्था होने पर ये अवस्था पञ्चक कैसे होंगे अर्थात् वहाँ ये पाँच अवस्थाएँ कैसे होंगी? इसके परिहार के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—फल की इच्छा वाले नायकादि के द्वारा प्रारम्भ किये गये समस्त कार्यों की ये पाँच अवस्थायें होती हैं ॥ १४ ॥**

---

१. ख. यथानुक्रमणो ह्येताः। ग. एता अनु।

**दैवादागच्छतोऽपीत्यर्थः। तत्रापि हि यद्यपि नायको न यतते तथापि यत्र फलं भवति तत्रावश्यमवस्थाविभिर्भाव्यम्। स एव च परं फलेन तदानीमर्थीभवति 'यमर्थमधिकृत्य प्रवर्तते' इति हि प्रयोजनलक्षणं वदन्ति। तथा हि सेवाद्यशेषोपाय-प्रारम्भं विनानन्दसंपादनहृदय एव, अपरथा परतः प्राप्तमपि फलं नाङ्गीकुर्यात्, अनङ्गीकरणेऽपि वास्य फलार्थित्वमेवाधिकफलान्तरसन्तोषमनुप्रसिद्ध्यादिफलान्त-राभिसन्धानादिति युक्तमुक्तं मुनिना सर्वस्यैव पञ्चावस्था इति॥ १४॥**

**नन्वासां तावत् स्वरूपभेदः कालभेदश्च कालाभिन्नानां चैककालत्वाभावात् 'संसाध्ये फलयोगे तु व्यापारः कारणस्य' च इति ( १९-७ ) यदुक्तं तत् कथम्, किं च फलयोगे साध्ये च तत्रावस्था कारणस्येति पञ्चेतीहावस्था फलयोग एव, न तु सा कदाचिदन्येत्याशङ्क्याह—**

---

**अभिनव**—अभिनवगुप्त के अनुसार यहाँ 'सर्वस्य' पद से दैवागत कार्य की भी ये पाँच अवस्थाएँ होती हैं यह बताया गया है। वहाँ पर यद्यपि नायक प्रयत्न नहीं करता, फिर भी वहाँ पर फल होता है। वहाँ भी पञ्च अवस्थाएँ अवश्य होंगी, इस समय वहाँ पर वही फल का अर्थी ( फल का इच्छुक ) होता है। क्योंकि 'जिस अर्थ के लिए प्रवृत्त होता है वह प्रयोजन है। इस प्रकार प्रयोजन का लक्षण कहते हैं। वह प्रयोजन भी सेवा आदि उपायों के प्रारम्भ के विना नहीं हो सकता, क्योंकि आनन्द-सम्पादन में हृदय ही वहाँ होता है, अन्यथा परतः प्राप्त फल को भी वह स्वीकार नहीं करेगा, अथवा अङ्गीकार न करने में उसका यह अङ्गीकार अभिप्राय हो कि फल अपूर्ण है। इससे अधिक फल प्राप्त होने पर सन्तोष होगा, क्योंकि प्रसिद्धि आदि अन्य फलों की प्राप्ति की भी कामना करते हैं, ऐसा जो भरतमुनि ने कहा है वह ठीक ही कहा है कि सभी की पाँच अवस्थाएँ होती हैं॥ १४॥

**अभिनव**—अब प्रश्न होता है कि इन अवस्थाओं में स्वभाव स्वरूप का भेद और काल का भेद भी है, क्योंकि कालभेद होने पर एककालिकता इसमें नहीं होगी। ऐसी स्थिति में 'संसाध्ये फलयोगे तु व्यापारः कारणस्य यः' अर्थात् उसकी पाँच अवस्थायें होती है, यह जो कहा गया है, वह कैसे कहा गया है? क्योंकि यहाँ साध्य फल के योग में कारण की जो पाँच अवस्थायें कही है वह काल भेद ही है। वे कभी भी अन्यथा नहीं हो सकते। इस प्रकार शङ्का करके कहते हैं—

[1]आसां स्वभावभिन्नानां परस्परसमागमात् ।
[2]विन्यास एकभावेन फलहेतुः प्रकीर्तितः ॥ १५ ॥

---

आसां स्वभावभिन्नानामिति स्वभावभेदे तु कालभेदोऽप्युपलक्ष्यते, स्वभावभेदे दिक्काले दण्डचक्रादिभिरेकफलसंपादना, तेन कालभिन्नानामपि, आसां परस्परमन्योन्यं संगत्या नान्तरीयकत्वेन यदागमनं तदवलम्ब्य यो विन्यासो यत्फलभेदः[3] तत आद्यन्तावकर्षणं निश्चितोत्तरोत्तरकार्याणां कारणकारणानामपि हेतुत्वानपायाविति भावः ।

यच्चोक्तं फलयोगे कथं फलयोगान्तरमिति तत्राप्याह एकभावेन फलहेतुरिति । एकभावः संबन्धः । तेनायं भावः—फलस्योत्पत्त्यवस्था एका नायकेन सह संबद्धा, द्वितीया येयं संसाध्ये फलयोग इत्यत्र निर्दिष्टा, पूर्वा त्ववस्था मध्यत्रयेण युज्यमाना योग्यफलोत्पत्तिदर्शना पञ्चम्यवस्थेत्यर्थः ॥ १५ ॥

---

अनुवाद—स्वभाव से भिन्न इन अवस्थाओं का परस्पर के समागम (सङ्गति) एकभाव से विन्यास है, उसे फल का हेतु कहा गया है ॥ १५ ॥

अभिनव—यहाँ स्वभाव भेद होने पर कालभेद भी उपलक्षित होता है। स्वभावभेद, दिग्भेद और कालभेद होने पर भी दण्ड, चक्र और चीवर आदि के द्वारा मृत्तिका में घटरूप एक फल का सम्पादन होता है। इससे स्वभाव के भेद होने से कालभेद भी मान लेना चाहिए। इन अवस्थाओं की परस्पर संगति से निश्चित रूप से जो एकभाव में आगमन है उसका अवलम्बन कर जो विन्यास है, जो फल का हेतु है। इससे आरम्भ और अन्तिम अवस्थाओं के अवकर्षण से निश्चित रूप से उत्तरोत्तर कार्यों के कारणों और उनके भी कारणों में ( अर्थात् कारणों और कारणों के कारणों में ) हेतुत्व का अनपाय अर्थात् हेतुत्व स्थित ( वर्तमान ) हैं।

---

१. ग. तासां ।

२. ख. विन्यासः फलभावेन फलाय परिकल्प्यते ।

३. क. हेतु ।

[1]यद्वृत्तं [2]यदाख्यातं [3]प्रत्यगेवाधिकारिकम् ।
[4]तदारम्भादि कर्तव्यं [5]फलान्तं च यथा भवेत् ॥ १६ ॥

---

**एवमवस्थापञ्चकं प्रदर्श्य तदनुयायित्वेनेतिवृत्तस्याधिकारिकत्वं समर्थयितुमाह—**

**यद्यस्माद्यत् कर्तव्यं कार्यं वस्त्वारम्भादि फलान्तं च तदिति तस्मात्तदवस्थानुयायित्वेनाधिकृतत्वादाधिकारिकमुच्यते । चस्तुशब्दस्यार्थं यथा तु तदितिवृत्तशब्दवाच्यं भवेत् तथा प्राक् सम्यगाख्यातमितिशब्दार्थमिति निरूपणेन 'पञ्चभिः सन्धिभिस्तस्य विभागः' इत्यनेनैतच्च तद्गतवक्तव्यान्तरोपक्षेपाय पुनरभिहितम् ॥ १६ ॥**

---

और जो कहा गया है कि एक फल के योग में दूसरे फल का योग कैसे ? इस सम्बन्ध में भी कहते हैं कि एक भाव से फल का हेतु है। यहाँ एकभाव का अर्थ सम्बन्ध है। इसका यह भाव है—फल की उत्पत्ति रूपा एक अवस्था नायक के साथ सम्बन्ध है, दूसरी अवस्था 'संसाध्ये फलयोगः' में निर्दिष्ट है। इनमें पहली अवस्था का मध्य की तीन अवस्थाओं से योग होने पर योगफलोत्पत्ति दर्शन रूप पाँचवीं अवस्था है ॥ १५ ॥

इस प्रकार अवस्थापञ्चक को दिखलाकर तदनुयायी रूप से इतिवृत्त की आधिकारिकता का समर्थन करने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—जिस अधिकारिक इतिवृत्त का भले ही वर्णन किया जा चुका है उन आरम्भादि अवस्थाओं का इस प्रकार वर्णन करना चाहिए जिससे अन्त में फल की प्राप्ति हो जाय ॥ १६ ॥**

**अभिनव—**क्योंकि आरम्भ से फलपर्यन्त जो वस्तु ( इतिवृत्त ) कर्त्तव्य ( करणीय ) है इसलिए वह इतिवृत्त उन-उन अवस्थाओं के अनुगामी के रूप में अधिकृत होने से 'आधिकारिक' इतिवृत्त कहा जाता है। यहाँ 'च' शब्द 'तु' के अर्थ में है। अतः जिस प्रकार वह वस्तु इतिवृत्त शब्द से वाच्य हो, उस प्रकार इति शब्दार्थ को निरूपण के द्वारा उसे पहिले ही सम्यक् प्रकार से कह दिया है। पाँच सन्धियों में उसका विभाग इससे तो तद्गत ( उसमें रहने वाले ) वक्तव्यान्तर का उपक्षेप करने के लिए फिर कह दिया है ॥ १६ ॥

---

१. ग. इतिवृत्ते । २. ख. यथाख्यातं । ग. समाख्यातं ।
३. ख. ग. पुरस्तादाधिकारिकम् । ४. क. कविना तत्र कर्तव्यं । ५. ख. फलाग्नि ।

**[1]पूर्णसन्धि च कर्तव्यं हीनसन्ध्यपि वा पुनः ।**
**[2]नियमात् पूर्णसन्धि स्याद्धीनसन्ध्यथ कारणात् ॥ १७ ॥**

---

**ननु किं सर्वत्र पञ्चैव सन्धय इत्याह—**

**विकल्पः सर्वत्रेति कश्चिदाशङ्कते तं प्रत्याह नियमादिति । उत्सर्गेणेति केचित् । उपाध्यायास्त्वाहुः—सर्वत्रेतिवृत्तं पञ्चसन्ध्येव, न हि कश्चिदपि व्यापारो प्रारम्भाद्यवस्थापञ्चकं विना सिद्धयेत्, न शक्यमूनीकर्त्तुं वा । उक्तं च—**

**सर्वस्यैव हि कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः ।**
**एतास्त्वनुक्रमेणैव पञ्चावस्था भवन्ति हि ॥ इति (१९-१४)**

---

अब प्रश्न होता है कि क्या सभी जगह पाँच ही सन्धियाँ होती हैं ? इस पर कहते हैं—

**अनुवाद—रूपकों में इतिवृत्त में पूरी सन्धियों को करना चाहिए अथवा इसमें कुछ सन्धियाँ कम भी हो सकती हैं, उसमें नियमानुसार सभी सन्धियाँ होनी चाहिए, किन्तु विशेष कारण से कुछ सन्धियों की हीनता ( कम ) भी हो सकती है ॥ १७ ॥**

**अभिनव**—यहाँ प्रश्न उठता है कि क्या सभी जगह पाँच ही सन्धियाँ होती है ? इस पर कहते हैं कि सन्धियाँ तो सर्वत्र पूरी पाँच ही होनी चाहिए, किन्तु कहीं कम भी हो सकती हैं ? तो क्या सभी जगह विकल्प भी हो सकता है ? तो इस प्रकार जो कोई आशङ्का करते हैं, उसके प्रति कहते हैं कि नियमतः तो पूरी पाँच सन्धियाँ होनी चाहिए, किन्तु कुछ लोग अपवाद से कहते हैं ।

हमारे उपाध्यायजी भट्टतौत का कहना है कि सर्वत्र इतिवृत्त पाँच सन्धियों से युक्त होता है, क्योंकि कोई भी व्यापार ( कार्य ) आरम्भ आदि पाँच अवस्थाओं के बिना सिद्ध नहीं हो सकता, अथवा कम करना भी शक्य नहीं होता है । जैसा कि कहा गया है कि—

"फल को चाहने वालों के द्वारा प्रारम्भ किये गये सभी कार्यों की क्रमशः पाँच अवस्थाएँ होती है ।" (१९।१४)

---

१. ख. पूर्णसन्ध्यपि यत्कार्यं । ग. तत्कार्यं ।
२. ग. सन्धिस्तु ।

[1]एकलोपे चतुर्थस्य द्विलोपे त्रिचतुर्थयोः ।
[2]द्वितीयत्रिचतुर्थानां त्रिलोपे लोप इष्यते ॥ १८ ॥

---

**अवस्थापञ्चकानुयायिना सन्धिपञ्चकेनापि भाव्यमेव, तेन सर्वं नियमात्पञ्च सन्धि, हीनसन्धित्वं तु तत्र कारणादपूर्णाङ्गत्वलक्षणादुच्यते, अत एव पूर्णसन्धीति व्यपदिश्यते इत्यपिशब्देन चोक्तं 'हीनसन्ध्यपि वा पुनः' इति ॥ १७ ॥**

**'डिमः समवकारश्च चतुस्सन्धी' इति वक्ष्यते, तत्रावमर्शस्य लोपः । 'व्यायोगेहामृगौ चापि सदाकार्यौ त्रिसन्धिकौ' इत्यत्र गर्भविमर्शयोर्लोपः । 'द्विसन्धि तु प्रहसनं वीथ्यङ्को भाण एव च' तत्र प्रतिमुखगर्भविमर्शानां लोपः, त्रिशब्देन ( द्वितीयत्रिचतुर्थानामित्यत्र ) तृतीयो लक्ष्यते । तत्रोपक्रमोपसंहारौ तावत् सर्वत्रावश्यंभाविनौ । तत्र तु ये प्रेक्षापूर्वकारिणो विततं बहुफलं कर्तव्यमारभन्ते तेषां पञ्चैव सन्धयः ।**

---

पाँच अवस्थाओं के अनुरूप पाँच सन्धियाँ होनी ही चाहिए। इसलिए सब नाटकों में नियमतः पाँच सन्धियाँ होती हैं, किन्तु किसी कारणवश अङ्गों की अपूर्णता के कारण हीनसन्धियाँ ( कम सन्धियाँ ) भी हो सकती हैं। इसलिए रूपकों को पूर्ण सन्धि कहते हैं, यह 'हीनसध्यपि' में कथित 'अपि' शब्द के द्वारा कहा गया है ॥ १७ ॥

**अनुवाद—पाँच सन्धियों में एक सन्धि का लोप होने पर चतुर्थ ( अवमर्श ) सन्धि का, दो सन्धियों के लोप होने पर तीसरी ( गर्भ ) और चौथी ( अवमर्श ) सन्धि का, तीन सन्धियों के लोप होने पर द्वितीय ( प्रतिमुख ) तृतीय ( गर्भ ) और चतुर्थ ( अवमर्श ) सन्धि का लोप इष्ट है ॥ १८ ॥**

**अभिनव—**डिम और समवकार चार सन्धियों वाला कहा गया है, इसमें अवमर्श ( विमर्श ) सन्धि का लोप होता है। इसी प्रकार व्यायोग और समवकार को तीन सन्धियों वाला कहा गया है, यहाँ गर्भ और अवमर्श सन्धि का लोप होता है। प्रहसन, वीथी, अङ्क तथा भाण में दो सन्धियाँ होती हैं, इनमें प्रतिमुख, गर्भ और अवमर्श सन्धियों का लोप होता है। यहाँ त्रि शब्द से तृतीय आक्षिप्त होता है। इन सन्धियों वाले रूपकों में उपक्रम और उपसंहार तो सर्व जगह अवश्य होंगे। उनमें जिन रूपकों में प्रेक्षापूर्वक विस्तृत और बहुफल वाले कर्त्तव्य का आरम्भ करते हैं वहाँ पाँच ही सन्धियाँ होती हैं।

---

१. ग. चतुर्थस्यैकलोपे तु । २. क. द्वितीयचतुर्थानां ।

**प्रासङ्गिके परार्थत्वान्न ह्येष नियमो भवेत् ।**
**यद्वृत्तं [1]सम्भवेत्तत्र तद्योज्यमविरोधतः ॥ १९ ॥**

**आर्तिसहिष्णुत्वेन शंक्यमानविरुद्धप्रत्ययस्यापाकरणे "द्वौ प्रतिषेधौ विधिं द्रढयतः" इति न्यायात् सुदृढो हि भवत्येषां फलयोगः। डिमादिनायकास्त्वत्युद्धतप्रायत्वान्नातीव विनिपातमाशङ्कन्ते । व्यायोगादिनायका अपि तारतम्येन फलयोगाङ्गीभावान्नाद्रियन्ते प्रहसनादिनायकास्त्वधर्मप्रायत्वात्तदितिवृत्तस्य चर्वितशरीरत्वादुपक्रमोपसंहारमात्रे विश्राम्यन्तीत्यपूर्णा अवमर्शादयः ॥ १८ ॥**

**एवं पञ्चभिरितीति वृत्तशब्दे यस्य होतिशब्दो व्याख्यातः सोऽनेन निर्वाहितार्थः, प्रासङ्गिके तु क इतिशब्दस्यार्थं इति वर्शयति प्रासङ्गिक इति।**

**अभिनव**—आर्ति अर्थात् पीड़ा के सहिष्णु होने के कारण शंकनीय विषय के विरुद्ध प्रत्यय ( ज्ञान ) के अपाकरण करने पर 'दो प्रतिषेध विधि को दृढ़ करते हैं,' इस न्याय से इनके फलों का योग दृढ़ होता है। डिम आदि के नायक तो अत्यन्त उद्धत प्राय होने से थोड़े में ही विनिपात ( विनाश ) की आशङ्का करने लगते हैं। व्यायोग आदि के नायक भी तारतम्य से फलयोग में अङ्गीभाव का आदर नहीं कराते। प्रहसन आदि के नायक तो अधर्मप्राय होते हैं, इसलिए इतिवृत्त चर्वित शरीर होने से उपक्रम और उपसंहार मात्र विश्राम करते हैं। इस प्रकार अवमर्श आदि सन्धियों से रहित होने के कारण वे अपूर्ण होते हैं ॥ १८ ॥

**अभिनव**—अभिनवगुप्त का कथन है कि इस प्रकार इतिवृत्त शब्द में 'इति' शब्द का अर्थ 'पञ्चभिः' इत्यादि के द्वारा व्याख्यात कर दिया है, उसी का इसके द्वारा निर्वाह किया गया है, किन्तु प्रासङ्गिक 'इति' शब्द का अर्थ दिखाते हैं—'प्रासङ्गिके इति' ।

**अनुवाद—प्रासङ्गिक इतिवृत्त में यह नियम लागू नहीं होता, क्योंकि वह परार्थ अर्थात् दूसरे के लिए होता है, जो वृत्त जहाँ सम्भव हो सके, वहाँ निर्विरोध उसकी योजना करनी चाहिए ॥ १९ ॥**

१. ख. ग. तु भवेत् तत्र संयोज्यमविरोधतः ।

**इतिवृत्ते [1]यथावस्थाः पञ्चारम्भादिकाः स्मृताः ।**
**अर्थप्रकृतयः [2]पञ्च तथा बीजादिका अपि ॥ २० ॥**

---

**नियमो य उक्तो नियमात्पूर्णसन्धि स्यादित्यादि स तत्र न भवेत्, विभीषण-प्रतिष्ठापनविषये रामस्य चेवौत्सुक्यबन्धादि योज्येत तर्हि तदेव यत्नसंपाद्यं भवेत्। परामृशति यद्वृत्तमिति तत्राविकारिके यदविरुद्धमत्र प्रासङ्गिके सम्भवि वृत्तं प्रारम्भेष्वन्यतमं च तदेव प्रासङ्गिके योजनार्हमिति ॥ १९ ॥**

**ननूक्तं 'औत्सुक्यमात्रबन्धस्तु यद्बीजस्य' इत्यादि तत्र चोपायतत्सहकारिवर्ग-प्रतिबन्धत्वं तद्विध्वंसनं चोपक्षिप्तं तत्र तत्स्वरूपं न ज्ञातमित्युपायसामग्रीस्वरूपं दर्शयितुमाह—इतिवृत्ते यथावस्था इति ।**

---

**अभिनव**—नियमानुसार रूपकों में सम्पूर्ण सन्धियाँ होती हैं, ऐसा जो नियम कहा गया है, वह नियम प्रासङ्गिक इतिवृत्त में नहीं है। जैसे—विभीषण की प्रतिष्ठा के विषय में यदि राम के औत्सुक्य के बन्ध की योजना होगी तो वही प्रयत्न सम्पाद्य होगा। अब इसके विषय में परामर्श करते हैं, कि जिस इतिवृत्त का इस आधिकारिक इतिवृत्त के साथ विरोध नहीं है, इतिवृत्त इस प्रासंगिक इतिवृत्त को सम्भव हो तो प्रारम्भादि में से किसी एक की प्रासंगिक इतिवृत्त में योजना कर देनी चाहिए ॥ १९ ॥

अब प्रश्न होता है कि जो आपने कहा था कि 'बीज के औत्सुक्य रूप में जिसका निबन्ध करते हैं, इत्यादि वहाँ उपाय और उसके सहकारी वर्ग तथा उसका प्रतिबन्धक और विध्वंसन का उपक्षेप किया, किन्तु उसके स्वरूप को नहीं बताया, इस प्रकार उपाय सामग्री स्वरूप को दिखाने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—इतिवृत्त में जिस प्रकार आरम्भ आदि पाँच अवस्थायें होतो हैं, उसी प्रकार बीज आदि पाँच अर्थप्रकृतियाँ भी होती हैं ॥ २० ॥**

---

१. ख० घ. पदावस्थाः ।

२. ख. चासां पञ्च ।

इतिवृत्तविषये यथा येन प्रकारेणाधिकारिकस्य खण्डनलक्षणेन पञ्चावस्था उक्ताः तेनैव प्रकारेणार्थप्रकृतयोऽपि पञ्चैव पठ्यन्ते। तदनभिधाने उपायादिस्वरूपापरिज्ञानात् प्रारम्भाद्यवस्थानां परमार्थतोऽसंवेदने आधिकारिकस्वमविदितं स्यात्। यत्रार्थः फलं तस्य प्रकृतय उपायाः फलहेतव इत्यर्थः। तत्र जडचेतनतया द्विधाकरणं, जडश्च मुख्यकारणभूतः, गूढतरो वा, आद्यं बीजं द्वितीयं कार्यं करणीयं प्रयोक्तव्यमित्यर्थे। चेतनोऽपि द्विधा मुख्य उपकरणभूतश्च, अन्त्योऽपि द्विधा स्वार्थसिद्धिसहिततया परार्थसिद्ध्या युक्तः शुद्ध्यापि च[1], तत्राद्यो बिन्दुः द्वितीयः पताका तृतीयः प्रकरी। तदेतैः पञ्चभिरुपायैः पूर्णफलं निष्पाद्यते ॥ २० ॥

अत एवाह—ज्ञात्वा योज्या यथाविधि इति तासामौद्देशिकोक्तिवदुपनिबन्धक्रमनियम इत्यर्थः।

**अभिनव**—अभिनवगुप्त का कथन है कि इतिवृत्त के विषय में जिस प्रकार आधिकारिक इतिवृत्त को अलंकृत करने के लिए पाँच अवस्थायें कही गई हैं उसी प्रकार यहाँ पाँच अर्थप्रकृतियाँ भी कही गई हैं। क्योंकि उनके विना उपायादि के स्वरूप का ज्ञान भी नहीं हो सकता और प्रारम्भ आदि अवस्थाओं का परमार्थतः ज्ञान न होने पर आधिकारिक इतिवृत्त का पूर्ण ज्ञान भी नहीं होगा। अतः जहाँ अर्थ (प्रयोजन) फल है और उसकी प्रकृति उपाय है, अर्थात् फल के हेतु हैं। वहाँ जड़ और चेतन रूप से दो प्रकार का होता है। इनमें जड़ उपाय दो प्रकार का होता है—एक मुख्यकारणभूत और दूसरा गूढ़तर होता है। इनमें प्रथम बीज और दूसरा कार्य अर्थात् करणीय प्रयोक्तव्य है। चेतन उपाय भी दो प्रकार का होता—(१) मुख्य और (२) उपकरणभूत। इनमें द्वितीय उपकरणभूत चेतन तीन प्रकार का होता—(१) स्वार्थसिद्धि से युक्त (२) स्वार्थ सिद्धि सहित परार्थसिद्धि से युक्त और (३) शुद्ध। इनमें पहला बिन्दु है, दूसरा पताका और तीसरा प्रकरी। इस प्रकार इन पाँच उपायों से पूर्ण फल निष्पन्न होता है ॥ २० ॥

इसलिए कहते हैं कि इनकी योजना यथाविधि समझकर करनी चाहिए। इनमें नाम मात्र से वस्तु संकीर्तन रूप उद्देश क्रम के समान नियमानुसार उपनिबन्धन में भी क्रम होना चाहिए।

१. क. शुद्धयेति केवलपरार्थसिद्धयेत्यर्थः।

[1]बीजं बिन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च।
अर्थप्रकृतयः पञ्च ज्ञात्वा योज्या यथाविधि ॥ २१ ॥
[2]स्वल्पमात्रं समुत्सृष्टं बहुधा यद्विसर्पति[3]।
फलावसानं यच्चैव[4] बीजं तत्परिकीर्तितम्[5] ॥ २२ ॥

---

अन्ये त्वाहुः—अर्थस्य समस्तरूपकवाच्यस्य प्रकृतयः प्रकरणान्यवयवार्थखण्डा इत्यर्थप्रकृतयः—एतच्च व्याख्यानं नातीव प्रकृतं पोषयति। सन्ध्यादीनामपि चार्थप्रकृतित्वमत्र व्याख्याने स्यात्, इतिवृत्तमेव च समुदायरूपम्। अर्थे इतिवृत्ते प्रकृतय इति वक्तव्येऽर्थग्रहणमतिरिक्तं स्यात्, इत्यवस्थाभिश्च तुल्यतावर्णनं वर्णनमात्रं स्यादिति किमनेन।

तदेतत्पञ्चकमुद्देशक्रमेण लक्षयति स्वल्पमात्रमिति।

---

अन्य लोग तो कहते हैं कि अर्थ प्रकृति शब्द का अर्थ है समस्त रूपकों के वाच्यार्थ की प्रकृति, प्रकरण अर्थात् अवयव या खण्ड। किन्तु ऐसा व्याख्यान प्रकृत का अधिक पोषक नहीं है। क्योंकि इस प्रकार के व्याख्यान करने पर सन्धि आदि भी अर्थ प्रकृतियाँ हो जायगी अर्थात् सन्धि और अर्थप्रकृति का का स्वरूप स्पष्ट नहीं रहेगा। क्योंकि इतिवृत्त ही समुदाय रूप होता है अर्थात् सन्धियों का समुदाय ही इतिवृत्त है। अतः अर्थ इतिवृत्त है। में प्रकृतियाँ हैं, ऐसा कहने पर अर्थप्रकृति में 'अर्थ' पद का ग्रहण अतिरिक्त हो जायगा। इस प्रकार अवस्थाओं के साथ समानता का कथन ( वर्णन ) इतिवृत्त का वर्णनमात्र होगा, इससे क्या होगा ? ॥ २१ ॥

**अनुवाद—बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी और कार्य ये पाँच अर्थप्रकृतियाँ हैं। रूपक में इनकी योजना यथाविधि ( नियमानुसार ) करनी चाहिए ॥ २१ ॥**

अब उद्देश क्रम से पाँचों अर्थ प्रकृतियों का लक्षण करते हैं—

**अनुवाद—जो प्रारम्भ में स्वल्पमात्र में ( सूक्ष्मरूप में ) उपक्षिप्त होता हुआ जो उत्तरोत्तर बहुत प्रकार से विकसित होता है और जो मुख्य फल के रूप में पर्यवसित होता है, उसे 'बीज' कहते हैं ॥ २२ ॥**

---

१. ख. बीजबिन्दुपताकाश्च।
२. ख. अल्पमात्रं। क. (टि॰) अल्पमात्र समुद्दिष्टं। क. (प.) अल्पमात्रमुपक्षिप्तं।
३. ख. प्रसर्पति।
४. ग. तच्चैव।
५. ख. अभिधीयते। ग. तदिह कीर्तितम्।

यद्वस्तु—सागरिकान्तःपुरनिवासेन वसन्तोत्सव समये गम्भीरप्रयोजन-संवेदनाभावात् स्वल्पमात्रमकिंचित्करप्रायं शंक्यते संवादेनोत्सृष्टं प्रक्षिप्तं यथावश्यं फलान्तं, यतो बहुभिः प्रकारैर्विसर्पत्येव, सर्वथा प्रसरति यत्तत् सिद्धिस्तत्फलमपि यदि निरुध्य फलत्वेन प्रवर्तते प्रथमप्रक्षेपेणैव देशकालौचित्यापेक्षैस्तद्बीजवन्न्यस्यार-घट्टपरिवर्तनन्यायेन बहुतरोपायपरम्परोपरि कार्यमेव यस्यापेक्ष्यं तद्बीजम्। यद्य-स्मात्परितः समन्तात्कीर्तितं प्रसिद्धम्। तच्च क्वचिदुपायमात्रं क्वचित्फलमात्रं क्वचिद्द्वयं फलं च क्वचिदुपादानं क्वचिद्धेयव्यसनविवर्तनं क्वचिदुभयमिति। तत्रापि क्वचिन्नायकोद्देशेन क्वचित्प्रतिनायकाश्रयेणेत्यादिभेदैर्बहुधा भिद्यते। तत्र चक्रवर्तिपुत्रलाभो मुनिजनाशीर्वचनद्वारेण फलस्वभावस्यैवाभिज्ञानशाकुन्तले। फलमपि च भविष्यदुपायाविनाभावाद् बीजमित्युच्यते। एवमन्यत्रापि यथायथ-मुदाहार्यम्। आनन्त्याद् ग्रन्थगौरवभयाच्च न प्रतिविशं लिखितम्।

**अभिनव**—बसन्तोत्सव के समय सागरिका का अन्तःपुर में निवास किसी गम्भीर प्रयोजन के संवेदन के अभाव के कारण स्वल्प मात्रा में अकिञ्चित्कर रूप में फलपर्यन्त शङ्क्यमान संवाद के द्वारा उत्सृष्ट कर दिया। क्योंकि बह बहुत प्रकारों से फैलता है, जो सर्वथा फैलता है, विकसित होता है, वह उसकी सिद्धि है। इस बीज का फल भी रुक रुक कर प्रवृत्त होता है। प्रथम प्रक्षेपण में देश, काल और औचित्य की अपेक्षा से उसे बीज की तरह विन्यास करके 'अरघट्ट (रहट) परिवर्त्तन' न्याय से बहुत सी उपाय परम्पराओं से करना ही है जो अवश्य अपेक्ष्य है वह बीज है, क्योंकि जो चारों ओर (सर्वत्र) कह दिया जाता है वह प्रसिद्ध हो जाता है। उसी प्रकार बीज भी सर्वत्र प्रसृत होकर अङ्कुरित होता। वह कहीं उपाय मात्र है, कहीं फल मात्र और कहीं दोनों रूपों में है, उसी प्रकार फल भी कहीं उपादेय होता है, कहीं निवर्त्तनीय व्यसन के समान हेय होता है और कहीं पर दोनों प्रकार का होता है। वह उपाय और फल भी कभी नायक के उद्देश से, कहीं प्रतिनायक के आश्रय से इत्यादि प्रभेदों से अनेक प्रकार के भेदों वाला होता है, जैसे अभिज्ञानशाकुन्तल में मुनियों के आशीर्वाद से भरत नामक चक्रवर्ती पुत्र का लाभ! यह फल का स्वभाव है। और फल भी आगामी (भविष्यत्कालिक) उपायों के अविनाभाव सम्बन्ध से बीज कहलाता है। इसी प्रकार अन्यत्र भी उदाहरण देना चाहिए। आनन्त्य और ग्रन्थ के विस्तार के भय से नहीं लिखा है॥ २२॥

**प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारणम्[1] ।**
**यावत्समाप्तिर्बन्धस्य[2] स बिन्दुः परिकीर्तितः[3] ॥ २२ ॥**

**अथ बिन्दं लक्षयति प्रयोजनानां विच्छेद इति ।**

**प्रयुज्यते फलं यैरुपायानुष्ठानैः तेषामितिवृत्तबशावश्यकर्तव्यतादिभिर्विच्छेदेऽपि सति यदनुसन्धानात्मकं प्रधाननायकगतं सन्धिद्रव्यज्ञानं बिन्दुः, ज्ञानविचारणं फल-लाभोपायत्वात् । यावदविच्छेदः प्रत्यनुसन्धानेन (न) कुतस्तावन्न किञ्चिदपि कार्यं निर्वहति ।**

**विशेष**—बीज फलसिद्धि का मुख्य हेतु ( उपाय ) है । जो वृक्ष-बीज की तरह स्वल्प ( सूक्ष्म ) रूप में निक्षिप्त होकर अनेक प्रकार से अङ्कुरित एवं पल्लवित होकर विकसित होता हुआ फल रूप में परिणत होता है । बीज कार्य का मुख्य कारण होता है । जिस प्रकार फल प्राप्ति के लिए बोया हुआ बीज क्रमशः अङ्कुरित पल्लवित, पुष्पादि रूप में विस्तार को प्राप्त होकर महान् वृक्ष को धारण कर लेता है और अन्त में फल को प्राप्त करता है । उसी प्रकार नाटक में प्रारम्भ में निक्षिप्त बीज अनेक रूपों में विकसित होकर फल को प्राप्त होता है ।

इसके बाद बिन्दु का लक्षण करते हैं—

**अनुवाद**—**प्रयोजन ( कथानक ) के विच्छेद हो जाने पर समाप्तिपर्यन्त ( फलप्राप्तिपर्यन्त ) उसे अविच्छिन्न बनाने का जो कारण होता है, उसे 'बिन्दु' कहते हैं ॥ २२ ॥**

**अभिनव**—जिन उपायों के अनुष्ठान से फल प्रयुक्त होता है उनका इतिवृत्त के कारण आवश्यकर्त्तव्यता आदि के साथ विच्छेद होने पर प्रधान नायकगत जो अनुसन्धानात्मक सन्धिगत द्रव्यों का ज्ञान है, उसे 'विन्दु' कहते हैं। क्योंकि ज्ञान होना फलप्राप्ति का उपाय है। जब तक अनुसन्धान के ( प्रत्यनुसन्धान ) के द्वारा अविच्छेद नहीं किया जाता तब तक कार्य का कुछ भी निर्वहन नहीं होता है ।

१. क. कारकम् ।
२. क. कार्यस्य ।
३. ख. इति संज्ञितः ।

ननु बीजं तावत् फलान्तमास्ते, बिन्दोस्तु कथं स्थितिरित्याह—यावत्समाप्तिरिति। यावत्स्वस्य बध्यमानस्य फलस्य सम्यगाप्तिस्तावत्। एतदुक्तं भवति—सकलोपायप्रतिजागरणनिमित्तं ह्यनुसन्धानं यावद्धि मुख्यनायकेन प्रत्यनुसन्धानेन (न) क्रियते तावत् जडाजडरूपः सर्वोऽप्युपायवर्गोऽनुपायकल्प एव। तथा हि—तापसवत्सराजे वासवदत्ताप्रेमानुसन्धानं राजमुखेन प्रत्यङ्कं दर्शितम्—

"तद्वक्त्रेन्दुविलोकनेन दिवसो नीतः प्रदोषस्तथा
तद्गोष्ठ्यैव निशापि मन्मथकृतोत्साहैस्तदङ्गार्पणैः।
तां संप्रत्यपि मार्गदत्तनयनां द्रष्टुं प्रवृत्तस्य मे
बद्धोत्कण्ठमिदं मनः किमथवा प्रेमा समाप्तोत्सवः॥ (ता० व० १-१५)

इति यावत् [1]षष्ठेऽङ्के—

त्वत्संप्राप्तिविलोभितेन सचिवैः प्राणा मया धारिताः
तन्मत्वा त्यजतः शरीरकमिदं नैवास्ति निःस्नेहता।
आसन्नोऽवसरस्तवानुगमने जाता रतिः किं त्वयं
खेदो यच्छतधागतं न हृदयं तस्मिन् क्षणे दारुणे॥

अब प्रश्न होता है कि फल पर्यन्त बीज रहता है तो बिन्दु की स्थिति कैसी है? इस पर कहते हैं जब तक निबध्यमान फल की सम्यक् प्राप्ति न हो जाय तब तक उसकी स्थिति होती है। यहाँ पर यह कहा गया है कि सकल उपायों के प्रति जागरित रहना अनुसन्धान है, तब तक मुख्य नायक के द्वारा प्रत्यनुसन्धानों के साथ अनुसन्धान को नहीं किया जाता तब तक जड़ और अजड़ (अचेतन और चेतन) रूप सभी उपाय अनुपाय (उपाय रहित के समान है) जैसे—तापस वत्सराज नाटक में वासवदत्ता के विषय में प्रेमानुसन्धान को राजा के मुख से प्रत्येक अङ्क में दिखाया गया है—"उनके मुखचन्द्र के विलोकन के द्वारा दिन को बिता दिया और रात को भी"। छठे अङ्क में—

"सचिवों के द्वारा तुमसे मिला देने के प्रलोभन से मैंने प्राणों को धारण किया है, यह समझकर इस तुच्छ शरीर को छोड़ने में निःस्नेहता नहीं है। अवसर आसन्न है, तुम्हारे अनुसरण में प्रेम भी हो गया है, किन्तु खेद इस बात के हैं कि इस दारुण अवसर पर मेरा हृदय सौ टुकड़े क्यों नहीं हो गया"।

१. यावदिति। अत्र प्रत्यङ्कप्रदर्शितप्रेमानुसन्धानं ध्वन्यालोकलोचने वृत्तिकारेण तृतीयोद्योते विशदीकृतमेव।

तत्र प्रधानसिद्धिरायत्तसिद्धिरुभयसिद्धिः, प्रधानसिद्धावयं बिन्दुः, आयत्तसिद्धिस्तु राज्यप्राप्तिलक्षणा। तस्याममात्यवर्गकृतमेवानुसन्धानं बिन्दुः उभयसिद्धौ तूभयकृतः येन यत्प्राधान्येनाभिसंहितं स एव तदनुसंधत्ते। इत्येवं प्रधानानुसन्धानचेतनव्यापारः कारणानुग्राही स्वयं च परमकारणस्वभावस्तैलबिन्दुवत् सर्वव्यापकत्वादपि बिन्दुः। बीजं च मुखसन्धेरेव प्रवर्त्यात्मानमुन्मेषयति बिन्दुस्तदनन्तरमिति विशेषोऽनयोः द्वे अपि तु समस्तेतिवृत्तव्यापके।

यहाँ फलसिद्धि तीन प्रकार की होती है—प्रधानसिद्धि, सचिवायत्तसिद्धि, और उभयायत्तसिद्धि। इनमें यह बिन्दु प्रधानायत्त सिद्धि में होती है। सचिवायत्त सिद्धि तो वत्सराज को राज्यप्राप्तिरूपा है। उसमें अमात्य वर्ग द्वारा किया गया अनुसन्धान ही 'बिन्दु' है। उभयायत्तसिद्धि में तो दोनों के द्वारा अनुसन्धान किया जाता है, क्योंकि प्रधान के द्वारा जिसका अनुसन्धान किया जाता है उसी का अनुसन्धान अमात्य भी करता है। इस प्रकार प्रधान के द्वारा किया गया अनुसन्धान चेतन-व्यापार करणानुग्राही होता है और परम कारण स्वभाव वाला विन्दु तैल की बूँद की तरह सर्वव्यापक होने से 'बिन्दु' कहा जाता है। बीज तो मुख्य सन्धि में प्रवृत्त होकर उन्मेष करता है किन्तु बिन्दु तो उसके बाद भी उन्मेष करता है। यही दोनों में अन्तर है। ये दोनों ( बीज और बिन्दु ) समस्त इतिवृत्त में व्याप्त रहते हैं, अतः व्यापक हैं ॥२३॥

विशेष—धनञ्जय, विश्वनाथ आदि विद्वान् इस परिभाषा को और स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि अवान्तर अर्थ ( प्रयोजन ) के विच्छेद के कारण इतिवृत्त के अविच्छेद का कारण 'बिन्दु' कहा जाता है। भाव यह है कि रूपक के अवान्तर कथा से विच्छिन्न हो जाने पर इतिवृत्त को जोड़ने और आगे बढ़ाने के कारण को 'बिन्दु' कहा जाता है। जिस प्रकार जल में तेल का बिन्दु सर्वत्र फैल जाता है उसी प्रकार बिन्दु भी मुख्य इतिवृत्त के फलपर्यन्त व्याप्त रहता है। इस प्रकार फलप्राप्ति पर्यन्त इतिवृत्त में अविच्छिन्नता बनाये रखने वाला तत्त्व 'बिन्दु' है।

[1]यद्वृत्तं [2]तु परार्थं स्यात् प्रधानस्योपकारकम् ।
प्रधानवच्च कल्प्येत सा पताकेति कीर्तिता ॥ २४ ॥

---

यद्वृत्तं तु परार्थं स्यादिति । यस्य संबन्धि वृत्तं संविदनुसन्धानं परस्य प्रयोजनसंपत्तये भवदपि स्वप्रयोजनं संपादयति । अत एवाह–प्रधानवच्च कल्प्येतेति । सचेतनानुसन्धाना पताका सिद्धिप्रधानस्योपकारिणी । एवं सुग्रीवविभीषणप्रभृतिरपि रामादिनोपक्रियमाणे रामादेरात्मनश्चोपकाराय प्रभवमाने प्रसिद्धिप्राशस्त्ये संपादयतीति । एवमौचित्यानौचित्यज्ञानोपयोगिन्यानयात्र पताकावदुपयोगित्वादियं पताकेति चिरन्तनाः ॥ २४ ॥

---

**अनुवाद**—जो इतिवृत्त ( पर प्रयोजन के लिये ) होता हुआ प्रधान इतिवृत्त का उपकारक होकर भी प्रधान की तरह कल्पित किया जाता है, उसे 'पताका' कहते हैं ॥ २४ ॥

**अभिनव**—जिसके इतिवृत्त का संविद् के द्वारा अनुसन्धान किया गया और दूसरे के प्रयोजन की संपत्ति के लिए उपयुक्त होकर भी अपना प्रयोजन सम्पादित करता है ( अर्थात् अपने उद्देश्य की पूर्त्ति करता हो )। इसीलिए कहा गया है कि 'प्रधानवच्च कल्प्येत्' अर्थात् प्रधान की तरह कल्पित किया जाय, इस प्रकार सचेतन के अनुसन्धान की गई यह पताका प्रधान के कार्य की सिद्धि के लिए उपकारिणी होती है। इस प्रकार, सुग्रीव विभीषण प्रभृति भी रामादि नायकों के द्वारा उपकृत रामादि के और अपने भी कार्यों के उपकार के लिए प्रभवमान प्रसिद्धि के प्राशस्त्य का सम्पादन करते हैं। इस प्रकार औचित्य-अनौचित्य के ज्ञान में उपयोगी इतिवृत्त पताका के समान उपयोगी होने से इसे पताका कहते हैं।

**विशेष**—जहाँ पर प्रधान नायक के प्रयोजन की सिद्धि के साथ-साथ कुछ अपना भी प्रयजन सिद्ध हो जाय, उसे 'पताका' कहते हैं। जैसे रामायण में सुग्रीव का राम की सहायता के साथ राज्यप्राप्ति रूप अपना प्रयोजन भी सिद्ध करना। पताका नायक स्वार्थ सिद्धि के साथ प्रधान नायक के कार्य की सिद्धि में सहायक होता है।

---

१. क. यस्या वृत्तं परार्थस्य ।
२. ख. हि ।

फलं [1]प्रकल्प्यते [2]यस्याः [3]परार्थायैव केवलम् ।
अनुबन्धविहीनत्वात्[4] प्रकरीति विनिर्दिशेत् ॥ २५ ॥

फलं प्रकल्प्यते यस्या इति यतश्च ततः परार्थमेव केवलं सर्वमनुतिष्ठति सा प्रकरी । यथा कृत्यारावणे कुलपतिः, वेणीसंहारे भगवान्वासुदेवः । प्रकर्षेण स्वार्थानपेक्षया करोतीति । 'सर्वधातुभ्य इन्' संविदपेक्षया च, स्त्रीलिङ्गत्वे कृदिकारादिति ङीष् । फलमिति फलतीति कृत्योपायानुष्ठानमुच्यते ॥ २५ ॥

**अनुवाद—जिस इतिवृत्त के फल की कल्पना केवल परार्थ के लिये ( दूसरे के लिये ) की जाती है, और जो अनुबन्ध से विहीन हो, उसे 'प्रकरी' कहते हैं ॥ २५ ॥**

**अभिनव**—जो केवल दूसरे के लिए ही सब कुछ करती हैं उसे 'प्रकरी' कहते हैं । जैसे कृत्यारावण में कुलपति, वेणीसंहार में भगवान् वासुदेव । जो इतिवृत्त अपने स्वार्थ की अपेक्षा न करके केवल प्रधान नायक के प्रयोजन के लिए होता है उसे 'प्रकरी' कहते हैं ( प्रकर्षेण स्वार्थानपेक्षां करोतीति प्रकरी ) 'प्रकरी' शब्द में 'सर्वधातुभ्य इन्' सूत्र से 'इन्' प्रत्यय होकर संवित् की अपेक्षा से स्त्रीलिङ्ग में 'कृदिकारान्त' प्रकरि ( प्रकरिन् ) शब्द से ङीष् प्रत्यय होकर 'प्रकरी' शब्द बनता है । जो फैलता है वह फल है, अतः कृत्य ( कार्य ) के उपाय का अनुष्ठान फल है ।

**विशेष**—सानुबन्ध दूर तक चलने वाली प्रासङ्गिक इतिवृत्त को 'पताका' कहते हैं अर्थात् परार्थ के लिए प्रवृत्त इतिवृत्त जिससे अपना भी कुछ स्वार्थ सिद्ध हो जाय, उसे 'पताका' कहते हैं । जैसे रामचरित में सुग्रीव का वृत्तान्त पताका है । जो इत्तिवृत्त प्रधान नायक के प्रयोजन के लिए होता है और उसका कोई अपना स्वार्थ नहीं होता है, उसे 'प्रकरी' कहते हैं । जैसे, रामचरित में शबरी का वृत्तान्त । भाव यह कि प्रासङ्गिक इतिवृत्त में पताका का जहाँ अपना कुछ स्वार्थ होता है किन्तु प्रकरि में अपना कुछ स्वार्थ नहीं होता, वह केवल प्रधान नायक का उपकारक होता है, प्रकरी का इतिवृत स्वार्थ निरपेक्ष होता हुआ प्रधान नायक के प्रयोजनों का सम्पादन होता है ॥ २५ ॥

१. ख. सकल्प्यते । २. ग. सद्भिः ।
३. ग. परार्थं केवलं बुधैः, । ख. परार्थ यस्य केवलम् ।
४. ग. विहीनं स्यात् । ख. अनुबन्धेन हीनस्य प्रकरीं तां विनिर्दिशेत् ।

**यदाधिकारिकं [1]वस्तु सम्यक् प्राज्ञैः प्रयुज्यते ।**
**तदर्थो यः समारम्भस्तत्कार्यं परिकीर्तितम्[2] ॥ २६ ॥**

---

**यदाधिकारिकमिति— प्राज्ञैः प्रधाननायकपताकानायकप्रकरीनायकैश्चेतनरूपैः यद्वस्तु फलरूपं प्रयुज्यते संपाद्यते संपाद्यत्वेनानुसन्धीयते तत्फलप्रयोजनो यः संपूर्णतादायी पूर्वपरिगृहीतस्य प्रधानस्य बीजाख्योपायस्य फलम्, आरभत इत्यारम्भशब्दवाच्यो द्रव्यक्रियागुणप्रभृतिः सर्वोऽर्थः ( यस्य ) सहकारी ( तत् ) कार्यमित्युच्यते, चेतनैः कार्यते फलमिति व्युत्पत्त्या सम्यगिति प्रभुमन्त्रोत्साहशक्तित्रयसंपन्नैरित्यर्थः। तेन जनपदकोशदुर्गादिकव्यापारवैचित्र्यं सामाद्युपायवर्गं इत्येतत्सर्वं कार्येऽन्तर्भवति । तत्र परं प्रथमपरिगृहीतः प्रधानभूतोऽभ्युपायो बीजत्वेनोक्तः ।**

---

**अनुवाद—जिस आधिकारिक इतिवृत्त का प्राज्ञ लोग सम्यक् प्रकार से प्रयोग करते हैं और उसके लिये जो समारम्भ बीज नामक अर्थप्रकृति में किया जाता है, उसे 'कार्य' कहते हैं ॥ २६ ॥**

**अभिनव—**प्राज्ञ लोग अर्थात् चेतन रूप प्रधान नायक, पताका नायक और प्रकरी नायकों के द्वारा फलरूप जिस वस्तु का प्रयोग करते हैं या सम्पादन करते हैं या सम्पादनीय रूप में अनुसन्धान करते हैं उसके फल की प्राप्ति के लिए पूर्व में परिगृहीत बीज नामक प्रधान उपाय को सम्पूर्णता देने वाला जो आरम्भ है, आरम्भ शब्द से वाच्य द्रव्य, गुण, क्रिया प्रभृति समस्त अर्थ जिसका सहकारी है, वह कार्य है। 'चेतनैः कार्यते फलम्' व्युत्पत्ति के अनुसार चेतनों के द्वारा जो किया जाता है वह फल है। यहाँ पर 'सम्यक्' पद का अर्थ है—प्रभुशक्ति, मन्त्रशक्ति और उत्साहशक्तिरूप शक्तित्रय से सम्पन्न। इसके जनपद, कोश, दुर्ग आदि व्यापार और सामादि उपाय वर्ग ये सब कार्य में अन्तर्भूत होते हैं। इनमें भी पूर्व में परिगृहीता प्रधानभूत उपाय को भी 'बीज' रूप में बताया गया है।

---

१. ग वृत्तं । ख. यस्तु ।
२. ख. समुदाहृतम् । क. इति कीर्तितम् ।

**एतेषां यस्य येनार्थो यतश्च गुण इष्यते ।**
**[1]तत् प्रधानं तु कर्तव्य गुणभूतान्यतः परम् ॥ २७ ॥**

**ननु प्रारम्भादिवदासामर्थप्रकृतीनां किं सर्वत्र सर्वासां सम्भवस्तथार्थप्रकृतिसन्ध्यवस्थाभिः सह किं यथासंख्यं नियमस्तथा किं स्वात्मन्यासां कर्तृक्रम इति शङ्कात्रयमपाकर्तुमाह—**

**पञ्चकवर्गत्रयं परामृश्यते एकैकस्य वर्गस्यैकशेषेण । तदयमर्थः—न सर्वत्र प्रारम्भादिवत् सर्वा अर्थप्रकृतयोऽपि । अपि तु यस्य नायकस्य येनार्थप्रकृतिविशेषेण प्रयोजनसंपत्तिरधिका तदेव प्रधानम्, अन्यत्तु भवदपि गुणभूतमसत्कल्पम्, यथा स्वपराक्रमबहुमानशालिनां पताकाप्रकर्यो विवक्षिते एव । बीजबिन्दुकार्याणि तु सर्वत्रानपायीनि । तत्रापि तु गुणप्रधानभावः तथा सन्ध्यवस्थार्थप्रकृतीनां यस्य येनोचितः संबन्धः प्रधानं नाटकादिकार्यमिति द्वितीयापि निरस्ता । यतश्च गुण उपकारो झटिति बाध्यते तदेवार्थप्रकृतिरूपं पञ्चानामन्यतमं प्रधानत्वेन बाहुल्येन निबन्धनीयम्, अन्यद् गुणभावेन ।**

**विशेष**—बीज रूप में उपक्षिप्त नायक के उपाय से सम्बद्ध इतिवृत्त की पूर्णता 'कार्य' है, शिङ्गभूपाल के अनुसार धर्म, अर्थ, काम रूप त्रिवर्ग साधन समस्त नाटचव्यापार 'कार्य' है ।

**अभिनव**—अब प्रश्न होता है कि प्रारम्भादि कार्यावस्थाओं के समान इन सभी अर्थप्रकृतियों का क्या सबका सर्वत्र रहना सम्भव है ? और क्या अर्थप्रकृतियों का सन्ध्यवस्थाओं के साथ यथासंख्य रहने का नियम है ? और क्या अपने आप में इनका कर्त्ता के आधार पर क्रम है ? इन तीनों शङ्काओं का निराकरण करने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—इन पाँचों अर्थप्रकृतियों में जिनका जिनके साथ अधिक प्रयोजन सिद्ध होता हो जिसका जिसके साथ उचित सम्बन्ध सिद्ध होता हो, उसका उसके साथ गौण-प्रधान भाव रहता है अर्थात् जिसका जिसके लिये गुण इष्ट हो, उसे प्रधान करना चाहिए और अन्य को गौण ( गुणभूत ) करना चाहिए ॥ २७ ॥**

१. ख. ग. प्रधानं तत्प्रकर्तव्यं ।

एकोऽनेकोऽपि वा सन्धिः [1]पताकायां तु यो भवेत् ।
प्रधानार्थानुयायित्वादनुसन्धिः[2] प्रकीर्त्यते ॥ २८ ॥

---

प्रधानायत्तसिद्धौ च निबध्यमानाया यो यत्रांशेऽप्यधिकोपकारी स तत्र प्रधानीकर्तव्यः। यथा वासवदत्तालाभे (तापसवत्सराजे) बिन्दुः प्रधानं, कौशाम्बीराज्यलाभे तु प्रकरी पताका च प्रधाना, अमात्यस्य राज्यसिद्धौ स्वार्थसिद्धिरिति पताकात्वं केचिदाहुः। एवं सुसङ्गतासांकृत्यायनी[3] बीजधर्मादिषु वाच्यम्। अपरे तु—प्रथमतरमेव नायकस्य तावद्रूपत्वान्नैव प्रमाणं पृथङ्नायकत्वं, सुग्रीवादयस्तु पृथग्भूता एव, सांप्रतिके कार्ये केवलमाश्रिता इति, एवं प्रमाणमिव पताकादिरूपत्वम्। येषां मते तापसवत्सराजे उभयत्रापि बिन्दुरेव

---

**अभिनव**—इन पाँचों अर्थप्रकृतियों में एक-एक वर्ग का एकशेष करके तीन वर्ग का परामर्श करते हैं। इसका यह भाव है कि प्रारम्भादि अवस्थाओं के समान सभी अर्थप्रकृतियों का सर्वत्र रहना सम्भव नहीं है। किन्तु जिस नायक का जिस अर्थप्रकृति विशेष के साथ अधिक प्रयोजन सिद्ध हो, उसे प्रधान और अन्य अर्थप्रकृति को गुणभूत (गौण) तथा असत्कल्प रखना चाहिए। जैसे—अपने पराक्रम से अधिक सम्मान प्राप्त करने वाले को पताका नायक तथा प्रकरी नायक विवक्षित ही हैं, किन्तु बीज, बिन्दु, और कार्य तो सर्व जगह रूपक में रहेंगे। वहाँ पर जिसके साथ उचित सम्बन्ध हो, उनमें भी गुण-प्रधान भाव तो रहेगा ही। किन्तु वहाँ पर नाटकादि का कार्य (फल) प्रधान है। इससे दूसरी शङ्का निरस्त हो गई। जहाँ किसी गुण विशेष उपकार को शीघ्र कहना हो। वहाँ उसी को पाँचों अर्थप्रकृतियों में किसी एक अर्थप्रकृति के रूप में प्राधान्य रूप में अधिक निबन्धन करना चाहिए और अन्य को गुणभाव से निबन्धन करना चाहिए ॥ २७ ॥

**अनुवाद—पताका में एक अथवा अनेक जो सन्धियाँ होती हैं, वह यदि प्रधान (मुख्य) इतिवृत्त का अनुयायी हो तो उसे 'अनुसन्धि' (या अनुबन्ध पताका) कहते हैं ॥ २८ ॥**

---

१. ख. पताकायाश्च योजयेत् ।
२. ख. अनुबन्धः स कीर्तितः ।
३. सुसङ्गता रत्नावल्यां, सांकृत्यायनो तापसवत्सराजे ।

प्रधानं, पञ्चानामप्यर्थप्रकृतीनामन्यतमस्य द्वयोस्तिसृणां चतसृणां सर्वासां वा प्राधान्यं यथास्वं विभजनीयम्। पताकाप्रवृत्तस्य प्रधानवदतिदेशात् पञ्चसन्धीत्यासां[1] भवेत् पृथग्गणना। अस्त्वित्यसौ परार्थत्वादेव। अत एव च कुतः सन्धिः सूच्यते वाभ्यूह्यते वा निबध्यते वा। यथा मायापुष्पके—

वाली यदा विनिहतः प्रथितप्रभावो
बध्वा यथैककपिना प्रसभं च लङ्का।
तीर्णो यथा जलनिधिर्गिरिसेतुना च
मन्ये तथा विलसितं चपलस्य धातुः॥

**अभिनव**—सिद्धि तीन प्रकार की होती है—प्रधानायत्त सिद्धि, सचिवायत्त सिद्धि और उभयायत्त सिद्धि। इनमें प्रधानायत्त सिद्धि में निबध्यमान होने पर जो जहाँ जिस अंश में अधिक उपकारी हो वहाँ उसे प्रधान करना चाहिए। जैसे—'तापसवत्सराज' में वासवदत्ता के लाभ में 'बिन्दु' प्रधान है। कौशाम्बी राज्य के लाभ में पताका और प्रकरी प्रधान हैं। कुछ लोग कहते हैं कि सचिवायत्त सिद्धि में कौशाम्बी राज्य की सिद्धि अमात्य की स्वार्थसिद्धि है, अतः पताकात्व है। इसी प्रकार रत्नावली में सुसङ्गता को तापसवत्सराज में सांकृत्यायनी को बीज का उपकारी कहना चाहिए। अन्य लोग तो कहते हैं कि प्रथमतः नायक के तद्रूप होने से उनमें पृथक् नायकत्व मानने में कोई प्रमाण नहीं है। क्योंकि सुग्रीव आदि पृथक् पात्र हैं। अतः केवल साम्प्रतिक कार्य में उनका आश्रय होता है। इस प्रकार पताकादि रूपकत्व प्रमाण सदृश हैं। उसके मन में तापसवत्सराज रत्नावली में दोनों स्थानों में बिन्दु ही प्रधान है, अतः योग्यतानुसार उनका विभाग करना चाहिए। 'पताका इतिवृत्त को प्रधान इतिवृत्त के समान मानना चाहिए। इस अतिदेश के अनुसार इनमें भी पाँच सन्धियाँ होती हैं, अतः इनकी पृथक् गणना होनी चाहिए। अस्तु, जब यह परार्थ है तो इसमें कैसे सन्धि की सूचना देते हैं अथवा अभ्यूहन करते हैं अथवा निबन्धन करते हैं। जैसा कि मायापुष्पक में—

१. स्यास्यात्।

**पताकायां हि पूर्णवर्णने पताकान्तरं स्यादित्यनवस्था। तद्युक्तमुक्तमनुसन्धित्वान्न पृथग्गणनमस्येति।**

**तथा लोल्लटाद्यास्तु परार्थे साधयितव्ये पताकानायकस्येतिवृत्तरणा अनुसन्धयः। यथा कृत्यारावणे—**

**धन्यास्ते कृतिनः श्लाघ्या तेषां च जन्मनो वृत्तिः।**
**यैरुज्झितात्मकार्यैर्येषामर्थाः प्रसाध्यन्ते॥**

**इति मुखानुसन्धिः, "वालो यथे" ति प्रतिमुखस्यानुसन्धिः, शक्तिहते लक्ष्मणे ओषध्यानयने गर्भस्य, अङ्गदवौत्ये मन्दोदर्याक्षेपेऽवमर्शस्य, "आ! अशक्त, अनार्य तिष्ठ तिष्ठ, अतिरथस्त्वं सा न" इति निर्वहणस्य, इति। एतत्तु भवति सर्वस्येव हि पञ्चावस्था भवन्तीत्युक्तम्। किं तस्यानुसन्धिद्वित्वाभिधाने प्रयोजनं न पश्यामः।**

"प्रख्यात प्रभाव वाले वालि को जैसे मार दिया गया, जैसे एक वानर ने बलात् लङ्का को जला दिया और जैसे पहाड़ों के सेतु ( पुल ) से समुद्र को पार कर लिया, ऐसा मैं मानता हूं कि यह सब चपल विधाता का विलास है, लीला है।"

क्योंकि पताका में पूर्णता के वर्णन में दूसरी पताका फिर तीसरी पताका का वर्णन होगा, इस प्रकार अनवस्था दोष होगा। इसलिए ठीक कहा है कि अनुसन्धि होने से इसकी पृथक् गणना नहीं होगी।

जैसाकि भट्टलोल्लट आदि मानते हैं कि परार्थ के सिद्ध करने में पताका नायक का इतिवृत्त भाग अनुसन्धि होगी, जैसे कृत्यारावण में—

"वे कुशल विद्वान् धन्य हैं, उनका जन्म श्लाध्य है, उनकी वृत्ति है, जो अपने काम में छोड़ देते हैं और दूसरों के प्रयोजन को सिद्ध करते हैं।"

यहाँ पर मुख की अनुसन्धि है, 'वाली यथा' में प्रतिमुख की अनुसन्धि है, लक्ष्मण को शक्ति लगने पर औषधि के आनयन में गर्भ की अनुसन्धि अङ्गद के दैत्य कार्य में और मन्दोदरी के आक्षेप में अवमर्श की अनुसन्धि, "अरे अशक्त अनार्य! ठहरो, ठहरो, तुम अतिरथ हो, वह नहीं है" इसमें निर्वहण की अनुसन्धि हैं। यह तो है ही कि सभी नाटकों में पाँच ही अवस्थाएँ होती हैं, यह कहा जा चुका है, किन्तु उसकी दो अनुसन्धियों के कथन में कोई प्रयोजन नहीं देख रहे हैं॥ २८॥

**आगर्भाद्वाविमर्शाद्वा पताका विनिवर्तते ।**
**[1]कस्माद्यस्मान्निबन्धोऽस्याः परार्थः परिकीर्त्यते ॥ २९ ॥**

---

स्वफलसिद्धये यतमानस्य तत्र तत्रावश्यं पृथग्गणना शङ्केति, तत्प्रशमनप्रयोजनम्, अस्मत्पक्षे कस्मिंस्तर्हि प्रधानसन्धौ तस्यानुयायित्वमिति वर्णयितुमाह—आगर्भाद्वाविमर्शाद्वेति प्रतिमुखे गर्भे यदि वा ।

यमर्थं व्याप्य निवर्तते पताकेतिवृत्तं तावत्येव पताकानायकस्य स्वफलसिद्धिरुपनिबन्धनीया, सिद्धफलस्त्वसौ प्रधानफल एव व्याप्रियमाण आसीनोऽपि भूतपूर्वगत्या पताका शब्दवाच्यो न मुख्यत्वेन। अत्राह कस्माद्यस्मादिति । कस्मादस्याभिप्रायः, प्रधानवच्च कल्प्येतेत्युक्तत्वात् निर्वाहादपि किं तद्भवति, अत्रोत्तरं यस्मादिति निर्वहणपर्यन्ते तत्फले क्रियमाणे तुल्यकालयोरुपकार्योपकारकत्वाभावात् तेन प्रधानोपकारो ( कारभावोत्तरो ) न भवेत् ।

---

**अभिनव**—अपने प्रयोजन की सिद्धि के लिए प्रयत्न करने वाले को उन-उन स्थानों पर अलग गणना करने की जो आशङ्का होगी, उसका प्रमशन जब प्रयोजन है तो इस पक्ष में किस प्रधान सन्धि में वह अनुयायी होगा ? इसको दिखाने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—गर्भ सन्धि से लेकर विमर्श सन्धि पर्यन्त पताका का विनिवर्तन होता है । ऐसा क्यों ? क्योंकि उसका निबन्धन परार्थ कहा जाता है ॥ २९ ॥**

**अभिनव**—प्रतिमुख अथवा गर्भ सन्धि में जिस अर्थ को व्याप्त करके पताका इतिवृत्त समाप्त हो जाता है तो उतने अर्थ ( विषय ) में पताका नायक की अपनी फलसिद्धि का उपनिवन्धन करना चाहिए । फल की सिद्धि होने पर भी वह प्रधान फल में ही व्याप्रियमाण होने पर भी भूतपूर्व गति का अनुसरण करके पताका नायक शब्द वाच्य होता है तथा मुख्य रूप से नहीं । इस पर कहते हैं कि कस्मादिति अर्थात् प्रधान की तरह इसकी कल्पना करनी चाहिए' ऐसा कहा गया है, अतः क्या निर्बाह करने पर भी होता है ? इसका उत्तर देते हैं यस्मादिति अर्थात् पताका नायक के फल के

---

१. ख. ग. तस्माद्यस्मात् बन्धोऽस्याः परार्थोपकल्प्यते[1]।

**अभिविधावाङ् । ये तु मर्यादायां तं व्याचक्षते ते न सम्यगमंसत— विनिपातप्रतीकारः प्रधानविमर्शसन्धौ प्रस्तुतोपयोगः पताकायाः, यत्र कृतघ्नता दृष्टा तन्न नीत्योच्यते कृतज्ञस्तु प्राप्तफलो विनिपातान् प्रतिकुर्यादेवेति। तत्र पताका-नायको यथा स्वार्थे प्रवर्तते परार्थं च ( संपद्यते ), भृत्यस्यान्यस्य वा जडस्य वा स्थितिः—स्वार्थेऽपि सति परार्थे संपद्यते तत्पताकास्थानकं पताका तत्र जडस्य स्वार्थपरार्थप्रवृत्तौ तावदभिसन्धानाभावात् । अभिसन्धानवतः सुग्रीवादेः पताका-नायकाद्भेदः अजडस्यापि स्वार्थे यद्यप्यनुसन्धानमस्ति तत्रापि परार्थे नास्तीति विशेषः प्रधानवच्च कल्प्येतेति पताकालक्षणेऽभिधानाद् बहुतरेतिवृत्ते व्यापकता नायकस्य, अस्य तु परिमितेतिवृत्तव्यापकत्वमित्यपि विशेषः ॥ २९ ॥**

निर्वहण सन्धि पर्यन्त करने पर मुख्य ( अङ्गी ) और अङ्ग दोनों का तुल्यकाल होने पर उनमें उपकार्य-उपकारकभाव ( अङ्गाङ्गिभाव ) न होने से पताका नायक का उपकार नहीं होगा।

यहाँ पर 'आङ्' अभिविधि अर्थ में है, जो मर्यादा अर्थ में ( आङ् की ) उसकी व्याख्या करते हैं वे सम्यक् ( ठीक ) नहीं समझते हैं। जैसे—विनिपातप्रतीकारः । विमर्श सन्धि में पताका का प्रधान के रूप में प्रस्तुत करने में उसका उपयोग होता है जहाँ पर कृतघ्नता देखी गई है वहाँ उसका नीति पूर्वक कथन नहीं करते। किन्तु कृतज्ञ तो फल प्राप्त कर लेने पर विनिपात का प्रतीकार कर देता है। इनमें पताका नायक जैसे अपने प्रयोजन में प्रवृत्त होता है और परार्थ का सम्पादन करता है। भृत्य तथा अन्य जड़ की भी यही स्थिति है कि वह स्वार्थ के लिए प्रवृत्त होने पर परार्थ का सम्पादन करता है । उसे 'पताका स्थानक' कहते हैं। पताका वहाँ होती है जहाँ जड़ की स्वार्थ और परार्थ की प्रवृत्ति का अनुसन्धान नहीं होता, और जहाँ अनुसन्धान करने वाले सुग्रीव आदि पताका नायक से उस जड़ का भेद होता है और अजड़ का भी स्वार्थ में ( अपने विषय में ) यद्यपि अनुसन्धान रहता है फिर भी परार्थ के लिए उसका अनुसन्धान नहीं रहता। यही दोनों में विशेषता है। प्रधान की तरह कल्पित किया जाता है' ऐसा पताका के लक्षण में अभिधान होने से प्रधान नायक के इतिवृत्त में बहुत व्यापकता पराजित होती है। यही दोनों में बिशेषता है ॥ २९ ॥

[1]यत्रार्थे चिन्तितेऽन्यस्मिन्स्तल्लिङ्गोऽन्यः प्रयुज्यते ।
आगन्तुकेन भावेन पताकास्थानकं तु तत् ॥ ३० ॥

---

तस्य पताकास्थानस्य वक्ष्यमाणभेदैर्भेदवत्त्वात् सामान्यलक्षणं तावदाह— अर्थः प्रयोजनं, उपायश्च, कर्मकरणव्युत्पत्त्या अन्यस्मिन्नुपाये प्रयोजने वा चिन्तिते अन्यः उपायान्तरप्रयोजनान्तरलक्षणः प्रकर्षेण युज्यते संबध्यते यत्रेति तत्पताकास्थानकम्, पताकाधारत्वादुपचारादितिवृत्तमपि पताकास्थानकम् ।

उपाध्यायास्त्वाहुः—पताकायाः स्थानमितिवृत्तता, तत्र चार्थः क्रियमाणोऽपि पूर्वपदार्थमुपसंक्रामति, राजवाहन इवायमुद्धरकन्धरः तिष्ठतीति, यथा तेन पताकास्थानकमितिवृत्तमेवोच्यते । तत्र वर्ण्यमानं तु जडाजडरूपं पताकासदृशमित्यर्थादुक्तं भवति । स चान्योऽर्थस्तल्लिङ्गस्तन्मुख्यमर्थं लिङ्गयति विचित्रयतीति ।

---

उस पताका स्थानक का वक्ष्यमाण भेदों से भेद होने के कारण सामान्य लक्षण को कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर किसी एक अन्य अर्थ ( प्रयोजन ) की चिन्ता की जाय और तत्सदृश अन्य अर्थ ( प्रयोजन ) आगन्तुक भाव से उपस्थित हो जाय, उसे 'पताका स्थानक' कहते हैं ॥ ३० ॥**

**अभिनव**—यहाँ पर 'अर्थ' शब्द प्रयोजन और उपाय का वाचक है, क्योंकि 'अर्थ्यते यः' इस कर्मव्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ शब्द उपाय का बाचक होता है और 'अर्थ्यतेऽनेन' इस करणव्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ शब्द काप्रयोजन अर्थ होता है। भाव यह है कि जहाँ पर किसी अन्य प्रयोजन या उपाय की चिन्ता करने पर अन्य प्रयोजन या उपाय बीच में ही प्रकृष्ट रूप से सम्बद्ध हो जाता है, उसे पताका स्थानक कहते हैं पताका का आधार होने से उपचार अर्थात् लक्षणा से इतिवृत्त को भी 'पताका-स्थानक' होता है।

हमारे उपाध्याय जी तो कहते हैं कि पताका का स्थान इतिवृत्त है। अतः यहाँ क्रियमाण ( वर्ण्यमान ) अर्थ पूर्व पदार्थ का उपसङ्क्रमण करता है। जैसे वह व्यक्ति राजवाहन के समान कन्धरा ( गरदन ) को ऊपर उठाकर स्थित रहता है, वैसे ही इतिवृत्त को ही पताकास्थानक कहते हैं। वहाँ पर वर्ण्यमान जड़ाजड़ ( जड़ और चेतन ) रूप सभी पदार्थ पताका के समान हैं, ऐसा कहा जाता है और वह अर्थ तत्सदृश होता है, वह मुख्य अर्थ को विचित्र रूप में चित्रण करता है।

---

१. ख. ग. यत्रान्यस्मिन्युज्यमाने । ब. यत्रार्थे चिन्त्यमानेऽपि तल्लिङ्गार्थं प्रयुज्यते ।

ननु किं तत्र पताकासादृश्यमित्याह—आगन्तुकेन भावेनेति। भावनं भावः कारणत्वम्, तच्च द्विविधं स्वरूपकृतं सहकारिकृतं च। सहकारिकृतमागन्तुकमुच्यते। तेन सहकारित्वसामान्यात् तत्समर्थाचरणलक्षणात् पताकासादृश्यमिति यावत्। अन्याभिसन्धानेऽन्यसिद्धिश्चेत् भूषणभूतापि कैश्चिद्दूषणत्वेन गृहीता, तैरर्थशब्दः उपायवाच्योपाश्रितः । तल्लिङ्ग इति कारणत्वधर्माभावप्रवृत्तिनिमित्त उपायः। उदाहरणं सामान्यलक्षणस्य विशेषलक्षणव्याख्याने शक्ययोजनमिति तत्रैव दर्शयिष्यामः।

अब प्रश्न होता है कि आपने जो कहा है कि वर्ण्यमान जड़ाजड़ रूप सभी पदार्थ पताका सदृश हैं तो यहाँ पताका का सादृश्य कैसे है? इस पर कहते हैं कि 'आगन्तुकेन भावेनेत्यादि अर्थात् आगन्तुक भाव के द्वारा'। यहाँ भावपद का अर्थ भावान् अर्थात् कारणत्व है। यहाँ कारण ( भावन ) दो प्रकार का होता है—(१) स्वरूपकृत और (२) सहकारिकृत। इनमें सहकारिकृत को आगन्तुक कहते हैं। मुख्यार्थ का समर्थन रूप सहकारित्व। सामान्य धर्म से पताका सादृश्य है। अन्य के अभिसन्धान में अन्य की सिद्धि हो तो वह पताका भूषण स्वरूपा होते हुए भी कुछ लोग इसका दूषण के रूप में ग्रहण करते हैं। उन लोगों ने अर्थ शब्द को उपायवाची रूप में आक्रमण किया है। तत्सदृश कहने से कारणत्व धर्माभाव प्रवृत्ति-निमित्त का उपाय है, सामान्य लक्षण का उदाहरण विशेष रूप में व्याख्यान करने पर शक्य प्रयोजन हम आगे दिखायेंगे।

**विशेष**—पताकास्थान एक प्रकार का इतिवृत्त है जो नाट्य में मुख्य इतिवृत्त में वैचित्र्याधान के लिए उपनिबद्ध होता है। नाट्य में कवि कभी-कभी भविष्य में घटित होने वाली घटनाओं का सङ्केत कर देता है। पताका के समान भावी अर्थ की सूचना देने के कारण इसे 'पताका-स्थानक' कहते हैं। अभिनवगुप्त का कथन है कि पताका-स्थानक द्वारा किसी ऐसी घटना को सूचित करता है जो प्रधान नायक को फल प्राप्त कराने में सहायक हो। पताका और पताका स्थानक में अन्तर बताते हुए कहते हैं कि पताका रूपक प्रबन्ध में मुख्य वृत्त का उपकारक एक होता है और एक निश्चित स्थान पर और पर्याप्त समय तक निरन्तर चलने वाला वृत्त होता है किन्तु पताकास्थानक कहीं कहीं उपनिबद्ध होता है और नाट्य में वैचित्र्य का आधान करना इसका मुख्य फल है।

**सहसैवार्थसम्पत्तिर्गुणवत्युपकारतः[1] ।**
**पताकास्थानकमिदं प्रथमं परिकीर्तितम्[2] ॥ ३१ ॥**

तद्भेदान् क्रमेण लक्षयति सहसैवार्थसंपत्तिरिति ।

यत्रोपकारकमपेक्ष्य गुणवती उत्कृष्टा अर्थस्य फलस्य सहसैवाचिन्तितोपनतत्वेन भवति संपत्तिः तत् प्रथममिति साध्यफलयोगात्प्रधानं पताकास्थानम् । यथा रत्नावल्यां सागरिकायां पाशावलम्बनप्रवृत्तायां वासवदत्तेयमिति मन्यमानो यदा राजा पाशं मुञ्चति तदा तदुक्त्या सागरिकां प्रत्यभिज्ञाय "हा कथं प्रिया मे सागरिका, अलमलमतिमात्र" मित्यादि । अत्रान्यत्प्रयोजनं चिन्तितं तद्वैचित्र्यकारि च प्रयोजनान्तरं संपन्नम् । तत्र च दैवयोगः तथाभूतदेशकालयोगो नायकः स्वात्मैवान्याभिसन्धिबलात् कल्पितभेद सागरिकैव वा मरणमेवोचितमित्यन्याभिसन्धानेन वदतीति पताकानायकसदृशत्वं भजते । अन्यस्मिन्नुपाये चिन्तिते सहसोपायान्तरप्राप्तिः यथा नागानन्दे जीमूतवाहनस्य शङ्खचूडाप्राप्तवध्यपटस्य कञ्चुकिना वासोयुगलार्पणम् ।

---

अब क्रमशः पताका स्थान के भेदों का निरूपण करते हैं—

**अनुवाद**—जहाँ पर किसी उपकार की अपेक्षा से अकस्मात् अत्यन्त गुणवती अर्थात् उत्कृष्ट अर्थ सम्पत्ति प्राप्त हो जाय, तो उसे प्रथम पताकास्थानक कहते हैं ॥ ३१ ॥

**अभिनव**—जहाँ पर उपकारक की अपेक्षा से गुणवती अर्थात् उत्कृष्ट फल की सम्पत्ति अचानक अचिन्तित रूप में प्राप्त होती है वह साध्य फल के योग से प्रथम ( प्रधान ) पताका स्थानक है। जैसे रत्नावली नाटिका में—'सागरिका को अपने गले में फाँसी का फन्दा लगाते देखकर 'यह वासवदत्ता' है, ऐसा समझकर राजा जब उसके पाश को छुड़ाता है तो उसकी वाणी से 'यह तो सागरिका है' पहचान कर—"हाय ! क्या मेरी प्रिया सागरिका है, बस, बस, अधिक साहस मत करो।" इत्यादि यहाँ पर चिन्तित प्रयोजन कुछ और था, किन्तु वैचित्र्यकारी कुछ दूसरा प्रयोजन सम्पन्न हो जाता है। यहाँ दैव योग, तथा भूत देश-काल का योग और अन्याभिसन्धि के बल से कल्पित भेद वाला नायक अथवा सागरिका 'अब मरना ही उचित है' ऐसा विचार करके कहती हैं, इस प्रकार पताका नायक के सादृश्य को प्राप्त करता है किसी अन्य उपाय के चिन्तन से सहसा दूसरे

---

१. ब. चारत । २. ब. परिकीर्त्यते ।

[1]वचः सातिशयं श्लिष्टं काव्यबन्धसमाश्रयम् ।
पताकास्थानकमिदं द्वितीयं परिकीर्तितम् ॥ ३२ ॥

---

अन्ये तु 'चतुष्पताकापरम्'मितिभाविसन्धिचतुष्टयाभिप्रायेण मन्यमानाः प्रथमद्वितीयादिशब्दान् मुखादिसन्धिविषयप्रयोगाभिप्रायेण व्याचक्षते। अत्र च युक्तिर्न लक्ष्यते, न वा चमत्कारं भजतीत्यसदेव। एतत्तुल्यतया गणनभूतेन्द्रियैः सह पताकापञ्चकगणनमप्यापादयेदिति च वदद्भिश्चिरन्तनैरेवायमुपहासपात्रीकृतः पक्ष इत्यास्ताम्।

काव्यस्य प्रकृतस्य वर्णनीयस्य यो बन्धः, अतिशयोक्त्याविना योजनं तन्निमित्तवशाद्यद्वचनं सातिशयश्लिष्टमप्रकृतं प्रत्युचितं जातं तद्वचनं तदर्थो वा तदुच्चारयिता वा यादृच्छिकं वा प्रकृतोपयोगित्वेन सहकारित्वेन गच्छद् द्वितीयं पताकास्थानमभिसन्धानापेक्षया। यथा रामाभ्युदये तृतीयेऽङ्के सीतां प्रति सुग्रीवस्य संदेशोक्तिः—

---

उपाय की प्राप्ति, जैसे—नागानन्द नाटक में शंखचूड़ से वध्यपट को प्राप्त करने वाले जीमूतवाहन को कञ्चूकी द्वारा युगलवस्त्र का अर्पण ( प्रदान करना )।

अन्य लोग तो 'चतुष्पताकापरम्' इस भावी चार सन्धियों के अभिप्राय से कहा हुआ मानने वाले अन्य लोग प्रथम, द्वितीयादि शब्दों की मुखादि सन्धियों के प्रयोग के अभिप्राय से व्याख्या करते हैं। किन्तु इसमें कोई युक्ति नहीं दिखाई देती और न कोई चमत्कार ही प्राप्त होता है, अतः यह असत् है। क्योंकि इस प्रकार की तुलना से गणन रूप इन्द्रियों के साथ पताका पञ्चक की गणना भी की जा सकती है। ऐसा कहने वाले चिरन्तन विद्वानों ने इस पक्ष को उपहास का पात्र बना दिया है, अतः रहने दिया जाय ॥ ३१ ॥

**अनुवाद—जहाँ पर प्रकृत ( प्रस्तुत ) विषय के वर्णन में अतिशय युक्त क्लिष्ट वचन का विन्यास किया जाता है जो अप्रकृत अर्थ के भी उपयोगी हो जाता है, उसे द्वितीय 'पताका स्थानक' कहते है ॥ ३२ ॥**

---

१. ख. वचसातिशय ।

**अर्थोपक्षेपणं यत्र[1] लीनं सविनयं भवेत् ।**
**श्लिष्टप्रत्युत्तरोपेतं तृतीयमिदमिष्यते ॥ ३३ ॥**

---

**बहुनात्र किमुक्तेन पारेऽपि जलधेः स्थिताम् ।**
**अचिरादेव देवि ? त्वामाहरिष्यति राघवः ॥**

**अत्रान्यप्रयोजनेनातिशयत्याशयेन प्रयुक्तेऽपि वचसि पारेऽपीत्यादि प्रकृतोपयोगातिशयात्पताकास्थानकम् ।**

**अर्थोपक्षेपणं यत्रेति । लीनमस्फुटरूपं उत्क्षिप्यमाणमर्थजातं, श्लिष्टेन संबन्धयोग्येनाभिप्रायान्तरप्रयुक्तेनापि प्रत्युत्तरेणोपेतं सद्यत्र, सविनयं विशेषेण नयनेन विशेषनिश्चयप्राप्त्या सहितं संपद्यते तत् तृतीय पताकास्थानकम् ।**

---

**अभिनव**—प्रकृत ( प्रस्तुत ) वर्णनीय काव्य का जो बन्ध अतिशयोक्ति आदि के द्वारा संयोजन है, उसके कारण जो अतिशययुक्त क्लिष्ट अपकृत के योग्य वचन-विन्यास, उस वचन का अथवा उसके अर्थ का उच्चारण करने वाला जब प्रकृत के उपयोगी सहज भाव से प्राप्त वचन, वह सहकारी भाव से अभिसन्धान की अपेक्षा से द्वितीय पताका स्थानक होता है। जैसा कि रामाभ्युदय नाटक के तृतीय अङ्क में सीता के प्रति सुग्रीव का सन्देश-वचन—

"अधिक कहने से क्या लाभ ? हे देवि ! समुद्र के उस पार में स्थित तुम्हें भगवान् राम शीघ्र ही ला देंगे।"

यहाँ अन्य प्रयोजन से अतिशयोक्ति के आशय से कहे गये वचन में 'पारेऽपि' इत्यादि प्रकृतोपयोगी होने से द्वितीय पताका स्थानक है।

**अनुवाद—जहाँ पर श्लिष्ट ( श्लेषमय ) उत्तर-प्रत्युत्तर की योजना से युक्त अस्फुट और अभिप्रेत अर्थ का उपक्षेपण होता है, उसे तृतीय पताकास्थानक कहते हैं ॥ ३३ ॥**

**अभिनव**—यहाँ लीन का अर्थ है अस्फुट अर्थात् अस्फुट रूप से उत्क्षिप्यमाण से अर्थजात को श्लिष्ट अर्थात् सम्बन्ध के योग्य अन्य अभिप्राय से प्रयुक्त होने पर भी प्रत्युत्तर से युक्त जहाँ पर सविनय अर्थात् विशेष निश्चय की प्राप्ति के साथ सम्पन्न होता है, वहाँ तृतीय पताका स्थानक होता है।

---

१. ख. ब. यत्तु ।

[1]द्व्यर्थो वचनविन्यासः सुश्लिष्टः काव्ययोजितः ।
[2]उपन्याससुयुक्तश्च [3]तच्चतुर्थमुदाहृतम् ।। ३४ ।।

यथा मुद्राराक्षसे चाणक्यः—"अपि नाम राक्षसो दुरात्मा गृह्येत" । एवमस्फुटेऽर्थ उपक्षिप्ते, ( प्रविश्य ) सिद्धार्थकः - "अंश गण्हिदो"[4] । इत्येतत्प्रत्युत्तरं सन्देशाशयेन प्रयुक्तमौचित्याद्विशेषनिश्चयं करोति । तथा च पुनश्चाणक्यः—( सहर्षमात्मगतं ) "हन्त गृहीतो दुरात्मा राक्षस." इति । इदं च प्रकृतसाध्योपयोगाङ्गित्वात् पताकास्थानीयमिति वीथ्यङ्गाद् गण्डादस्य भेदः—"ऊरुयुग्मं च भग्नं तद्धि प्रत्युत दुर्योधननाशाशयश्च दुष्टः । कस्तस्योपयोगः, पाण्डवानुसारेण तु भवतु । इदं पाताकास्थानकं भिन्नविषयत्वं कृतं ह्येतद्रूपं न क्षतिमावहति ।

जैसे—मुद्राराक्षस नाटक में चाणक्य—

"क्या दुरात्मा ( दुष्ट ) राक्षस पकड़ा जा सकेगा ?" इस कथन के द्वारा अस्पष्ट रूप में अर्थ के उपक्षिप्त करने पर सिद्धार्थक रङ्गमञ्च पर आकर—"आर्य ! ग्रहण कर लिया, अर्थात् पकड़ लिया" इस प्रकार का प्रत्युत्तर सन्देश के आशय से प्रयुक्त होकर औचित्य के कारण विशेष निश्चय को करता है। इसके बाद चाणक्य फिर ( हर्ष के साथ मन में कहता है ) "क्या दुष्ट राक्षस पकड़ लिया गया ?" यह प्रकृत साध्य में उपयोगी अङ्ग होने के कारण पताका स्थानीय है। इसी कारण वीथ्यङ्ग गण्ड से इसका भेद है।

'उरुयुग्मं च भग्नं' अर्थात् उसका उरुयुगल टूट गया, वह वचन दुष्ट नहीं है प्रत्युत दुर्योधन का नाश विषयक होने से इसका आशय दुष्ट है, तो इसका यहाँ उपयोग क्या है ? हाँ पाण्डवों के आशय के अनुसार तो इसका उपयोग है। यह पताका-स्थानक भिन्न विषय को लेकर किया गया है। अतः यह स्वरूप क्षति का आवहन नहीं करता ।। ३३ ।।

**अनुवाद—जहाँ पर काव्य को योजना में श्लेषमय ( सुश्लिष्ट ) द्व्यर्थक वचनों का विन्यास वस्त्वन्तर के उपन्यास से सुप्रयुक्त हो, उसे चतुर्थ पताका-स्थानक कहते हैं ।। ३४ ।।**

१. क. व्यर्थो ।
२. ख. ग. उपन्यासः संयुतश्च ।
३. क. चतुर्थमितिकीर्तितम् ।
४. आर्यग्रहीतः ।

**द्व्यर्थो वचनविन्यास इति यो वचनविन्यासः कथारूपं वा सालङ्कारत्व-संपत्त्याशयेन, शोभनः प्रसादयुक्तः, श्लेषवशात् द्व्यर्थे इति अनेकार्थसंप्रयुक्तः तादृशः सन्नुपन्यासे वस्त्वन्तरोपक्षेपे सुष्ठु संपद्यते, तच्चतुर्थम्। यथा—**

**अस्तापास्तसमस्तभासि नभसः पारं प्रयाते रवा-**
**वास्थानीं समये समं नृपजनः सायन्तने संपतन्।**
**संप्रत्येष सरोरुहद्युतिमुषः पदांस्तवासेवितुं**
**प्रीत्युत्कर्षकृतो दृशामुदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते" ॥**

**( रत्नावली अ० १।२३ )**

**इत्यत्र हि काव्यरूपताशयेन श्लेषः प्रयुक्तः प्रधानवस्त्वन्तरं सागरिका-गतमुत्क्षिपति—"अऊँ सो राआ उदअणो जस्स अहं तादेण दिण्णा—( अयं स राजा उदयनो यस्याहं तातेन दत्ता" ) ( रत्नावली अध्याय प्रथम पृ० ४२ ) इति।**

**अभिनव**—'द्व्यर्थो वचनविन्यासः' अर्थात् दो अर्थों वाले द्व्यर्थक वचनों का जहाँ विन्यास हो अथवा कथा रूप है, वह अलङ्कारत्व संपत्ति के आशय से शोभन प्रसाद गुण युक्त, श्लेष के कारण द्व्यर्थक अर्थात् अनेक अर्थों से युक्त होता है। इसी प्रकार किसी के उपन्यास करने में अर्थात् वस्त्वन्तर के उपक्षेप करने में जो सुष्ठु रूप से सम्पन्न हो जाता है, उसे चतुर्थ पताका-स्थानक कहते हैं। जैसे रत्नावली नाटिका में—

अस्तापास्तसमस्तभासि नभसः पारं प्रयाते रवा-
वास्थानीं समये समं नृपजनः सायन्तने संपतन्।
सम्प्रत्येष सरोरुहद्युतिमुषः पादांस्तवासेवितुं,
प्रीत्युत्कर्षकृतो दृशामुदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्ष्यते ॥ (रत्नावली १।२३)

अर्थात् "सन्ध्या के समय अस्ताचल की चोटियों पर अपनी आभा को विखेर देने वाले सूर्य के आकाश के पार चले जाने पर एक साथ सभा-मण्डप ली ओर जाता हुआ राजसमूह चन्द्रमा के समान नेत्रों को प्रीति के उत्कर्ष को बढ़ाने बाले उदय के कमल की कान्ति को फीकी करने वाले चरणों ( किरणों ) की सेवा करने के लिए देख रहा हूं।"

उद्दामोत्कलिकां विपाण्डुररुचं प्रारब्धजृम्भां क्षणा-
दायासं श्वसनोद्गमैरविरतैरातन्वतीमात्मनः
अद्योद्यानलतामिमां समदनां नारीमिवान्यां ध्रुवं
पश्यन् कोपविपाटलद्युतिमुखं देव्याः करिष्याम्यहम् ॥
( रत्नावली—२।४ )

इति तु नोदाहरणं, द्व्यर्थताप्रतिपत्तावपि हि नात्रार्थेन सहकारिता कुत्रचिदाचरिता। तस्मादेतद्वीथ्यङ्गस्य व्याहारस्यैवोदाहरणं युक्तम् ।

यहाँ काव्य में अलङ्कारत्व के सम्पत्ति की वृद्धि के आशय से प्रयुक्त राजा उदयन अथवा उदीयमान चन्द्र के पाद ( चरण, किरण ) रूप अर्थों का श्लेष सागरिका के विषय में वस्त्वन्तर का उत्क्षेपण करता है—

"अयं स राजा उदयनः यस्याहं तातेन दत्ता"

अर्थात् यह राजा उदयन है, जिसके लिए पिताजी ने मुझे दे दिया है। इत्यादि के रूप में सौन्दर्य के लिए प्रयुक्त श्लेष सागरिका का उदयन के प्रति औत्सुक्य प्रदर्शित करता है और जो—

उद्दामोत्कलिकां विपाण्डुररूचं प्रारब्धजृम्भां क्षणा-
दायासं श्वसनोद्भमैरविरतैरातन्वतीमात्मनः ।
अद्योद्यानलतामिमां समरनां गौरीमिवान्यां ध्रुवं
पश्यन् कोपविपाटलद्युतिमुखं देव्याः करिष्याम्पहम् ॥

अर्थात् "क्षणभर में कलियों से लदी ( दुर्दयनीय उत्कण्ठा युक्त ), विकसित हुई ( जम्भाई युक्त ) निरन्तर रहने वाली बायु के झकोरों से ( श्वांस प्रश्वास से ) अपने ( कामयुक्त ) इस उद्यानलता ( सागरिका ) अन्य नारी के समान देखते हुए मैं वत्सराज आज देवी वासवदत्ता के मुख को क्रोध से लाल कर दूंगा।"

यह चतुर्थ पताका स्थानक का उदाहरण नहीं है। यद्यपि यहाँ मरन वृक्ष युक्त उद्यानलता और कामयुक्त नारी रूप दो अर्थों की प्रतिपत्ति होती है किन्तु इन अर्थों में कहीं भी सहकारिता नहीं है। इसलिए यह वीथी के अङ्ग व्यवहार का उदाहरण उचित है।

[1]यत्र सातिशयं वाक्यमर्थोपक्षेपणं भवेत् ।
विनाशिद्दृष्टमन्ते च पताकार्धं तु तद्भवेत् ॥ ३५ ॥
[2]चतुष्पताकापरमं नाटके [3]कार्यमिष्यते ।
पञ्चभिः सन्धिभिर्युक्त तांश्च वक्ष्याम्यतः परम्[4] ॥ ३६ ॥

---

एषामुत्कर्षं दर्शयितुमाह—

चतुष्पताकापरममिति । चतुष्पताकाशब्देन समनन्तरं पताकास्थानकमुक्तं तैश्चतुर्भिः कृतैः परममुत्कृष्टं नाटके नाट्यविषये कार्यमिष्यते तस्मात्तथा कर्तव्यमित्यर्थः ॥ ३५ ॥

पताकानायकेन हि यल्लेशतः कर्तव्यं तदेकेन क्रियते चतुष्टयेन वा । केचिदित्याहुः—चतर्षु सन्धिषु चत्वारः पताकानायकाः, तेषां यथाक्रमं सूचकानि पताका-

---

अनुवाद—जहाँ पर अतिशययुक्त वाक्य का अर्थोपक्षेपण हो और अन्त में विनाश दिखाई दे, वहाँ पताकार्ध होता है ॥ ३५ ॥

इस प्रकार इनका उत्कर्ष दिखाने के लिए कहते हैं—

अनुवाद—नाटक में चार पताकाओं वाला तथा पाँच सन्धियों से युक्त कार्य इष्ट है जिनमें पताकाओं के निरूपण के बाद अब पाँच सन्धियों का वर्णन करूँगा ॥ ३६ ॥

अभिनव—यहाँ चतुष्पताका शब्द और परम शब्द से समनन्तर में पताका स्थानक कहा गया है । उन चार पताका-स्थानकों के सम्पन्न नाट्य परम उत्कृष्ट कार्य इष्ट है, इसलिए वैसा करना चाहिए अर्थात् नाट्य में चार पताका स्थानों से सम्पन्न उत्कृष्ट कार्य करना चाहिए ।

अब यहाँ प्रश्न उठता है कि पताका नायक द्वारा जो लेशतः कर्त्तव्य है, उसे क्या एक पताका-स्थानक के द्वारा किया जाता है अथवा चारों के

---

१. ख. ग. पुस्तकयोर्नास्ति एष श्लोकः ।
२. क. चतुष्पताकमेव हि ।
३. ख. ग. काव्यमिष्यते ।
४. ग. पुनः ।

स्थानकानि, प्रथमं मुखसन्धौ यावच्चतुर्थमवमर्शसन्धाविति— तच्चासत्, पताकाया इव प्रकरीकार्यविन्दुबीजानामपि सूचकान्तराणि वक्तव्यानि स्युः चत्वारश्च नियमेन पताकानायका भवेयुः, आगर्भाविति च पक्षे चतुष्पताकापरममित्यसङ्गतं स्यात्, मुख्यनायके चेतिवृत्तसूचकं न लक्षणतः कथ्यते पताकानायके तु कथ्यत इत्यधोत्तरभावितं स्यात्, न च मुख्यसन्धावाद्यं द्वितीयं प्रतिमुखसन्धावित्यादिक्रमो न्याये लक्ष्ये वा साक्ष्यमाक्षिपति—इत्यलमनेन ।

एवमितिवृत्तं व्याख्यातं, तस्य च भेदद्वयं निरूपितं, प्रसङ्गाधिकारिकत्वसिद्धये अनुवृत्तिस्थानभूता अवस्थाः पञ्च दर्शिता अर्थप्रकृतयश्च, तत्प्रसङ्गादेव पताकास्थानानि । अधुना इतिशब्दार्थं प्रयुक्तं पञ्चभिः सन्धिभिर्युक्तमिति । तत्र प्रतिज्ञा करोति तांश्च वक्ष्यामीति ॥ ३६ ॥

द्वारा ? इस पर कहते हैं कि चार सन्धियों में चार पताका नायक हैं उनको यथाक्रम सूचित करने वाले चार पताका-स्थानक हैं। उनमें प्रथम मुख सन्धि में, द्वितीय प्रतिमुख सन्धि में, तृतीय गर्भ सन्धि में और चतुर्थ अवमर्श सन्धि में रहता है, किन्तु यह सब असत् है। क्योंकि ऐसा मानने पर पताका के समान प्रकरी में भी बीज, विन्दु और कार्य को सूचक अन्य पताका स्थानकों को भी कहना पड़ेगा, तो फिर नियमतः चार पताका नायकों के समान चार प्रकरी नायक भी होंगे और गर्भसन्धि पर्यन्त इस पक्ष में 'चतुष्पताकापरमम्' यह कथन असङ्गत हो जायेगा। क्योंकि पताका नायक में इतिवृत्त सूचकों को लक्षणतः कहते हैं, किन्तु मुख्य नायक में इतिवृत्त सूचकों को लक्षण के द्वारा नहीं करते, इस प्रकार सब ऊपर से नीचे और नीचे का ऊपर हो जायेगा। और मुखसन्धि में पहला, प्रतिमुख सन्धि में दूसरा इत्यादि क्रम भी नाट्य में अथवा लक्ष्य में साक्ष्य का आक्षेप नहीं करता, अतः इसे रहने दिया जाय।

इस प्रकार इतिवृत्त की व्याख्या कर दी गई और उसके दो भेदों का भी निरूपण कर दिया है, उनमें प्रासङ्गिकत्व और आधिकारिकत्व की सिद्धि के लिए अनुवृत्ति स्थानभूत पाँच अवस्थाएँ और पाँच अर्थप्रकृतियाँ भी दिखाई गई हैं और इसी प्रसङ्ग में चार पताका स्थानकों को बतलाया गया है। अब इति शब्द के अर्थ का प्रयोग किया है कि पाँच सन्धियों से युक्त है। इसकी प्रतिज्ञा करते हैं, अब उन्हें कहूँगा ॥ ३६ ॥

**मुखं प्रतिमुखं चैव गर्भो विमर्श एव च[1]।**
**तथा निर्वहणं चेति[2] नाटके पञ्च सन्धयः ॥ ३७ ॥**
**पञ्चभिः सन्धिभिर्युक्तं प्रधानमनु कीर्त्यते ।**
**शेषा प्रधानसन्धीनामनु[3] ग्राह्यनुसन्धयः ॥ ३८ ॥**

---

**अथ निर्णिनीषुरुद्देशं तावदाह—मुखं प्रतिमुखं चैवेति ।**

**समुच्चयपदैः पञ्चानां सर्वत्रावश्यंभावित्वं द्योतितम् । नियमवाचिभिः क्रमनियमः । नाटक इत्यभिनेयरूपके इत्यर्थः । महावाक्यार्थरूपस्य रूपकार्थस्य पञ्चांशा अवस्थाभेदेन कल्प्यते ।**

---

अब इनके निर्णय करने के उद्देश क्रम को कहते हैं—

**अनुवाद—नाटक में मुख, प्रतिमुख, गर्भ, विमर्श और निर्वहण ये पाँच सन्धियाँ होती हैं ॥ ३७ ॥**

**अनुवाद—जहाँ पर पाँच सन्धियों से युक्त प्रधान अर्थ का अनुकीर्त्तन होता है और शेष प्रधान का अनुग्रहण करने वाली अनुसन्धियाँ होती हैं ॥ ३८ ॥**

**अभिनव—**यहाँ पर समुच्चय अर्थ के वाचक 'च' पदों से पाँचों सन्धियों की सर्वत्र अर्थात् सभी अभिनेयों में अवश्यंभाविता ( अनिवार्यता ) प्रकाशित की है और नियम के वाचक 'एव' शब्द से क्रम का नियम दिखाया है। यहाँ 'नाटके' पद का अर्थ 'अभिनेय रूपक' लिया गया है। महावाक्यार्थ रूप रूपाकार्थ के ( अभिनेय रूपकों के अर्थ में ) अवस्था भेद से पाँच अंशों में इसकी कल्पना की गई है।

यहाँ इतिवृत्त में समस्त प्रयोजनभूत प्रमुख स्वतन्त्र नायक के अपने मुख से अथवा दूसरे के द्वारा जो प्रथम प्रारम्भिक अवस्था का व्याख्यान किया है, तदुपयोगी जितनी भी अर्थराशि है वह मुखसन्धि है, उस अर्थराशि के उपक्षेपादि जो अवान्तर भाग हैं, वे सन्ध्यङ्ग है। इसी प्रकार अन्य सन्धियों के सम्बन्ध में भी समझना चाहिए। इन अङ्गों का उन अवयवों के साथ परस्पर जो सन्धान है वह अनुसन्धि है। यह इसका सामान्य लक्षण है ॥ ३७-३८ ॥

---

१. ग. गर्भो विमर्शश्च तथैव हि । ख. गर्भोऽविमर्शस्तथा हि ।
२. ख. चैव सन्धयो नाटके स्मृताः ।
३. ख. ग. ग्राह्यास्तु सन्धयः ।

---

तत्र मुखस्य स्वतन्त्रस्येतिवृत्ते समस्त प्रयोजनस्यात एव नायकस्य स्वमुखेन परद्वारेण वा या प्रारम्भावस्था प्रथमा व्याख्याता तदुपयोगी यावानर्थराशिः स मुखसन्धिः। तस्यार्थराशेरवान्तरभागान्युपक्षेपाद्यानि सन्ध्यङ्गानि। एवमन्येषु सन्धिषु वाच्यम्। तेनार्थावयवा सन्धीयमानाः परस्परमङ्गैश्च सन्धय इति समाख्या निरुक्ता। तदेषां सामान्यलक्षणम्॥ ३७-३८॥

---

**विशेष**—पाँच अवस्थाओं और पाँच अर्थप्रवृत्ति ये पाँच सन्धियों का सृजन होता है। भरत ने पाँच अवस्थाओं और पाँच अर्थप्रकृतियों के योग से पाँच सन्धियों की परिकल्पना की है। ये पाँचों सन्धियाँ इतिवृत्तरूप नाटच शरीर के अङ्ग है, इन सन्धियों से नाटच में वैचित्र्य आता है। अभिनवगुप्त ने प्रधान इतिवृत्त के अंश को उसके स्वरूप एवं अङ्ग से सम्बद्ध करनेवाले तत्त्व को सन्धि कहा है। धनञ्जय, शारदातनय, विश्वनाथ आदि आचार्य पाँच अवस्थाओं और पाँच अर्थ प्रकृतियों को जोड़ने वाले तत्त्व को सन्धि कहते हैं। सन्धि का सामान्यलक्षण बताते हुए वे कहते हैं—

'जहाँ किसी एक प्रयोजन से परस्पर अन्वित कथा भागों का अवान्तर किसी एक प्रयोजनों से सम्धद्ध किया जाय, उसे 'सन्धि' कहते हैं ( **एक प्रयोजनेनान्वितानां कथांशानामवान्तरैकप्रयोजनसम्बन्धः सन्धिः** )। सन्धि में कथाभागों का सम्बन्ध एक ओर तो अर्थ प्रकृति के रूप में कार्य से होता है और दूसरी ओर अवस्था के रूप में फलागम से होता है, इन दोनों का परस्पर सम्बन्ध होने पर 'सन्धि' होती है जैसे, बीज और आरम्भ मिलकर मुखसन्धि, बिन्दु और प्रयत्न मिलकर प्रतिमुखसन्धि, पताका और प्राप्याशा मिलकर गर्भ सन्धि, प्रकरी और नियताप्ति मिलकर विमर्श सन्धि, तथा कार्य और फलागम मिलकर विमर्श निर्वहण सन्धि होती है। जैसे—

| **अर्थप्रकृति** | | **अवस्था** | | **मुखसन्धि** |
|---|---|---|---|---|
| बीज | + | प्रारम्भ | = | मुखसन्धि |
| बिन्दु | + | प्रयत्न | = | प्रतिमुखसन्धि |
| पताका | + | प्राप्त्याशा | = | गर्भसन्धि |
| प्रकरी | + | नियताप्ति | = | विमर्शसन्धि |
| कार्य | + | फलागम | = | निर्वहणसन्धि |

यत्र बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससम्भवा ।
काव्ये शरीरानुगता तन्मुखं परिकीर्तितम् ॥ ३९ ॥

---

तत्रैषां क्रमेण विशेषलक्षणमाह—यत्र बीज समुत्पत्तिरिति।

प्रागारम्भभावित्वान्मुखमिव मुखं यावत् क्रियावत्यर्थभागराशौ बीजस्य मुखोपायस्य सम्यगुत्पत्तिः शरीरेण प्रारम्भात्मना अनुगता भवति, नानाभूतोऽर्थवशात् प्रसङ्गायातो रससंभवो यः स्यात् । एतदुक्तं—प्रारम्भोपयोगी यावानर्थराशिः प्रसक्तानुप्रसक्त्या विचित्रास्वाद आपतितः तावान् मुखसन्धिः, तदभिधायी च रूपकैकदेशः । यथा रत्नावल्यां प्रथमोऽङ्कः तथा हि, अमात्यस्य वीरो, वत्सराजस्य श्रृङ्गाराद्भुतो ततः श्रृङ्गार इति इयानयं सागरिकाया राजदर्शनेऽमात्यप्रारम्भ-विषयीकृतेऽर्थराशिरुपयोगीति मुखसन्धिः । एवं प्रतिसन्धि वक्तव्यम् ।

---

**अभिनव**—सन्धियों के सामान्य लक्षण बताने के बाद अब इनके विशेष लक्षणबताते हुए प्रथमतः मुख सन्धि का लक्षण कहते हैं—

**अनुवाद—जहाँ पर बीज की समुत्पत्ति नाना प्रयोजनों से अनुस्यूत, रसों को उद्भूत करने वाली काव्य में इतिवृत्त रूप शरीर के अनुभूत होती है, उसे 'मुख' सन्धि कहते हैं ॥ ३९ ॥**

**अभिनव**—प्राक् अर्थात् पहिले प्रारम्भावस्था होने के कारण मुख की तरह मुख है अर्थात् मुख के समान समस्त अवयवों में प्रधान होने से मुख की तरह मुख सन्धि भी है। जितना भी क्रियावान् अर्थभागराशि है उसमें मुख्य उपायभूत बीज की सम्यक् उत्पत्ति प्रारम्भावस्था विशिष्ट इतिवृत्त रूप शरीर के अनुगत होती है। अर्थवश प्रसंग से प्राप्त नाना प्रकार के रस की समुत्पत्ति जहाँ हो सकती है। वहाँ यह कहा गया है कि प्रारम्भावस्था के उपयोगी जितना भी अर्थ राशि प्रसक्तानुप्रसक्त्या विचित्र आस्वाद आ जाता है उतना अर्थसमूह मुखसन्धि है और उसका अभिधायी अंश रूपक का एकदेश है। जैसे रत्नावली नाटिका के प्रथम अङ्क में "अमात्य में वीर रस, वत्सराज में पहिले श्रृङ्गार और अद्भुत रस, फिर बाद में भी शृङ्गार रस है। इस प्रकार यहाँ सागरिका के राजदर्शन के प्राप्ति में अमात्य के आरम्भ द्वारा इतना अर्थराशि के उपयोगी होने से यहाँ मुख सन्धि है। इसी प्रकार प्रतिमुखसन्धि भी समझना चाहिए ।

**बीजस्योद्घाटनं यत्र[1] दृष्टनष्टमिव क्वचित् ।**
**[2]मुखन्यस्तस्य सर्वत्र तद्वै प्रतिमुखं स्मृतम्[3] ॥ ४० ॥**

---

**बीजस्योद्घाटनं यत्रेति । कार्यतया दृष्टं कारणतया नष्टमिति केचित्, उपादेये दृष्टं हेये नष्टमित्यन्ये, नायकवृत्ते दृष्टं प्रतिनायकेतिवृत्ते नष्टमित्यपरे । न चैतत्समञ्जसम्, एकविषयमन्तरेण सन्धानायोगात्, नाशस्यापि च हेयादिविषयस्य प्रारम्भवशेन दृष्टतयैव संग्रहसंपत्तेः । तस्मादयमत्रार्थः—बीजस्योद्घाटनं तावत् फलानुगुणो दशाविशेषः तद् इष्टमपि विरोधिसंनिधेर्नष्टमिव, पांसुना पिहितस्येव बीजस्याङ्कुररूपमुद्घाटनम् । तथा वेणीसंहारे कञ्चुकिवचनम्—**

---

विशेष—जहाँ पर अनेक प्रकार के प्रयोजनों एवं रसों के योग से बीज की उत्पत्ति पाई जाती है उसे 'मुखसन्धि' कहते । जिस प्रकार शरीर के अवयवों में मुख की प्रधानता होती है उसी प्रकार आरम्भाद्यवस्था के साथ बीज की उत्पत्ति होने के कारण नाटच-शरीर में यह सन्धि मुख्य होने से 'मुखसन्धि' कही जाती है । जैसे रत्नावली के प्रथम अङ्क में मुखसन्धि है ॥ ३९ ॥

**अनुवाद—मुखसन्धि मे न्यस्त बीज का कभी दृष्ट और नष्ट रूप से जहाँ उद्घाटन हाता है, उसे 'प्रतिमुख' सन्धि कहते हैं ॥ ४० ॥**

**अभिनव—**कुछ आचार्य कहते हैं कि मुखसन्धि में न्यस्त बीज का कभी कार्यरूप में दिखाई दना दृष्ट और कारण रूप में अदृष्ट ( नष्ट ) है । कुछ अन्य लोग कहने हैं कि वह उपादेय अंश में दृष्ट है और हेय अंश में अदृष्ट है। दूसरे लोग कहते हैं कि वह नायक के इतिवृत्त में दृष्ट और प्रतिनायक के इतिवृत्त में नष्ट हाता है, अभिनवगुप्त का कथन है कि यह युक्तिसंगत नहीं है । क्योंकि विषय को आधार बनाये विना अनुसन्धान नहीं हो सकता और अनुसन्धान विषय का होता है । अतः हेयादिविषयक नाश भी प्रारम्भावस्था में दृष्ट रूप होने से संग्रह प्राप्त है । इसलिए इसका यह अर्थ है कि बीज का उद्घाटन तो फलानुरूप दशा विशेष है, वह दृष्ट होते हुए भी विरोधियों के सन्निधि से नष्ट की तरह है जैसे धूलि में पिहित ( ढके हुए ) बीज का अंकुर के रूप में उद्घाटन । जैसे—वेणीसंहार में कञ्चुकी का वचन ।

---

१. ख. ग. यत्तु । २. ख. मुखे न्यस्तस्य ।
३. ख. भवेत् ।

आशस्त्रग्रहणादकुण्ठपरशोस्तस्यापि जेता मुने-
स्तापायास्य न पाण्डुसूनुभिरयं भीष्मः शरैः शायितः।
प्रौढानेकधनुर्धरारिविजयश्रान्तस्य चैकाकिनो
बालस्यायमरातिलूनधनुषः प्रीतोऽभिमन्योर्वधात् ॥
(वेणीसंहार २।२)

अत्र पाण्डवाभ्युदयस्य मुखोपक्षिप्तस्योद्घाटनं भीष्मवधाद् दृष्टमभिन्युवधान्नष्टम्। अत्रापि वेदितमिति केचित्। तथा चार्थो न संगमितः स्यात्। दृष्टतैव प्रतिमुख उपयोगिनी नष्टता त्ववमर्शं एवेति केचिदुत्तरोत्तरविकासतारतम्य दृष्टनष्टत्व-माहुः। पूर्वावस्था हि दृष्टाप्युत्तरदृष्टविकासापेक्षया नष्टा। एवं संमृष्टोपम-विकास उत्तरापेक्षयेति मन्यते, अत्रापीवार्थो न सङ्गच्छत एव, न कार्यजननं शक्त्या।

"अब से शस्त्र को ग्रहण किया तब से लेकर जिसका परशु कभी कुण्ठित नहीं हुआ, उस परशुराम मुनि को भी जीतने वाले भीष्म पितामह को भी पाण्डुपुत्र अर्जुन ने वाणों से मार कर धराशायी कर दिया, वह दुर्योधन के लिए सन्ताप का विषय नहीं था। अनेक प्रौढ़ धनुर्धारियों को जीतकर थके हुए, शत्रुओं के द्वारा काटे जाने से धनुष-रहित अकेले बालक अभिमन्यु के वध से वह दुर्योधन प्रसन्न था।"

यहाँ पर मुख सन्धि में उपक्षिप्त पाण्डवों का अभ्युदय का उद्घाटन भीष्म के वध से दृष्ट है और अभिमन्यु के वध से नष्ट है। कुछ लोग कहते हैं कि यहाँ भी मुखसन्धि में उत्क्षिप्त अर्थ की जानकारी तो हुई किन्तु यहाँ अर्थसंगत तो नहीं हुआ। क्योंकि प्रतिमुख सन्धि में होती है। कुछ लोग कहते हैं कि उत्तरोत्तर विकास में जो तारतम्य है, उसे ही दृष्ट-नष्ट कहते हैं। क्योंकि पूर्वावस्था दृष्ट होने पर भी उत्तर दृष्ट विकास की अपेक्षा नष्ट है। इसी प्रकार उत्तर विकास की अपेक्षा से यह विकास घुल सा गया है। यहाँ पर भी 'दृष्टनष्टमिव' में 'इव' पद का अर्थ सङ्गत नहीं होता और न शक्ति के द्वारा कार्य को उत्पन्न करता है।

**तस्मादयमत्रार्थः—इष्टं नष्टमिव कृत्वा तावन्मुखे न्यस्तं भूमाविव बीजं, अमात्येन सागरिकाचेष्टितं वसन्तोत्सवकामदेवपूजादिना तिरोहितं नष्टमिव सागरिकाचेष्टितस्य हि बीजस्येव तदाच्छादकमप्युत्सवादिरूपं भूमिरिव प्रत्युद्बोधकम्। तस्य दृष्टनष्टतुल्यं कृत्वा न्यस्तस्य, अत एव कुङ्कुमबीजस्य यदुद्घाटनं तत्कल्पं, यत्रोद्घाटनं सर्वत्रैव कथाभागसमूहे तत्प्रतिमुखं, प्रतिराभिमुख्येन यतोऽत्र वृत्तिः। पराङ्मुखता हि दृष्टनष्टकल्पनानिदर्शनम्।**

**रत्नावल्यां—परप्पेसत्तणदूसिदं वि मे शरीरं एतस्य संसणेण अज्ज मे बहुमदं संपण्णम् (परपेष्यत्वदूषितमपि मे शरीरमेतस्य दर्शनेनाद्य मे बहुमतं सम्पन्नम्) इत्यादिसागरिकोक्तेः नङ्काङ्कात् प्रथमाङ्कात् सुसङ्गतारचितराज समागमपर्यन्तं काव्यं द्वितीयाङ्कगतं प्रतिमुखसन्धिः। उद्घाटितत्वाद् बीजस्य स्तोकमात्रं तु शङ्कुकादिभिरुदाहृतं यत्तदेकदेशलक्षणमिति द्रष्टव्यम्।**

इसलिए यहाँ यह अर्थ है कि भूमि में उत्क्षिप्त बीज के समान मुखसन्धि में न्यस्त (दृष्ट) अर्थराशि प्रतिमुख सन्धि में नष्ट के समान होता है। अमात्य ने सागरिका की चेष्टाओं को वसन्तोत्सव एवं कामदेव की पूजा आदि से तिरोहित कर दिया, अब नष्ट के समान प्रतीत होता है। किन्तु जैसे भूमि बीज का आच्छादक होते हुए भी उद्बोधक होता भी है, उसी प्रकार मदनोत्सव आदि सागरिका की चेष्टाओं का आच्छादक होते हुए भी उद्बोधक भी है। अतः सर्वत्र कथा समूह में बीज के दृष्ट नष्ट के समान प्रतिमुख सन्धि है, पराङ्मुखता दृष्ट-नष्ट कल्पना में निदर्शन है।

रत्नावली नाटिका में—'दूसरे की दासता से दूषित (तुच्छ) मेरा शरीर इनके दर्शन से आज धन्य हो गया, इत्यादि प्रथमाङ्कगत सागरिका के कथन से लेकर सुसङ्गता के द्वारा कराये गये राजसमागम पर्यन्त द्वितीयाङ्कगत काव्य प्रतिमुख सन्धि है। क्योंकि इसमें बीज का उद्घाटन है। शङ्कुक आदि आचार्यों ने थोड़ा सा उदाहृत किया है। वह उसका एकदेशीय लक्षण है ॥ ४० ॥

**विशेष**—प्रयत्नावस्था और विन्दु नायक अर्थ प्रकृति के योग से प्रतिमुख सन्धि होती है। इसमें बीज रूप इतिवृत्त का उद्घाटन होता है। मुखसन्धि में बीज का वपन होता है और प्रतिमुख सन्धि में प्रस्फुटित होने लगता है। जैसे धूलि से आच्छादित अङ्कुर रूप में प्रस्फुटित होता है उस प्रकार बीज भी कुछ लक्ष्य और कुछ अलक्ष्य रूप में प्रस्फुटितके होता है। इस प्रकार लक्ष्यालक्ष्य रूप में बीज का उद्भेद प्रतिमुख सन्धि है ॥ ४० ॥

[1]उद्भेदस्तस्य बीजस्य प्राप्तिरप्राप्तिरेव वा।
पुनश्चान्वेषणं यत्र स गर्भं इति संज्ञितः ॥ ४१ ॥

---

उद्भेद इति। तस्येति उत्पत्त्युद्घाटनवशाद्द्याविष्टस्य बीजस्य यस्तोद्भेदः फलजननाभिमुख्यस्त्वं स गर्भः। उद्भेदभेदं विवृणोति प्राप्तिरित्यादिना। प्राप्तिर्नायकविषया, अप्राप्तिः प्रतिनायकचरिते पुनश्चान्वेषणमित्युभयसाधारणम्। अन्ये तु वीररौद्रविषय एवैतस्यार्थस्य भावादव्यापित्वादेवमाहुः। प्राप्तिः, अप्राप्तिरन्वेषणमित्येवंभूताभिरवस्थाभिः पुनः पुनर्भवन्तीभिर्युक्तो गर्भसन्धिः, प्राप्तिसम्भवाख्ययावस्थया युक्तत्वेन फलस्य गर्भीभावात्। तथा हि–रत्नावल्यां द्वितीयाऽङ्के सुसङ्गता- अवक्खिणा दाणिं तुमं, जा एव्वं भट्टिणा हत्थेण गहीदा वि कोवं ण मुंचेति (अवक्षिणा इदानीं त्वं या एवं भर्त्रा हस्तेन गृहीतापि कोपं न मुञ्चसि) इत्यादौ प्राप्तिः।

---

**अनुवाद—जहाँ मुखसन्धि में उपन्यस्त बीज की कभी प्राप्ति कभी अप्राप्ति और उसका अन्वेषण किया जाता है, उसे 'गर्भसन्धि' कहते हैं ॥ ४१ ॥**

**अभिनव**—अभिनवगुप्त के अनुसार उत्पत्ति और उद्घाटन रूप दो दशाओं से आविष्ट बीज का जहाँ पर उद्भेद अर्थात् फलजननाभिमुखता होती है, वहाँ गर्भसन्धि होती हैं। 'प्राप्तिरप्राप्ति' इत्यादि के द्वारा उद्भेद की व्याख्या करते हैं। प्राप्ति नायकविषया और अप्राप्ति प्रतिनायक विषया होती है, फिर उसका अन्वेषण उभय साधारण होता है। अन्य लोग कहते हैं कि वीर और रौद्र रस के विषय में ही इस अर्थ का अस्तित्व होने से यह अव्यापी है, इसलिए ऐसा कहते हैं। अतः कभी प्राप्ति, कभी अप्राप्ति और फिर अन्वेषण इस प्रकार की बार-बार होने वाली अवस्थाओं से युक्त गर्भ सन्धि होती है। प्राप्तिसम्भव नायक अवस्था से युक्त होने के कारण इसमें फल का गर्भीभाव होता है। जैसे—रत्नावली नाटिका के द्वितीय अङ्क में सुसङ्गता कहती है कि हे सखि ! इस समय तुम अतिनिष्ठुर बन गई हो जो कि इस प्रकार स्वामी के द्वारा हाथ से पकड़ी जाने पर भी क्रोध को नहीं छोड़ रही हो।" इत्यादि

यहाँ पर प्राप्ति अवस्था है।

१. क. उद्भेदो यत्र।

**पुनर्वासवदत्ताप्रवेशेऽप्राप्तिस्तृतीयेङ्ऽके । "तद्वृत्तान्वेषणाय गतश्चिरयति वसन्तकः" इत्यन्वेषणम् ।**

**विदूषकः—ही ही भोः कोसंबीरज्जलंभेणावि ण तारिसो पिअवअस्सस्स परितोसो जारिसो मम सआसादो पिअवअणं सुणिअ भविस्सदि" [1]इत्यादौ प्राप्तिः ।**

**किं पद्मस्य रुचिं न हन्ति नयनानन्दं विधत्ते न किम् ?**
**वृद्धिं वा झषकेतनस्य कुरुते नालोकमात्रेण किं ।**
**वक्त्रेन्दौ तव सत्ययं यदपरः शीतांशुरुज्जृम्भते**
**दर्पः स्यादमृतेन चेदिह तदप्यस्त्येव बिम्बाधरे ॥**

**पुनः इति, विदूषकस्य—"भो वयस्स, किं अवरं"[2] इत्यत्र वासवदत्ताप्रत्यभिज्ञानादप्राप्तिः ।**

पुनः रत्नावली के तृतीय अङ्क में वासवदत्ता के प्रवेश के समय अप्राप्ति अवस्था है फिर "उसका वृत्तान्त (समाचार) लाने के लिए गया वसन्तक देरी क्यों कर रहा है।" इत्यादि में अन्वेषण है।

फिर विदूषक कहता है कि "अहो, अहो, अरे ! कौशाम्बी का राज्य मिलने पर भी प्रियमित्र को उतना सन्तोष नहीं होगा जितना मेरे द्वारा प्रिय वचन को सुनकर होगा" इत्यादि में पुनः प्राप्ति अवस्था है।

पुनः नायक के द्वारा—"देवि" तुम्हारा मुखकमल क्या कमल की कान्ति को दूर नहीं करता ? क्या वह नयनों को आनन्दित नहीं करता ? क्या दर्शनमात्र से ही काम की वृद्धि नहीं करता ? तुम्हारा मुख चन्द्रसदृश है मानो दूसरा चन्द्रमा निकल आया है। यदि चन्द्रमा को अमृत का दर्प है तो वह तुम्हारे इस बिम्बाधार में है।" ऐसा कहने पर—और विदूषक के द्वारा "अरे मित्र ! और क्या ? यह हमारे जीवन का संशय बन गया है।"

यहाँ पर वासवदत्ता को पहचान लेने पर सागरिका की अप्राप्ति है।

१. ही ही भोः कौशाम्बीराज्यलाभेनापि न तादृशः प्रियवयस्यस्य परितोषो यादृशो मत्सकाशात् प्रियवचनं श्रुत्वा भविष्यति ।

२. भो वयस्य किमपरम् ।

**[1]गर्भनिर्भिन्नबीजार्थो विलोभनकृतोऽथवा[2]।**
**[3]क्रोधव्यसनजो वापि स विमर्श इति स्मृतः ॥ ४२ ॥**

**पुनः सागरिकायाः सङ्केतस्थानागमने अन्वेषणम्। पुनर्लतापाशकरणे प्राप्तिरित्येवं गर्भः अप्राप्त्यंशश्चात्रावश्यंभावो, अन्यथा हि सम्भावनात्मा प्राप्तिसंभवः कथं निश्चय एव हि स्यात्। अवमर्शे त्वप्राप्तेरेव प्रधानतया प्राप्त्यंशस्य च न्यूनतेति विशेषः[4]।**

पुनः सागरिका के सङ्केत स्थान पर न आने से अन्वेषण है, पुनः लतापाश के द्वारा आत्महत्या के लिए उद्यत सागरिका की प्राप्ति होने से यहाँ गर्भसन्धि है। यहाँ गर्भसन्धि में प्राप्त्यंश अवश्यंभावी हैं। अन्यथा सम्भावना रूप प्राप्तिसम्भव कैसे होगा? निश्चय ही होगा। अवमर्श सन्धि में तो प्राप्ति की ही प्रधानता है और प्राप्त्यंश की न्यूनता है। यही दोनों में विशेष है ॥ ४१ ॥

**विशेष**—प्राप्त्याशा नामक अवस्था और पताका नामक अर्थकृति के योग से 'गर्भ-सन्धि' बनती है। इस सन्धि में नायक विषयक प्राप्ति और प्रतिनायक विषयक अप्राप्ति के साथ अन्वेषण भी होता है। धनञ्जय के अनुसार प्रतिमुखसन्धि में लक्ष्यालक्ष्य रूप में किञ्चित् विकसित बीज का पुनः पुनः आविर्भाव, तिरोभाव और अन्वेषण गर्भसन्धि है। इसमें मुख्य फल की प्राप्ति और अप्राप्ति की स्थिति में बीज का बार-बार अनुसन्धान से फलोन्मुखता गर्भित रहती है। अतः इसे 'गर्भसन्धि' कहते हैं। जैसे, रत्नावली नाटिका के तृतीय अङ्क में वत्सराज को फलप्राप्ति में वासवदत्ता के विघ्न उपस्थित करना और सागरिका द्वारा फलप्राप्त्याशा, पुनः विघ्न फिर प्राप्त्याशा, फिर विच्छेद और फलप्राप्ति के उपायों का बार-बार अन्वेषण होता है।

**अनुवाद—जहाँ पर गर्भसन्धि में उद्भिन्न (प्रस्फुटित) बीजरूप अर्थ से सम्बद्ध विलोभन, क्रोध अथवा व्यसन के कारण फलप्राप्ति के विषय में विचार किया जाय, उसे विमर्श सन्धि कहते हैं ॥ ४२ ॥**

१. ग. गर्भात्। २. ख. ग. अपि वा।
३. ग. किंचिदाश्लेषसंयुक्तो विमर्श इति कीर्तितः।
४. "अवमर्शे तु प्राप्तेरेव प्रधानता, अप्राप्त्यंशस्य च न्यूनता" इति पाठः स्यात्। यतः गर्भसन्धावप्राप्त्यंशः प्रधानं फलसंभावनात्मकत्वात्, अन्यथा स फलनिश्चयात्मक एव स्यादित्युक्तं, तद्व्यतिरेकेऽवमर्शे प्राप्तेरेव प्रधानता।

गर्भनिर्भिन्नबीजार्थं इति । केचिद्विमश इति पठन्ति, अन्येऽवमर्शं इति। तत्र सन्देहात्मको विमर्शः । ननु पूर्वः सम्भावनाप्रत्ययः, ततः संशय इति। नेदमुचितम्, संशयनिर्णयान्तरालवर्तिनं हि तर्कं तार्किकाः प्राहुः । किं च विमर्शसन्धिर्नियतफलप्राप्त्यवस्थया व्याप्तः, तच्च नियतत्वं सन्देहश्चेति किमेतत् अत्राहुः—तर्कानन्तरमपि हेत्वन्तरवशाद् बाधच्छलरूपतापराकरणे संशयो भवेत्, किं न भवति । इहापि च निमित्तलाभात् कुतश्चित्संभावितमपि फलं यदा बलवता प्रत्यूह्यते कारणानि च फलवन्ति भवन्ति तदा जनकविघातकयोस्तुल्यबलत्वात् कथं न सन्देहः। तुल्यबलविरोधकविधीयमानवैधुर्यव्याधूननसन्धीयमानस्फारफलावलोकनायां च पुरुषकारः सुपरामृद्धुरकन्धरीभवतीति तर्कानन्तरमत्र संशयः ततो निर्णय इत्येतदेवोचिततरम् ।

तथा हि—पुरुषकारकालिन एव श्लाघ्यते, अद्भुतमद्भुतं प्राणसन्देहादप्यनेकात्मा समुत्तारितो यत्र संभावनाविना भवति, यत एवात्र प्रयत्नतो विधुरप्रयत्नतो य उपनिपातः, तत एव पुरुषकारोद्यतः पुनर्नाशमपि विजिगीषागर्भत्वेन प्रोद्यमं भजतीति तदाशयेन नियता फलप्राप्तिरुच्यते ।

---

**अभिनव**—इसे कोई 'विमर्श' कहते हैं और दूसरे लोग अवमर्श पढ़ते हैं, किन्तु अभिनवगुप्त विमर्श को सन्देहात्मक मानते हैं, अब प्रश्न होता है कि जब पहिले सम्भावना में प्रत्यक्ष होगा तो फिर संशय ( सन्देह ) कैसा ? यह उचित नहीं है। क्योंकि तार्किक लोग तर्क को संशय और निर्णय के अन्तरालवर्त्ती मानते हैं। किं च विमर्श सन्धि नियत फलप्राप्ति रूप अवस्था से व्याप्त रहती है। अतः नियतत्त्व ( नियत होना ) और सन्देह ( सन्दिग्ध होना ) यह क्या है ? इस पर कहते हैं कि तर्क के अनन्तर अन्य हेतुओं के कारण बाध और छल रूपता के पराकरण में संशय हो सकता है कि ऐसा क्यों नहीं होता ? यहाँ पर भी किसी निमित्त के कारण कहीं से सम्भावित फल जब किसी बलवान् विघ्न के द्वारा बाधित होता है। किन्तु कारण भी बलवान् होते हैं तो उत्पादक और विधातक दोनों के तुल्यबल होने पर सन्देह क्यों नहीं होगा ? तुल्यबल विरोधियों द्वारा विधीयमान विघ्न को दूर करने और सन्धीयमान विशाल फल के मिलने में उद्योगी का पुरुषार्थ अत्यन्त समुन्नत होता है। इसलिए यहाँ तर्क के बाद संशय और संशय के बाद निर्णय यही अधिक उचित हैं।

**श्रेयांसि बहुविघ्नानीति पश्यता तदत्र मया विघ्नापसारणं कर्तव्यमिति साभिमानः स्वमुद्योगसूत्रं सहस्रगुणीकुरुते, तथा हि सागरिकाबन्धनेऽपि महामात्यप्रयुक्तमैन्द्रजालिकवृत्तं सुनिपुणमुपनिबद्धं तावत् ।**

**अन्ये त्ववमर्शो विघ्न इति वदन्ति । स च व्याख्याने बीजशब्देन तद्बीजफलं अर्थशब्देन निवृत्तिरुच्यते । तेन गर्भनिर्भिन्नप्रदर्शितमुखं यद्बीजफलं तस्य योऽर्थो निवृत्तिः पुनस्तत्रैव संपादनं निष्प्रत्यूहप्राणतया फलप्रसूतिः तच्छब्देन यत्रेत्याक्षिप्तम्, सा च निवृत्तिः क्रोधेन च निमित्तेन लोभेन वा व्यसनेन शापादिना वा । अपिशब्दाद् विघ्ननिमित्तान्तराणां प्रतिपदशक्यनिर्देशानां संग्रहः ।**

पुरुषार्थी की ही प्रशंसा की जाती है। आश्चर्य है, आश्चर्य है कि प्राणों की सन्देहावस्था से भी इसने अपने को बचा लिया। इस प्रकार जहाँ सम्भावना का अविनाभाव होता है, इसलिए जहाँ प्रयत्न करता है, फिर विधुरता ( वियोग ) होती है, फिर प्रयत्न करता है, फिर समीपता ( संयोग ) होती है। इसी प्रकार पुरुषार्थ के लिए उद्यत पुरुष नाश को प्राप्त होता हुआभी बिजिगीषु होने के कारण पुनः प्रकृष्ट उद्यम करता है, इसलिए फलप्राप्ति को निश्चित कहते हैं।

'अच्छे कार्यों में बिघ्न बहुत पड़ते हैं।' यह समझकर 'मुझे यहाँ विघ्नों को दूर अवश्य करना चाहिए, इस अभिमान के साथ वह अपने उद्योग सूत्रों हजार गुना करता है। जैसे सागरिका को बन्धन बाँधने में भो महामात्य के द्वारा प्रयुक्त ऐन्द्रजालिक के वृत्तान्त बड़ी चतुराई से उपनिबद्ध किया है।

अन्य लोग तो अवमर्श का अर्थ बिघ्न है, ऐसा समझते हैं। उसकी व्याख्या बीज शब्द से बीज का फल और अर्थ शब्द से निवृत्ति कहते हैं। इसलिए गर्भ में निर्भिन्न ( अस्फुटित ) और प्रारम्भ में प्रदर्शित जो बीज का फल उसका जो अर्थ अर्थात् निवृत्ति, फिर वहीं पर सम्पादन अर्थात् निर्विघ्न फलप्रसूति। यहाँ तत् शब्द से यत्र का आक्षेप कर लिया गया है। और वह निवृत्ति भी कहीं पर क्रोध से कारण कहीं पर लोभ से कहीं पर व्यसन से और कहीं पर शापादि के कारण होता है। 'अपि' शब्द से विघ्न के भिन्न-भिन्न कारणों का संग्रह होता है, जिनमें प्रत्येक निर्देशों का संग्रह अशक्य है।

स च देव्या वासवदत्तया सागरिकायाः कारानिक्षेपात्प्रभृति येयं तुरीयेऽङ्के राज्ञ उक्तिः—

> कण्ठाश्लेषं समासाद्य तस्या प्रभ्रष्टयानया।
> तुल्यावस्था सखीवेयं तनुराश्वास्यते मम॥

अत्र विघ्ने वासवदत्ताक्रोधो निमित्तम्।

लोभस्तु निमित्तं, यथा तापसवत्सराजे—

> "त्वत्संप्राप्तिविलोभितेन सचिवैः प्राणा मया धारिताः
> तन्मत्वा त्यजतः शरीरकमिदं नैवास्ति निस्स्नेहता।
> आसन्नोऽवसरस्तवानुगमने जाता धृतिः किं त्वियान्
> खेदो यच्छतधा गतं न हृदयं तस्मिन् क्षणे दारुणे"[1]॥
> (तापसवत्सराज ६-३)

जैसे रत्नावली में हे 'देवी वासवदत्ता के द्वारा सागरिकाका कारागार में निक्षेप' यहाँ से लेकर चतुर्थ अङ्क में जो यह राजा की उक्ति है—

"उस प्रिया सागरिका के गले का आलिङ्गन करके उससे प्रभ्रष्ट हुई (अलग हुई) समान अवस्था वाली मेरी इस देह (शरीर) की सखी के समान आश्वासन दे रही है।"

यहाँ पर विघ्न में बासवदत्ता का क्रोध ही निर्मित है।

लोभ भी निमित्त होता है। जैसे, तापवत्सराज में—

"सचिवों के द्वारा तुम्हारी प्राप्ति के लोभ से लुभाये गये मैंने प्राणों को धारण किया है। ऐसा समझ कर इस तुच्छ शरीर को छोड़ते हुए मुझे भी कुछ स्नेह नहीं है। तुम्हारा अनुसरण करने का यह अवसर है, फिर भी इतनी धृति है, किन्तु यह भेद है कि इस दारुण क्षण में हृदय के सौ टुकड़े नहीं हो गये।"

किन्तु उसका दूसरे लोग सहन नहीं करते हैं। उनका कथन है कि वासवदत्ता की प्राप्ति का लोभ प्रकृत में विघ्नकारी नहीं है। यदि विघ्नकारी होता तो उदाहरण होता—वहीं पर पद्मावती के साथ विवाह कर लेने पर

१. अयं श्लोको भिन्नपाठत्वेन कुन्तकाभिनवगुप्तभट्टनायकहेमचन्द्रादिभिरुदाहृतः।

**तदपरे न सहन्ते—न ह्यत्र वासवदत्ताप्राप्तिलोभः प्रकृते फले विघ्नकारीति, इदं तदोदाहरणं—तत्रैव परिणीतायामपि पद्मावत्यां वासवदत्तामलभमानस्य राज्ञो मरणाध्यवसायो मुमूर्षोः, तदलोभे मन्त्रिणां सुतरां राज्यप्राप्तिदीर्घलाभो निमित्तमिति।**

**तच्च व्यसनं त्ववमर्शनिमित्तमिति अभिज्ञानशाकुन्तले वर्णितम्। एवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम्। तथा हि—सपत्न्यां विद्याप्रभावो निमित्तमवमर्शे, क्वचिद्दैवं, क्वचित्समयः—यथा विक्रमोर्वश्यां पुत्रवदनावलोकनादूर्वश्याः स्वर्गगमनाध्यवसायः।**

**अन्ये त्वावृत्तिविमर्शशब्दं कल्पयन्त इत्थं व्याचक्षते—गर्भान्निर्भिन्नो बीजार्थफलं यस्मिन् विमर्शादिकारणत्वाद् विमर्शरूपे कथावयवे स विमर्शो नामेति। अत्र व्याख्याने मुख्यमस्य सन्धेर्यद्रूपं विदूरकारणसंपातात्मकत्वं नाम तदस्पृष्टमेव स्यात्।**

---

वासवदत्ता को प्राप्त न कर पाने वाले राजा का मरने के लिए अध्यवसाय होता है। उसके न मिलने से मुमूर्षु राजा के दीर्घ जीवन के सम्बन्ध में मन्त्रियों को राज्यप्राप्ति का लोभ निमित्त है।

और व्यसन भी अवमर्श का निमित्त है, यह अभिज्ञानशाकुन्तल में दिखाया गया है। इस प्रकार अन्य निमित्तों की उत्प्रेक्षा कर लेनी चाहिए। जैसे सौत में विद्या का प्रभाव अवमर्श सन्धि में निमित्त है और कहीं पर दैव अवमर्श में निमित्त है और कहीं पर समय निमित्त है। जैसे—विक्रमोर्वशीय में पुत्रमुख के अवलोकन की दशा में उर्वशी का स्वर्गगमन रूप अध्यवसाय निमित्त है।

अन्य लोग तो विमर्श शब्द की आवृत्ति की कल्पना करते हुए इस प्रकार व्याख्या करते हैं—जहाँ पर गर्भसन्धि से निर्भिन्न ( प्रस्फुटित ) बीजार्थ फल विमर्शादि का कारण होने से विमर्श रूप कथावथव में वह विमर्श कहा जाता है। इस व्याख्यान में इस सन्धि का मुख्य जो रूप है बह दूरी के कारण सम्पात रूप है वह अस्पृष्ट रह जाता है।

**अन्ये तु लाभयोग्यत्वं, नाशावस्था, अन्वेषणावस्था च यथारुचि गर्भे यथारुचि निबन्धनीया, तत्र यदा लाभात्मिका प्राप्त्यवस्था प्रतिमुखेनैव बध्यते तदान्ये द्वे गर्भे सन्धौ, यदाप्यवमर्शे नाशावस्था तदा गर्भेऽन्वेषणमेव, गर्भे यदा नाशान्वेषणे तदा चावमर्शे विचारो निबन्धनीयः। कथं मया प्राप्तप्रायमप्यपहारितं, किमत्र विगुणोपायानुष्ठानं मया कृतं, उत प्राप्तियोग्यमेवैतन्न भवतीति, यदाहोद्भटः—यासामन्वेषणभूमिरवमृष्टिरवमर्श इति, तच्चेदं व्याख्यानं लक्ष्यविरुद्धं युक्त्या च पूर्वोदितप्रारम्भाद्यवस्थापञ्चकगतक्रमनियमसमर्थनप्रस्तावोक्तया विरुद्धमित्यास्ताम्।**

**अहमनेन विफलायां क्रियायां विलोभ्य प्रवर्तित इति यत्र कर्ता विमृशति स विलोभनकृत इति, क्रोधव्यसनादेस्तु व्यापद्यमाने फलव्यापत्तिविषयो यः कर्तृविचारः स क्रोधव्यसनजे विमर्श इत्येवं विमर्शनस्वभाव एव विमर्शः, कार्यविनिपातस्तूत्तरनिर्वहणसन्धिनिबध्यमानाद्भुतरसपरिपोषकत्वेन निबध्यते" इति श्रीशङ्कुकः। तन्मते विचारस्य सर्वसन्ध्यनुयायित्वात् पृथग्विमर्शसत्त्वेनाभिधानं स्यात्।**

अन्य लोग तो कहते हैं कि लाभ की योग्यता, नाश की अवस्था और अन्वेषण की अवस्था अपनी रुचि के अनुसार गर्भसन्धि में निबन्धन करना चाहिए। वहाँ जब लाभात्मक प्राप्त्यवस्था प्रतिमुख सन्धि में निबन्धन नहीं करते हैं तो अन्य दो का गर्भसन्धि में निबन्धन करें। और जब अवमर्श सन्धि में निबन्धन हो तो गर्भसन्धि में अन्वेषण करना चाहिए और जब गर्भसन्धि में अन्वेषण किया जाय तो अवमर्श सन्धि में विचार का निबन्धन करना चाहिए। कैसे मैंने प्राप्त प्राय को भी छोड़ दिया। यहाँ मैंने किन विपरीत ( निर्गुण ) उपायों का अनुष्ठान किया है जिससे यह प्राप्त नहीं हुआ अथवा प्राप्ति के योग्य यह नहीं है। जैसा कि उद्भट ने कहा है कि जिनकी अन्वेषणा भूमि अवमृष्टि अवमर्श है। किन्तु यह व्याख्यान लक्ष्य विरुद्ध है और पूर्वोक्त प्रारम्भादि पाँच अवस्थाओं के क्रम विषयक नियम के समर्थन के प्रस्ताव की युक्ति के विरुद्ध हैं, अतः रहने दिया जाय।

**व्यापत्तिविषयो विचार इति केचित्। पुनरप्यस्य सरणिरेव[1], सा च न व्याख्यानेन क्रमेण दर्शिता। विलोभनकृतोदाहरणं तु न व्यापत्तिविमर्श इति सर्वं त्वसमञ्जसं यथारुचि परिकल्पितमित्यलमनेन ॥ ४२ ॥**

इसने मुझे लोभ देकर व्यर्थ के कामों में फँसा दिया, इस प्रकार जहाँ कर्त्ता विमर्श कहता है, वह अवमर्श विलोभनकृत है। क्रोध, व्यसन आदि से व्यापद्यमान होने पर फलाभाव विषयक जो कर्त्ता का विचार है वह क्रोध और व्यसन जन्य ( उत्पन्न ) विमर्श हैं, इस प्रकार विमर्शन स्वभाव वाला ही विमर्श सन्धि है। कार्य का विनिपात ( विनाश ) तो निर्वहण सन्धि में निबध्यमान अद्भुत रस का परिपोषक होने से निबद्ध होता है।" ऐसा शङ्कुक आचार्य का मत है। उनके मत में विचार के सभी सन्धियों में अनुगत होने से विमर्श की सत्ता का पृथक् से अभिधान होना चाहिए।

**विशेष**—जहाँ पर नियति रूप अवस्था और प्रकृति नायक अर्थप्रकृति का योग होता है, वहाँ 'विमर्श सन्धि' होती है अर्थात् जहाँ पर क्रोध, लोभ, एवं व्यसन से फलप्राप्ति के सम्बन्ध में विचार या पर्यालोचन किया जाय, तथा गर्भसन्धि में ही बीज का प्रस्फुटन हो, उसे 'अवमर्श' सन्धि कहते हैं। धनञ्जय आदि आचार्य इसी को स्वीकार करते हैं। अभिनवगुप्त इस सम्मन्ध में अन्य आचार्यों का मत उद्धृत करते हुए कहते हैं कि एक वर्ग के आचार्य गर्भसन्धि में प्रस्फुटित बीज का अधिक विकसित होना 'विमर्श-सन्धि' है। ऐसा कहते हैं। दूसरे वर्ग के आचार्य प्रकीर्ण कार्यों के विस्तारपूर्वक संवरण एवं शत्रुसामर्थ्य से वर्णन को 'विमर्शसन्धि' कहते हैं। अन्य आचार्यों का कथन है कि जहाँ कार्य पूर्णता की स्थिति में पहुँचकर सन्देहात्मक बना रहे, उसे 'विमर्श सन्धि' कहते हैं।

विचार व्यापत्ति ( विफलता या शङ्का ) के विषय में होता है, ऐसा कुछ लोग कहते हैं। फिर भी इसको एक सरणि है, पद्धति है। उसका क्रमशः व्याख्यान नहीं दिखाया है। विलोभनकृत उदाहरण तो व्यापत्ति विषयक विमर्श रूप नहीं होता, इस प्रकार सब कुछ असमञ्जस रूप में परिकल्पित है। अतः रहने दिया जाय ॥ ४२ ॥

१. अस्मत्सरणिरेव।

[1]समानयनमर्थानां मुखाद्यानां सबीजिनाम् ।
[2]नानाभावोत्तराणां यद्भवेन्निर्वहणं तु तत् ॥ ४३ ॥

---

समानयनमिति। मुखाद्यानां चतुर्णां सन्धीनां येऽर्थाः प्रारम्भाद्याः तेषां सहबीजिभिः बीजविकारैः क्रमेणावस्थाचतुष्टयेन भवद्भिः उत्पत्त्युद्घाटनोद्भेदगर्भनिर्भेदलक्षणैः वर्तमानानां नानाविधैः सुखदुःखात्मकैः हासशोकक्रोधादिभिर्भावैरुत्तराणां चमत्कारास्पदत्वे जातोत्कर्षाणां यत्समानयनं, यस्मिन्नर्थराशौ समानोयन्ते फलनिष्पत्तौ योज्यन्ते तन्निर्वहणं फलयोगावस्थया व्याप्तम्। अत्र केचिदमून् सर्वान् सन्धीनवस्थापञ्चकनिर्वहणे पृथग्वृत्त्या योज्यमानानिच्छन्ति।

अन्ये तु सन्धौ सन्ध्यन्तरानुप्रवेशमिच्छन्तोऽपि प्रागवस्थाया एकोत्तरावस्थापरिणामात्मकत्वे कारणं न पश्यन्त्यपि तु ( ताः ) कार्योभवन्तीति सांख्यदर्शनतच्छायाश्रयेणैकावस्थायाः फलसंबन्धसंगमनोपकरणभावप्राप्तं तदेकभावानामवस्थान्तराणां फलसंगमनमुचितमेवेति मन्यते।

---

अनुवाद—जहाँ पर मुखादि सन्धियों का और बीज सहित आरम्भादि अवस्थाओं ( अर्थों ) का और फलसङ्गति ( फलागम ) का एक साथ समानयन है, उसे 'निर्वहण' सन्धि कहते हैं ॥ ४३ ॥

अभिनव—मुख आदि चार सन्धियों की प्रारम्भ आदि जो अवस्थाएँ हैं उनका प्रारम्भादि चार अवस्थाओं से क्रमशः उत्पत्ति उद्घाटन, उद्भेद, गर्भनिर्भेद रूप बीजियों के बीज-विकारों के साथ वर्त्तमान, तथा नानाविध सुख-दुःख रूप हास, शोक, क्रोध आदि भावों से उत्तरवर्त्ती चमत्कारास्पद उत्कर्षयुक्त जो समानयन है और जिसकी अर्थराशि के रूप में ( फलनिष्पत्ति के रूप में ) योजना करते हैं वह फलयोग की अवस्था से व्याप्त निर्वहश सन्धि है। यहाँ कुछ लोग इन सभी सन्धियों का, पाँच अवस्थाओं से युक्त निर्वहण सन्धि में पृथक् रूप से योजना की इच्छा करते हैं।

---

१. ख. ग. समानञ्चसमयर्थानां मुख्यार्थानां।
२. ग. नानाभोन्तराणां। ख. फलोपसङ्गतानां च ज्ञेयं।

**अन्ये तु मुखसन्धौ ये अवलम्ब्यमानतया आद्याः प्रधानभूताः अर्थाः उपायास्ते महौजसः फलसंपत्तौ साधकाः तेषां फलसंगत्या समानयनमिति व्याचक्षते। "महौजसां फलोपसंगतानां च" इति पाठें—यदा च सुखप्राप्तेः फलवत्त्वं तदा रतिहासादिबाहुल्यं प्रारम्भादीनां, दुःखहानेस्तु फलत्वे क्रोधशोकादिदुःखात्मकभावाद् बाहुल्यं, ( उभयत्र ) स्वोचितव्यभिचारिसहितं द्रष्टव्यम्। उदाहरणं रत्नावल्यामैन्द्रजालिकप्रवेशात्प्रभृत्यासमाप्तेः। एषामवस्था सन्ध्यादीनां नायकतदमात्यतत्परिवारनायिकादिमुखेनापि नियोजनं न त्वेकमुखेनैवेति नियम इत्युक्तं पूर्वमेव।**

अन्य लोग तो एक सन्धि में दूसरी सन्धि का अनुप्रवेश चाहते हुए भी पूर्व अवस्था का उत्तर अवस्था के परिणाम के कारण को नहीं देखते हैं, किन्तु कार्य के रूप में देखते हैं। अतः सांख्य दर्शन की छाया का आश्रयण करके एक अवस्था का फल के साथ संगमन करने में उपकरण भाव को प्राप्त उन एक भाव वाली अन्य अवस्थाओं का फल के साथ संगमन उचित ही है, ऐसा मानते हैं।

अन्य लोग तो मुख सन्धि में अवलम्ब्यमान होने से जो प्रधानभूत उपाय हैं के महान् ओजस्वी फलसम्पत्ति के साधक हैं, उनका फलसंगति के साथ समानयन हैं, इस प्रकार व्याख्या करते हैं।

'महौजसां फलोसंगतानां च' इस प्रकार पाठ मानने पर जब सुखप्राप्ति ही फल है तब रतिहासादि सुखात्मक भावों का बाहुल्य है और जब दुःखहानि ही फल है तो क्रोध, शोकादि दुःखात्मक भावों का बाहुल्य है और जो उभयत्र व्याभिचारी के सहित है। जैसे रत्नावली नाटिका में ऐन्द्रजालिक के प्रवेश के लेकर समाप्तिपर्यन्त द्रष्टव्य है। प्रारम्भादि अवस्था से विशिष्टि सन्ध्यादि सन्धियों का नियोजन नायक उसके अभात्य, उसके परिवार एवं नायकादि द्वारा होता है, किसी एक के द्वारा नहीं होता है। यह नियम है, यह पहिले कहा जा चुका है ॥ ४३ ॥

**विशेष**—जहाँ पर फलागम नामक अवस्था और कार्य नामक अर्थप्रकृति का एक साथ योग होता है वहाँ 'निर्वहण सन्धि' होती है। जहाँ पर इतिवृत्त के बीज से सम्बन्ध रखने वाले मुखादि सन्धियों में यत्र-तत्र बिखरे हुए प्रारम्भादि अवस्थाओं का जब एक प्रधान प्रयोजन के लिए एक-एक समन्वित किये जाते हैं वह 'निर्वहण सन्धि' कहलाती है ॥ ४३ ॥

यदि हि भावो हावतां प्राप्तः सोऽपि हेलात्वं च ततो हेला विलीयते। आख्यास्था दोषात् तदा हावः स्थित एव, न हेलया हेला परं कार्यंकारण भावव्यवहारस्यावकाशः।

किं चैते देहविकाराः प्रयत्नेन निर्वर्त्या इति (साक्षिण इति) यदुच्यते तस्मिन्नाट्यसंसारे नाम तदस्ति यत्प्रयत्नेन निर्वर्त्या इति सात्त्विकाद्वैतम्।

किं च विभावानुभावव्यभिचारिव्यतिरिक्तमपि यद्यत्रोपयोगि सम्भवति तद्वृथैव प्रतिज्ञातं तत्संयोगाद्रसनिष्पत्तिरिति, गीतातोद्यरङ्गादिबलेनेदं व्यस्थितं सामान्याभिनय इत्याभिधानात् अनभिनयवत्त्वे चास्य सत्त्वनिर्वर्त्यस्यापि को नाट्ये उपयोगः, कथं च सामान्याभिनयेनेत्यपरामृष्टाभिधानम्। एतत्सर्वं मुनिमताननुप्रविष्टैः परं श्रद्धीयते नामेत्यास्तां तावत्।

यदि यह कहा जाय कि भाव-हावता को प्राप्त हो गया और वह हाव भी हेलात्व को प्राप्त हो जाता है और तब हेला का विलय हो जाता है, ऐसो आस्था दोष है तो हाव का लय हुआ ही नहीं, अतः हाव स्थित है। हेला से हेला का उद्भव नहीं है। अर्थात् पर में कार्य-कारण भाव का व्यवहार होने के लिए अवकाश नहीं है।

और भी यह जो देह विकार प्रयत्न से निर्वर्त्य है, ऐसा जो कहते हैं संसार में वह नाटच का नाम है। अतः जो प्रयत्न से निर्वत्य है वह सात्त्विकाद्वैत है।

और भी विभाव, अनुभाव और व्यभिचारीभाव से जो व्यतिरिक्त है जो जहाँ उपयोगी संभव है। तो विभावादि के संयोग से रस-निष्पत्ति की प्रतिज्ञा करना व्यर्थ है। वह सामान्याभिनय नृत्य, गीत, वाद्य तथा रङ्गादि के बल से व्यवस्थित है। इस प्रकार कहने से अभिनय से रहित होने पर सत्त्वनिर्वर्त्य का नाटच में क्या उपयोग है? और कैसे ही परामर्श किये बिना ही सामान्याभिनय के द्वारा ऐसा कथन है। यह सब मुनि के मत में प्रवेश न करने वाले के लिए भले ही श्रद्धेय हो, किन्तु हमारे लिए नहीं है। अतः रहने दिया जाय।

**प्रकृतव्याख्यानमुच्यते—इहोक्तं सत्त्वे नाट्यं प्रतिष्ठितं तेन सात्त्विकभावानुनयो वक्तव्यः। तस्य च किंचिदुक्तमिति दर्शयति।**

**अव्यक्तरूपं सत्त्वं हि विज्ञेयमिति। इह चित्तवृत्तिरेव संवेदनभूमौ संक्रान्ता देहमपि व्याप्नोति। सैव च सत्त्वमित्युच्यते। तत्र चाव्यक्तं संवित्प्राणभूमिद्वयानिपतितं यत्सत्त्वं तद्भावाध्यायसंश्रयत्वेनैव विज्ञेयम्।**

**तस्य च ये गुणा देहपर्यन्ततां प्राप्ता घर्मरोमाञ्चादयः तेऽपि तत्रैवोक्ताः किंचित्। यथास्थानमिति यस्य रसस्य यत् स्थानं तद्यथा शृङ्गारस्य (उत्तमौ) स्त्रीपुंसौ, रौद्रस्य रक्षोदानवादिः, भयानकस्याधमप्रकृतिः, तदनतिक्रमेण रसेषूपेतं सम्बद्धं तत्सत्त्वम्। भावशब्देनात्र भावाध्यायः (उक्तः)।**

---

अब प्रकृत के व्याख्यान को कहते हैं कि यहाँ पर जो कहा गया है कि सत्त्व पर नाट्य प्रतिष्ठित है, इससे सात्त्विक भावों का अनुनय वक्तव्य है, उसके विषय में कुछ कहा है उसको दिखाते हैं।

'अव्यक्त रूप सत्त्व को जानना चाहिए'। यहाँ पर चित्तवृत्ति संवेदन भूमि में सङ्क्रान्त शरीर को भी व्याप्त कर लेती है, अतः वह चित्तवृत्ति ही सत्त्व है, ऐसा कहते हैं। उसमें अव्यक्त संवित् भूमि में असङ्क्रान्त शरीर को भी व्याप्त कर लेती है, अतः वह चित्तवृत्तियों साधारणीकरण प्राण भूमि में अप्राप्त जो सत्त्व है उसे सप्तम अध्याय भावाध्याय के संश्रय से जानना चाहिए।

उसके जो गुण धर्म, रोमाञ्च आदि देह प्रर्यन्त तक प्राप्त है वह भी वहीं पर कुछ कहा है। 'यथास्थानम्' अर्थात् जिस रस का जो स्थान है जैसे शृङ्गाररस के उत्तम स्थान स्त्री और पुरुष है, रौद्र रस के स्थान राक्षस और दानव आदि है, भयानक का अधम प्रकृति है। इनको अतिक्रमण किये बिना जो रसों में उपेत है वह सत्त्व है। भावशब्द से यहाँ भावाध्याय में निर्दिष्ट भाव है।

अलङ्कारास्तु [1]नाट्यज्ञैर्ज्ञेया भावरसाश्रयाः[2] ।
यौवनेऽभ्यधिकाः[3] स्त्रीणां विकारा वक्त्रगात्रजाः ॥ ४ ॥

---

एतदुक्तं भवति—चित्तवृत्तिरूपं यत्सत्त्वं तद्भूतकायसंक्रान्तप्राणदेहधर्मतावशाद् भवदपि भावाध्याये रसाध्याये च वितत्य निरूपितमिति पुनः किं तदभिधानेन ॥ ३ ॥

किं तस्य भूतकार्यदेहधर्मतावशात्सम्भूतसत्त्वस्य रूपं वक्तव्यमित्याह अलङ्कारास्तु नाट्यज्ञैरित्यादि ।

अयमभिप्रायः—संवेदनरूपात्प्रसृतं यत्सत्त्वं तद्विचारितम् । अन्यत्तु देहधर्मत्वेनैव स्थितं सात्त्विकं, यतः सात्त्विकेष्वेवोत्तमेषु दृश्यते, तत्र स्त्रीणामुत्तमत्व श्रृङ्गाररसपर्यंतमेव, पुरुषाणां तु वीररसविश्रान्तम् । शान्तस्तु प्रधानत्वेन न प्रयोगार्हं इत्युक्तप्रायम् ।

---

यहाँ यह कहा गया है कि चित्तवृत्ति रूप जो सत्त्व है वह 'पञ्चमहाभूतों के कार्य में सङ्क्रान्त शरीर का धर्म होने से उत्पन्न होता है' इत्यादि का विस्तार से भावाध्याय और रसाध्याय में कह दिया है, तो फिर कहने की क्या आवश्यकता है ? ॥ ३ ॥

**अभिनव**—यह शरीर पञ्चभूतों का कार्य है और इसके धर्म रोमाञ्चादि सात्त्विकभाव है। अतः पञ्चभूतों के कार्य शरीर के समतावश से सम्भूत सत्त्व का क्या रूप है ? इस पर कहते हैं—

**अनुवाद—नाट्य के ज्ञाता लोगों को रस और भावों के अनुसार अलङ्कारों को समझना चाहिए। स्त्रियों के वाचिक एवं आङ्गिक विकार यौवन में अधिक होते हैं ॥ ४ ॥**

**अभिनव**—यहाँ पर अभिप्राय यह है कि संवेदन रूप से प्रसृत जो सत्त्व है उसका विचार किया और दूसरा जो सात्त्विक है वह देह के धर्म के रूप में स्थित है; क्योंकि वह उत्तम सात्त्विको में दिखाई देता है। वहाँ स्त्रियों में उसकी उत्तमता श्रृङ्गाररस पर्यन्त ही है और पुरुषों में उत्तमता वीररस में विश्रान्त है। शान्तरस का प्रयोग प्रधान रूप से करने योग्य है। यह सब कुछ कहा जा चुका है।

---

१. ग. सत्त्वस्था । २. ग. समाश्रयाः । ख. नाट्यरसाश्रयाः ।
३. ख. ह्यधिकाः ।

स्त्रीगतेन श्रृङ्गारेण पुरुषनिष्ठेन वीरेण च सार्वलौकिकः पुमर्थो व्याप्तः। न च सत्त्वमयमुत्तमस्त्रीरूपं विमुच्यान्यत्रामी चेष्टालङ्कारा विनिवेशं लभन्ते सात्त्विकास्तावद्राजसतामसशरीरेष्वसंभवात्। चण्डालीनामपि रूपलावण्यसम्पदो दृश्यन्ते।

ननु चेष्टालङ्कारास्तासामपि भवन्त उत्तमतामेव सूचयन्ति स्ववर्गापेक्षया वा सम्पद्भ्रंशादिना। एतदुक्तं भट्टतोतेन—न चालङ्कृतीनामत्र लक्षणं महदाश्रयमिति—ते च दृष्टाः सन्तः उत्तमेयं श्रृङ्गारसमुचितेति विभावादिषु विवेकविहीनं व्यभिचारिरूपदशान्तरसंस्पर्शशून्यं विशेषविरहितमेव सामान्यरूपं श्रृङ्गारमभिनयन्ति, सामान्याभिनया न तु लावण्यादिवदनभिनेया। एवं शरीरविकारा अनुभावा एव तेन विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगादित्येवमेवैतत्। एवं पुरुषगता अपि शोभादय उत्साहप्रकृतिरयमित्येतावन्मात्रं गमयन्तः सामान्याभिनया एव।

स्त्रीगत श्रृङ्गार से और पुरुषनिष्ठ वीररस से सार्वलौकिक पुमर्थ (पुरुषार्थ) व्याप्त है। सत्त्वमय उत्तम स्त्रीरूप को छोड़कर अन्यत्र ये चेष्टालङ्कार विनिवेश को प्राप्त कर सकते हैं। सात्त्विक भावों का राजस और तामस शरीरों में अवकाश प्राप्त करना असम्भव है। रूप और लावण्यादि की सम्पत्तियाँ चाण्डाली स्त्रियों में भी दिखाई देती है।

ये चेष्टालङ्कार उनमें भी होते हुए अपने वर्ग की अपेक्षा से उत्तमता को सूचित करते हैं अथवा सम्पद्भ्रंशादि से। भट्टतौत ने ऐसा कहा है किसी महान् के आश्रय को लेकर अलङ्कारों का लक्षण यहाँ नहीं किया है। ये चेष्टालङ्कार जिस स्त्री में दिखाई पड़ते हैं उसमें यह भाव हो जाता है कि यह उत्तमा है, श्रृङ्गार के योग्य है। विभावादि के सुन्दर विवेक से युक्त व्यभिचारी भाव की भिन्न दशा के संस्पर्श से शून्य व्यभिचारी नहीं हो गया है। अतः विशेषता रहित सामान्य रूप श्रृङ्गार का अभिनय करते हैं किन्तु इसका यह आशय नहीं है कि यह सामान्याभिनय रूप लावण्यादि के समान अनभिनेय है। इस प्रकार विभावानुभावव्यभिचारि भाव के संयोग से रस की निष्पत्ति होती है यह इसी प्रकार है। अतः पुरुषगत शोभादि इस बात की प्रतीति करा देते हैं कि यह पुरुष उत्तम प्रकृति हैं अतः यह सामान्याभिनय है।

किं च यत्किंचिदङ्गनानां शृङ्गारोचितं चेष्टितमभिनीयते तत्रैव चेष्टालङ्कारा अवश्यमभिनेया इति सामान्यवत्सर्वावस्थानुयायित्वेनाभिनीयत इति ( च ) सामान्याभिनया एव प्रधानपुरुषस्य शोभादयः, तथैते वागङ्गसत्त्वाहार्याणि स्वभेदसहितानि यथासम्भवं संभूयाभिप्रविष्टानि यथा किलिकिञ्चिते विच्छित्तौ विभ्रमे चेति सामान्याभिनया वागङ्गाहार्ययोगेऽपि च सत्त्वप्रधानातया सात्त्विका इत्युक्ताः ।

एवं तैरेव सामान्याभिनयैः प्रधानप्रमदापुरुषद्वारेण विश्वमेव व्याप्तम् । ते चात्राध्याये वक्तव्याः, तदाह—अलङ्कारास्त्विति ।

तुर्व्यतिरेके, अन्ये भावाध्याय एवोक्ताः, एते तु वक्तव्याः ते तु तत्र नोक्ताः । यत एते केवलमलंकारा देहमात्रनिष्ठाः, न तु चित्तवृत्तिरूपाः । भावसंश्रया इति रतिभावमात्रमभिनयन्तीत्यर्थः । ते हि यौवने उद्रिक्ता दृश्यन्ते बाल्ये त्वनुद्भिन्ना वार्धके तिरोभूताः । यदाह—

और भी बात है अङ्गनाओं के जिस किसी भी शृङ्गारोचित चेष्टित का अभिनय किया जाता है वहाँ चेष्टालङ्कार अवश्य अभिनेय है। अतः सामान्य की तरह सभी अवस्थाओं में अनुयायी रूप से अभिनय किया जाता है। अतः शोभादि प्रधान पुरुष के सामान्याभिनय हैं। तथा ये वाचिक, आङ्गिक, सात्त्विक और आहार्य अभिनय अपने भेदों के साथ यथासम्भव मिलकर ऐसे अनुप्रविष्ट हो जाते है। अतः वाक्, अङ्ग एवं आहार्यों के योग में भी सत्त्व की प्रधानता होने से सामान्याभिनय सात्त्विक है, ऐसा कहा है।

इस प्रकार सामान्याभिनयों से प्रधान प्रमदा एवं पुरुष के द्वारा विश्व ही व्याप्त है। अतः इसे यहाँ इस अध्याय में कहना है। अतः कहते हैं कि अलङ्कारास्तु।

यहाँ पर 'तु' का अर्थ व्यतिरेक है। अन्यों को भावाध्याय में कह दिया है। इनको तो यहाँ कहना है, क्योंकि इनको तो वहाँ नहीं कहा है। क्योंकि ये अलङ्कार केवल शरीरमात्रनिष्ठ है, अतः चित्तवृत्ति रूप नहीं है। भावरसाश्रया रतिभाव का केवल अभिनय करते हैं। ये रति आदि केवल यौवन में उद्रिक्त दिखाई देते हैं बाल्यावस्था में अनुद्भिन्न रहते हैं और वार्द्धक्य में तिरोहित हो जाते हैं। जैसाकि कहते हैं—

**आदौ त्रयोऽङ्गजास्तेषां[1] दश स्वाभाविकाः परे[2] ।**
**अयत्नजाः [3]पुनः सप्त रसभावोपबृंहिताः ॥ ५ ॥**

यावन्त एते तरुणीजनस्य भावाः समं कुट्टमितादयोऽपि ।
रात्रावदृश्यानिव तान्घटादीन्कामप्रदीपः प्रकटीकरोति ॥ इति ।

वक्त्रगात्रजा इति देहविकारमात्ररूपा एव परं न हि यथा बाष्पादीनामन्तःप्राणभुवि कण्ठरोधनादिरूपं लक्ष्यते, तथा चेष्टालङ्काराणाम् वक्त्रगात्राणि वक्त्रं प्राधान्यात् पुनरुपात्तम् ॥ ४ ॥

तत्र देहविकाराः केचन क्रियात्मका अपि ते च प्राग्जन्माभ्यन्तरिता भावसंस्कारमात्रेण सत्त्वोद्बुद्धेन देहमात्रे सति भवन्ति, त एवाङ्गजा उच्यन्ते, तथा भावो हावो हेला च । अन्ये स्वद्यतनजन्मसमुचितविशिष्टविभावानुप्रवेशस्फुटीभवद्रतिभावानुविद्धे देहे परिस्फुरन्ति । ते स्वाभाविकाः स्वस्माद्रतिभावाद् हृदयगोचरीभूताद् भवन्तीति तथा कस्याश्चित् कश्चिदेव स्वभावबलाद् भवति, अन्यस्या अन्यः, कस्याश्चित् द्वौ त्रय इत्यादि, अतोऽपि स्वाभाविकाः ।

"जितने ये युवतियों के कुट्टमित आदि सभी भाव है उनको काम प्रदीप रात्रि में अदृश्य घटादि के समान प्रकट कर देता है ।"

वक्त्रगात्रजा अर्थात् वे केवल शरोर के विकारमात्र रूप ही है किन्तु वाष्पादि के जैसे अन्तःप्राणभूमि में कण्ठावरोध रूप लक्षित होता है। वैसे चेष्टालङ्कारों के वक्त्र-गात्र लक्षित नहीं होते। अव प्रश्न होता है कि क्या वक्त्र से भिन्न है जो वक्त्र को अलग कहा है और गात्र को भी अलग कहा है? इस पर कहते हैं कि वक्त्र की प्रधानता के लिए अलग से उपादान किया है ॥ ४ ॥

**अनुवाद—इनमें प्रथम अङ्गज अर्थात् आङ्गिक अलङ्कार तीन प्रकार के होते हैं। बाद में ये स्वाभावज अलङ्कार दस प्रकार के होते हैं, पुनः बिना प्रयत्न के होने वाले अयत्नज अलङ्कार सात प्रकार के होते हैं। ये रस और भाव से उपबृंहित हैं ॥ ५ ॥**

**अभिनव**—यहाँ कुछ शरोर विकार क्रियात्मक होते हुए प्राग्जन्म से अभ्यन्तरित केवल संस्कार रूप से उद्बुद्ध सत्त्व से देह में हो होते हैं। ये ही अङ्गज हाव, भाव और हेला कहलाते हैं? इनके अतिरिक्त अद्यतन जन्म में समुचित विशिष्ट नायक-नायिका रूप विभाव के सम्बन्ध से स्फुट होने वाले

१. ख. प्रोक्ता । २. ग. तथा । ३. ख. ग. तथा ।

भावहावहेलास्तु सर्वा एव सर्वास्वेव सत्त्वाधिकासूत्तमाङ्गनासु भवन्ति। तथा शोभादयः सप्त । एवमङ्गजाः स्वाभाविकाश्च क्रियाजन्मानः, अन्ते तु गुणस्वभावाः शोभादयः ते चायत्नजाः । यत्नजाताः क्रियात्मका उच्यन्ते, (इच्छातो) यत्नस्ततो देहक्रियेति हि पदार्थविदः । ततोऽन्येऽयत्नजाताः । तदेतदाह—आदौ त्रयोऽङ्गजा इति ।

तेषामलङ्काराणां मध्ये । आदाविति प्राच्यवासनानुविद्धदेहमात्र-प्रभवित्वात् पूर्वमेव भवन्तीति यावत् । भावोपबृंहिता इत्युभयशेषः ।

स्वाभाविका अयत्नजा स्वरतिभावेन प्राणिता भवन्ति । पुनरिति सत्त्वानां, पुस्तचित्रालेख्यालिखितानामेव नैते भवन्ति ॥ ५ ॥

---

रतिभाव से अनुविद्ध शरीर में परिस्फुरित होते हैं वे स्वाभाविक है, क्योंकि हृदय में गोचरीभूत अपने रतिभाव से होते हैं। अतः किसी नायिका का कोई विभाव होता है और दूसरी का दूसरा विभाव होता है, किसी किसी नायिका के दो या तीन नायक होते हैं, ये स्वभाव बश से होते हैं अतः स्वाभाविक हैं।

भाव, हाव और हेला ये सभी हो सत्त्वाधिक सभी अन्य अङ्गनाओं में होते हैं उसी प्रकार शोभा आदि सात होते हैं । इस प्रकार अङ्गज और स्वाभाबिक भाव क्रिया से उत्पन्न होते हैं। गुण स्वरूप शोभादि तो इनसे अन्य है अतः अयत्नज होते हैं और जो यत्न से होते हैं वे क्रियात्मक है। पहले ज्ञान होता है, तब इच्छा होती है, इच्छा से यत्न और यत्न से देहक्रिया होती है। ऐसा पदार्थवेत्ता कहते हैं। इनसे अन्य अयत्नज है। इसीलिए कहते हैं कि प्रारम्भ के तीन अङ्गज है।

इन अलङ्कारों के मध्य में 'आदौ' यह कहने का अभिप्राय है कि प्राच्य वासना से अनुविद्ध शरीर मात्र से प्रभाव होने से पहिले ही होते हैं, रस एवं भावों के उपबृंहण से होते हैं। इतना अंश उभयत्र अवशिष्ट है किन्तु अन्वय दोनों में होता है।

स्वाभाविक का अर्थ है बिना यत्न के होने वाला । ये अपने रति से अनुप्राणित होते हैं। 'पुनः...' के कहने का अभिप्राय है कि सत्त्वों के ही थे विकार होते हैं। पुस्त, चित्र, आलेख्य और लिखित ये नहीं होते ॥ ५ ॥

[1]देहात्मकं भवेत्सत्त्वं सत्त्वादभावः समुत्थितः ।
भावात्समुत्थितो हावो हावाद्धेला समुत्थिता ॥ ६ ॥

[2]हेला हावश्च भावश्च परस्परसमुत्थिताः ।
सत्त्वभेदे भवन्त्येते शरीरे प्रकृतिस्थिताः ॥ ७ ॥

---

तत्र त्रयाणां तावदुपक्षेपकर्तृपीठबन्धमाह—देहात्मकं भवेत्सत्त्वमिति ।

शरीरस्वभावं तावत्सत्त्वं संभाव्यते उत्तमशरीरतां प्राप्तमित्यर्थः। ततो भावः ततोऽपि हावः तस्मादपि हेला । एवं तीव्रतरसत्त्वे देह एव । यदा तु तथाविद्धं सत्त्वं न भवति तदा प्राक्तनरतिवासनोत्थम् ।

अत्र सहकार्यन्तरमपेक्षणीयं वर्तत इति दर्शयति—

हेला हावश्च भावश्च परस्परसमुत्थिताः ।
सत्त्वभेदे भवन्त्येते शरीरे प्रकृतिस्थिताः ॥ इति ॥

---

'त्रयोऽङ्गजा' मे कथित उपक्रमकर्तृक पीठबन्ध को कहते हैं—

**अनुवाद**—सत्त्व देहात्मक होता है, सत्त्व से भाव का समुत्थान होता है, भाव से हाव का समुत्थान होता है और हाव से हेला का समुत्थान होता ॥ ६ ॥

**अभिनव**—शरीर स्वभाव सत्त्व है। सम्भावना करते हैं कि उत्तम शरीर को प्राप्त हुआ है। सत्त्व से भाव, भाव से हाव और हाव से हेला। इस प्रकार तीव्रतर सत्त्व वाले शरीर में ही ये होते हैं और जब इस प्रकार आविद्ध सत्त्व नहीं होते तो प्राक्तन रतिवासना से उत्त्थित सत्त्व होता है।

यहाँ पर भिन्न-भिन्न सहकारी की उपेक्षा होती है, इस बात को दिखाते हैं—

**अनुवाद**—ये हाव, भाव और हेला परस्पर एक दूसरे से समुत्त्थित होते हैं। क्योंकि शरीर के प्रकृति में स्थित ये सत्त्व के भेद होने से होते हैं ॥ ७॥

---

१. इतः प्रभृति श्लोकपञ्चकस्य पाठक्रमो विभिन्नपुस्तकेषु भिन्नतया दृश्यते ।

२. ख. ग. च भावो हावश्च हेला च ।

वागङ्गमुखरागैश्च सत्त्वेनाभिनयेन च।
कवेरन्तर्गतं भावं भावयन्भाव उच्यते ॥ ८ ॥

---

एकश्चशब्दोऽपिशब्दार्थ, अपरः समुच्चये। प्रत्येकं हि समुच्चये द्योत्ये तृतीयोऽपि चः पठितव्यः स्यात्। तदयमर्थः—प्रकृतिस्थिताः देहस्वभावमात्रापेक्षा अप्येते परस्परसमुत्थिता भवन्ति। तथा हि—कुमारीशरीरे प्रौढतमकुमार्यन्तरगतहेलावलोकने सति हावोद्भवो भावश्चेदुल्लासितपूर्वः, अन्यथा हि भावस्यैवोद्भवः। एवं हावेऽपि दृष्टे भावो हेला वा। यदा तु हावावस्थोद्भिन्ना पूर्वं परत्र च हेला दृश्यते तदा हेलातोऽपि हेला। एवं हावाद्धावो भावाद्भाव इति च वाच्यम्। एवं परकीयभावादिश्रवणात् तथाविधेयाभिधेयरमणीयकाव्याकर्णनादेरपि हेलादीनां प्रबोधो भवतीति मन्तव्यम्। एतदन्योन्यसमुत्थितत्वम्।

ननु यद्येते प्रकृतिस्थितास्तत एवाङ्गजास्तत्किमन्यापेक्षणेनेत्याह—वागङ्गेत्यादिना।

---

**अभिनव**—यहाँ पर एक 'च' शब्द 'अपि' शब्द के अर्थ में है और 'भावश्च' में दूसरा 'च' शब्द समुच्चय अर्थ में है। प्रत्येक 'च' से यदि समुच्चय द्योत्य है तो तीसरे 'च' का पढ़ना भी आवश्यक हो जाता। अतः इसका यह अर्थ है कि प्रकृति में स्थित ये शरीर के स्वभाव मात्र को अपेक्षा करते हुए भी परस्पर से समुत्थित होते हैं। जैसे कुमारी के शरीर में यदि अन्य प्रौढ़ कुमारी के हेला के देख लेने पर हेला का उद्भव होता है। अन्यथाभाव का ही उद्भव होता है। इस प्रकार हाव देखने पर भाव अथवा हेला उत्पन्न होती है। यदि पहले हाव की अवस्था उत्पन्न हुई दिखाई दे और बाद में हेला दिखाई दे तो हेला से भी हेला का उद्गम होता है। जब हेला से हेला होती है तो हाव से हाव और भाव से भाव उत्पन्न होता है, ऐसा कहना चाहिए। इस प्रकार परकीय भावादि के श्रवण से तथा विधेयभूत अभिधेय से रमणीय काव्य के श्रवण से हेलादि का प्रबोध होता है। ऐसा समझना चाहिए। यही इसमें परस्पर समुत्थितत्त्व है ॥ ७ ॥

अब प्रश्न है कि यदि ये प्रकृति में स्थित है, अतः अङ्गज है। तो अन्य की अपेक्षा करने की क्या आवश्यकता है? इस प्रकार कहते हैं—

**अनुवाद—वाणी, अङ्ग, मुखराग तथा सत्त्व के अभिनय से कवि के अन्तर्गत भावों की भावना कराने वाले के कारण को 'भाव' कहते हैं ॥ ८ ॥**

भावस्यातिकृतं सत्त्वं व्यतिरिक्तं स्वयोनिषु ।
नैकावस्थान्तरकृतं [1]भावं तमिह निर्दिशेत् ॥ ९ ॥

वागङ्गमुखरागेणेत्यादिपाठः परं भावाध्यायश्लोको नास्य तुल्योऽर्थं-स्त्वन्य एव, न तु श्रीशङ्कुकेन एकार्थं मन्तव्यम् । एवं चित्तवृत्तिलक्षणं देहधर्मस्येति सर्वसंगतम् । तस्मादयमर्थः– वागङ्गमुखरागैः सत्त्वेन च लक्षितो भावः वागङ्गसत्त्वविशेष एव बालिकाया भाग इत्युच्यत इत्यर्थः । किमपि विशेषो नेत्याह । किं त्वन्तर्गतं वासनात्मतया वर्तमानं रसाख्यं भावं भावयन्नुपयन् किं सर्वस्य नेत्याह—कवेः सूक्ष्मसूक्ष्मानपि योऽर्थान् पश्यति तस्य सहृदयस्येत्यर्थः ।

एतदुक्तं भवति—उत्तमाधमरूपे कुमारीहितये व्यवहरति ( एकायाः ) वाक् स्पन्दते चक्षुरादिव्यापारः क्रीडनकावहारखेदजनितमुखवैवर्ण्यं बाष्पादि च पश्यतः हृदयस्य भवति तावद्विशेषोल्लासिनी अभिनयजनितेवानुमातृरूपा अपि तु विशेषाध्यवसायिनी मतिः, महतीयं काचिन्नायिका भविष्यतीति । तथाविधं यद्रागादेरान्तररतिवासनासद्भावसमुपनतं किंचिद्विशिष्टरूपत्वं स देहविकारविशेषो भावः । चशब्द एक इवशब्दार्थे, अभिनयतुल्यो वागादिभिर्लक्षितो भाव इत्यर्थः ॥ ८-९ ॥

**अनुवाद**—भाव का अतिरेक सत्त्व है जो अपने कारणों में व्यतिरिक्त हैं और जो भिन्न अवस्थाओं से किया जाता है उसे 'नाटच' में 'भाव' कहना चाहिए ॥ ९ ॥

**अभिनव**—अभिनवगुप्त का कथन है कि यहाँ पर 'वागङ्गमुखरागेण' इस प्रकार पाठ है किन्तु भावाध्याय में पठित श्लोक इसके तुल्य नहीं है। अतः अर्थ भी अन्य है। शङ्कुक के साथ एकार्थ नहीं मानना चाहिए। इस प्रकार चित्तवृत्तिलक्षण शरीर भाव का धर्म है, यह सर्व सम्मत है। अतः यह अर्थ है कि वाक्, अङ्ग और मुखराग तथा सत्त्व से लक्षित होने वाला भाव वाक्, अङ्ग, मुखराग और सत्त्व विशेष ही बालिका का भाव कहा जाता है। कुछ भी विशेष नहीं है, यह कहते हैं किन्तु वासनारूप में अन्तःकरण में विद्यमान रस-भाव की भावना करने वाला क्या सबके सन्मुख नहीं है ? कहते हैं कि कवि के सूक्ष्मभूत अर्थों को जो भावना करता है, उस सहृदय का है।

1. ख. ग. हावं ।

तत्राक्षिभ्रूविकाराढ्यः शृङ्गाराकारसूचकः[1]।
सग्रीवारेचको ज्ञेयो हावः[2] स्थितसमुत्थितः ॥ १० ॥

[3]यो वै हावः स एवैषा शृङ्गाररससंभवा।
समाख्याता बुधैर्हेला ललिताभिनयात्मिका ॥ ११ ॥

---

तत्रेति तत्पुरुष एव उत्तमाङ्गना पात्रलक्षणेन चोद्भ्रूतारकचिबुकग्रीवादेः सातिशयो विकाररूपो धर्मः, अत एव शृङ्गारोचितमाकारं सहृदयासहृदयसर्वजनहृदयं सूचयतीति। हावः—एष हि स्वचित्तवृत्तिं परत्र जुह्वतीं ददतीं तां कुमारीं हावयति। स्थितसमुत्थित इति स्थितः स्वयं समुत्थितः स्वतः उद्भिद्योद्भिद्य विश्राम्यन् हावः, स तु प्रसरणैकधर्मकः, तथा हि हेला स्यात्, अत एवायं सुकुमारपरिकरसब्रह्मचारीति दर्शितम्।

---

यह कहा जाता है कि कहीं पर उत्तम और मध्यम दो कन्याएँ व्यवहार करते समय एक के कथन को सुनकर, चक्षुरादि व्यापार एवं क्रीड़जनक के अवहरण, खेद से जनित मुख-वैवर्ण्य तथा आँसू आदि को देखने वाले सहृदय की विशेषता से उल्लसित अभिनय से जनित अनुमातृ रूपा विशेष का अध्यवसाय करने वाली बुद्धि होती है कि यह कन्या कोई बहुत बड़ी नायिका होगी ? इस प्रकार जो वाक् आदि के आन्तरिक रति वासना के सद्भाव से कुछ विशिष्टरूपत्व को समुपनत वह शरीर विकार विशेष भाव है। यहाँ एक 'च' शब्द 'इव' के अर्थ में है अतः अभिनय के सदृश वागादि से लक्षित भाव है ॥ ८-९ ॥

अनुवाद—नेत्र, वक्त्र, भ्रू (भौंहों) विकारों से शृङ्गारमय आकार को सूचित करने वाला तथा ग्रीवा के रेचन से युक्त भावों के स्थिति से समुत्थित भाव को 'हाव' कहते हैं ॥ १० ॥

अनुवाद—शृङ्गाररस से सम्भव तथा ललित अभिनय के अभिव्यञ्जक जो अङ्ग के विकार है उसे बुधजन 'हाव' तथा 'हेला' कहते हैं ॥ ११ ॥

---

१. ख. ग. रससूचकः।
२. ख. ग. भावः।
३. ख. ग. य एव भावाः सर्वेषां शृङ्गाररसंश्रया।

हावावस्थायां यत्स्वयं रतेः प्रबोधनं न मन्यते केवलं तत्संस्कारबलात्तथाविकारान् करोति। यैर्दृष्टा तथा कल्पयति। यदा तु रतिवासनाप्रबोधात्तां प्रबुद्धां रतिमभिमन्यन्ते केवलं समुचितविभावोपग्रहविरहान्निर्विषयतया स्फुटीभावं न प्रतिपद्यते तदा तज्जनितो देहविकारविशेषो हेला। 'हिल भावकारण' इति (धातुपाठे) पठ्यते। भावस्य सम्बन्धादिति या प्रसरता वेगवाहित्वमित्यर्थः। वेगेन गच्छत् हेलतीत्युच्यते लोके। तदाह शृङ्गारेति।

शृङ्गाररसो रतिः ततो हृदये स्थिता या हेला सम्भवतीत्यर्थः। तथा शृङ्गारस्य रसस्य मानतायां यावद्वसाधारणमिव रूपं तस्य सम्भवः सम्भावना या स्यात् सामाजिकशृङ्गाररसास्वादसदृशरूपैव सम्भावना चमत्कारमात्रप्राणा। तथा हि तस्या यावद्विषयार्जनं किञ्चदवभाति विभावविशेषापरिस्फुरणादिति वरसुन्दर रूपोत्कीर्णं ग्रावकल्पशैशवदशोत्तीर्णताख्योन्मीलना अत एव ललिता चेष्टा अभिनयरूपतामिव अस्यां विकारावेशातिशयवशात् न प्रतिलभते। क्रमेणोदाहरणान्येषाम्—

**अभिनव**—पुरुष में उत्तम अङ्गना पात्र के लक्षण से उद्भ्रान्त, भौंह, आँख के तारे, चिबुक तथा ग्रीवा आदि के जो अतिशय विकाररूप धर्म है। अतएव वह धर्म सहृदय और असहृदय सभी जनों के हृदय से संवेद्य शृङ्गारोचित आकार को सूचित करता है। यह हाव अपनी चित्तवृत्ति का समर्पण करती हुई कुमारी का आह्वान सूचित करता है। यह परिस्थितिवश स्वतः उठ उठ विश्रान्त होने वाला प्रसरणधर्मा है। इसे 'हेला' होती है। अतः यह हेला सुकुमार परिकारों का सहयोगी है।

**अभिनव**—हावावस्था में जो स्वयं रति का प्रबोधन नहीं मानता है वह संस्कारों के वश उस प्रकार के विकारों को करता है। जिनके द्वारा देखी गई वह उसी प्रकार की कल्पना करती है। जब रतिवासना के प्रबोध से वह रति का प्रबोधन नहीं मानता है वह संस्कारों के वश उस प्रकार के विकारों को करता है। जिनके द्वारा देखी गई वह उसी प्रकार की कल्पना करती है। जब रतिवासना के प्रबोध से वह रति प्रबुद्ध मानी जाती है, केवल समुचित विभाव (नायक) के अभाव से निर्विषय होने से रति स्फुट नहीं होती है तो उस समय वासना-जन्य शरीर-विकार विशेष 'हेला' है। धातुपाठ में 'हिल भावकरणे' इस प्रकार पाठ है। भाव के सम्बन्ध से जो प्रसरता अर्थात् वेगवाहिक है। क्योंकि लोक में वेग से चलता हुआ 'हेलति' (हिलता है) कहा जाता है।

उत्तालालकभञ्जनानि कबरीभारोऽथ शिक्षारसो–
दन्तानां परिकर्म नीविनहनं भ्रूलास्ययोग्याग्रहः ।
तिर्यग्लोचनवल्गितानि वचसां छेकोक्तिसंक्रान्त्यः
स्त्रीणां म्लायति शैशवे प्रतिकलं कोऽप्येष केलीक्रमः ॥ (बद्ध ?)

स्मितं किञ्चन्मुग्धं तरलमधुरो दृष्टिविभवः
परिस्पन्दो वाचामभिनयविलासोक्तिसरसः ।
गतानामारम्भः किसलयितलीलापरिकरः
स्पृशन्त्यास्तारुण्यं किमिव हि न रम्यं मृगदृशः ॥

अब कहते हैं कि शृङ्गाररस के कारण रति जो हृदय में स्थित है वह 'हेला' है और शृङ्गाररस की मान्यता में जैसा साधारण सा रूप है, उसकी सम्भावना हो सकती है। जो सम्भावना सामाजिक को शृङ्गार रस के आस्वाद सदृश रूप वाली है और चमत्कार ही उसका प्राण है। और उसका जितना विषयार्जन कुछ मालूम पड़ता है विभावविशेष के परिष्फुरण से जैसे—कलाकार द्वारा पाषाण में जैसा सुन्दर रूप का उत्कीर्ण न किया जाता है उसी प्रकार शैशव काल में उत्कीर्ण होने वाला यौवन का उन्मीलन होता है। अतएव जिससे विकारों के आवेश से ललित चेष्टाएँ अतिशय रूपता को प्राप्त करती हैं उनका क्रम से उदाहरण देते हैं।

**अभिनव**—"स्त्रियों ( बालाओं ) का शैशव जैसे जैसे म्लान क्षीण होता है और यौवन का विकास होता है। वैसे वैसे प्रति पल कौन ऐसा विलक्षण केलिक्रम है जो उलझे हुए अलकों ( बालों ) का सजाना, कबरी भार में पुष्पों का ग्रहण, दांतों का परिक्रम, नीवी-बन्धन के साथ भ्रूलता के संचालन में योग्य आग्रह, नेत्रों का तिर्यग् वलन ( टेढ़ो चितवन ) और वाणी में विदग्धों के कथन का सङ्क्रमण होने लगा है।"

"तारुण्य का स्पर्श करने वाली उस मृगनयिनी नायिका का क्या वस्तु रूप नहीं है ? थोड़ो सी मुसकराहट अतीव मुग्ध है, दृष्टियों का वैभव ( अवलोकन ) तरल और मधुर है, वाणी का अभिनय विलासमयी उक्तियों से सरस है। गतियों का उपक्रम लीला मधुर चेष्टाओं से किसलयित है।"

कुरङ्गीवाङ्गानि स्तिमितयति गीतध्वनिषु यत्
सखीं कान्तोदन्तं श्रुतमति पुनः प्रश्नयति यत्।
अनिद्रं यच्चान्तः स्वपिति तदहो वेद्म्यभिनवां
प्रवृत्तोऽस्याः सेक्तुं हृदि मनसिजः प्रेमलतिकाम्॥

अत्र हि भावान्तर्गतरतिप्रबोधमात्रमुक्तम्। न त्वभिलाषः शृङ्गार इति मन्तव्यम्। तत्पर ब्राह्मणस्योपनयनमिव भविष्यत्समस्तपुरुषार्थसद्मपीठबन्धत्वेन योषितां परमो ह्युत्सवः लोकोत्तरोऽलङ्कारः सातिशयमानन्दस्थानं परं पवित्रमित्युपश्रूयते।

यद्यपि चैते पुरुषस्यापि भवन्ति तथापि योषितां त एवालङ्कारा इति तद्गततत्वेनैव वर्णिताः। पुंसस्तूत्साहवृत्यात एव परमालङ्काराः, तथा च सर्वेष्वेव नायकभेदेषु धीरत्वमेव विशेषणतयोक्तम्। तदाच्छादितास्तु शृङ्गारादयः धीरललित इत्यादौ।

---

"वह बाला गीत की ध्वनियों को सुनने पर मृगी के समान अङ्गों को निश्चल कर लेती है, प्रियतम के समाचार सुनने पर भी सखी से बार-बार पूछती है और बिना नींद के भी घर के अन्दर सोती रहती है, इससे मैं समझती हूँ कि कामदेव ने इसके हृदय में अभिनव प्रेमलता का सेचन प्रारम्भ कर दिया है।"

यहाँ पर अनेक भावों में से केवल रति का प्रबोध मात्र कहा है न कि अभिलाष शृङ्गार को कहा है, ऐसी समझना चाहिए। किन्तु यह ब्राह्मण के उपनयन के समान आगामी समस्त पुरुषार्थ रूप भवन की पृष्ठ भूमि की रचना होने से परम उत्सव के समान स्त्रियों के लिए यह उत्सव लोकोत्तर अलङ्कार और अत्यन्त आनन्द का स्थान परम पवित्र है, ऐसा सुना जाता है।

यद्यपि ये हावादि पुरुष के भी होते हैं, किन्तु स्त्रियों के ही ये अलङ्कार हैं, अतः स्त्रियों के लिए ही ये वर्णित है। पुरुष में तो उत्साह वृत्ति के कारण ये परम अलङ्कार हैं। अतः सभी नायक भेदों में धीरता को ही विशेषण के रूप में कहा है। अतः इस धीरत्व से आच्छादित शृङ्गार आदि धीरललित नायक हैं।

लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रमः[1] किलिकिञ्चितम्[2] ।
मोट्टायितं कुट्टमितं बिब्बको ललितं तथा ॥ १२ ॥
विहृतं चेति विज्ञेया दश स्त्रीणां स्वभावजाः ।
[3]पुनरेषां स्वरूपाणि प्रवक्ष्यामि पृथक्पृथक् ॥ १३ ॥

---

एवं त्रीनङ्गजान् व्याख्याय स्वाभाविकान्दशोद्दिशति ।

लीला विलास इत्यादिना ।

विशिष्टविभावलाभे रतौ सविशेषत्वेन स्फुटीभूतायां तदुपबृंहणकृता देहविकारा लीलादयः शाक्याचार्यराहुलकादिभिर्यन्मतं विशेषसौक्ष्म्यादनुपलक्ष्य हेलाहावादीन् लीलादिमध्य एव पठद्भिश्चेष्टैवालङ्कारभूतेति, एतावन्मात्रे विश्रम्य सामान्येन चेष्टा अलङ्कार इति, तदयुक्तम् ।

---

इस प्रकार तीन आङ्गिक अलङ्कारों की व्याख्या करके दश स्वाभाविक अलङ्कारों को कहते हैं—

**अनुवाद—लीला, विलास, विच्छित्ति, विभ्रम, किलकिञ्चित, मोट्टायित, कुट्टमित, बिब्बोक, ललित और विहृत ये दश स्त्रियों के स्वाभाविक अलङ्कार है। आगे इनके पृथक् पृथक् स्वरूपों को कहूँगा ॥ १२-१३ ॥**

**अभिनव**—विशिष्ट विभाव के लाभ होने पर रति के विशिष्ट रूप से स्फुट हो जाने पर उसमें उपबृंहण से किये हुए लीला आदि शरीर विकारों को शाक्याचार्य राहुलक आदि ने जो माना और विशेष सूक्ष्मता को न समझकर हेला, हाव आदि को लीलादि के बीच पढ़कर चेष्टा हो अलङ्कार है, ऐसा माना है, और इतने पर ही विश्राम करके सामान्यतः चेष्टा अलङ्कार है ऐसा जो कहा है, वह ठीक नहीं है ॥ १२-१३ ॥

---

१. ख. विक्रमः ।

२. ख. ग. किञ्चितः ।

३. ख. अलङ्कारास्तथै वेषां लक्षणं श्रुणुत द्विजाः ।

**वागङ्गालङ्कारैः शिष्टैः प्रीतिप्रयोजितैर्मधुरैः ।**
**इष्टजनस्यानुकृतिर्लीला ज्ञेया प्रयोगज्ञैः ॥ १४ ॥**

---

**अत्रैषां दशानां क्रमेण लक्षणान्याह—**

**वागङ्गालङ्कारैरिति ।**

**प्रियतमगतैः प्रीत्या तं प्रति बहुमानातिशयेन स्वात्मनि योजितैः मधुरैः सुकुमारैः न तु यैरेवोद्धतैः मधुरैरपि विशिष्टैः न तु कल्पितत्वेनाभिमानैः अत एवानुकृतिनोद्घट्टकरूपेणाविष्कृतं बहुमानः स्वात्मनि तत्स्वात्मीकरणेन । एते च दश प्राप्तसंभोगत्वेऽपि भावयन्त्येव । शोभादयस्तु सप्त भाविनोप्राप्तसम्भोगतायामेव । एतान् लीलादीन् कवयो लोकवाचोऽत्र कीदृशा साङ्कर्येण प्रयुञ्जते । यथा—"गतेषु लीलाञ्चितविभ्रमेषु" ( कुमा -३३ ) इति । "तत्रोपचारोऽन्वर्थत्वं लौकिकी प्रसिद्धिर्वा प्रमाणीकर्तव्या । तन्त्रज्ञैरेवं पठितव्यम्—"गतेषु लीलाञ्चितसुन्दरेषु" इति, तदसदिति भट्टेन्दुराजशिष्याः, यतो ये लीलाविभ्रमप्रभृतयो भविष्यन्त्यस्तदुचिततया तदानीं शिक्ष्यतइव । व्याहृत्य नीयते स हि अभिनय प्रयोगकालो लीलादेरिति विनयस्य तु राजहंसकर्तृत्वमुत्प्रेक्ष्यते ।**

---

अब इन दस भेदों का क्रमशः लक्षणों को कहते हैं—

१. लीला—

**अनुवाद—शिष्टों के द्वारा प्रीति से प्रयुक्त मधुर शब्दों से प्रियजन की चेष्टाओं एवं वेष-भूषादि का अनुकरण 'लीला' है ॥ १४ ॥**

**अभिनव**—प्रियतमगत अलङ्कारों की प्रीति से प्रियतम के प्रति बहुमान के कारण अपने शरीर पर योजित मधुर सुकुमार न कि प्रियतम के पुरुष होने से उद्धत एवं मधुर होते हुए भी विशिष्ट, न कि कल्पित होने से आत्मीयता के कारण अतएव आत्मीयता के कारण अनुकर्त्ता के उद्धदृक रूप से अपने में बहुमान का आविष्कार किया है। वे दश भाव संभोग के पश्चात् संयोजक को भावित करते हैं। शोभादि सात अलङ्कारों को तो सम्भोग प्राप्त न होने पर भी भावित करते हैं। इन लीलादि अलङ्कारों का कवि लोग यहाँ लोक वाणी का किस प्रकार सौकर्य से प्रयोग करते हैं। जैसे—'लीला से अञ्चित शृङ्गारादि चेष्टाओं से युक्त गतियों में, ( कुमार० १।३४ )। वहाँ उपचार की अन्वर्थता अथवा

स्थानासनगमनानां हस्तभ्रूनेत्रकर्मणां चैव ।
उत्पद्यते विशेषो यः श्लिष्टः स तु विलासः स्यात् ॥ १५ ॥
माल्याच्छादनभूषण विलेपनानामनादरन्यासः ।
स्वल्पोऽपि परा[1] शोभां जनयति[2] यस्मात्तु विच्छित्तिः ॥ १६ ॥

---

स्थानासनेति स्थानमूर्ध्वता, आसनमुपविष्टता ।
स्थानकादावप्रयत्नशिक्षितमपि श्रृङ्गारबलादुपनीय तद्रूपं विलासः, श्लिष्ट इत्यनुल्बणम् । यथा—
बाले डअंणस्सु विमण्णमअासणु ( ? )—इत्यादो ॥ १५ ॥

---

लौकिको प्रसिद्धि को प्रमाण करना चाहिए किन्तु यहाँ तन्त्रज्ञों को ऐसा पढ़ना चाहिए—'लीला से अञ्चित सुन्दर गतियों में' । किन्तु यह ठीक नहीं है, ऐसा भट्टेन्दुराज के शिष्य कहते हैं । क्योंकि जो लीला, विभ्रभ प्रभृति अलङ्कार होंगे, तदुपयोगी औचित्य से मानों सिखाये जाँयगे । अभ्याहरण करके ले जाये जाते हैं । वह लीलादि के अभिनय प्रयोग का समय है । यहाँ गमन में लीलाञ्चित राजहंसों के विनय की उत्प्रेक्षा की जाति है ॥ १४ ॥

**२. विलास—**

**अनुवाद—स्थान ( खड़े होने ), आसन (बैठने), गमन, हाथ, भौंह, नेत्र की चेष्टाओं में एक श्लिष्ट विलक्षण परिवर्तन का होना 'विलास' है ॥ १५ ॥**

**अभिनव**—यहाँ स्थान का अर्थ खड़े होना और आसन का अर्थ बैठना है । किन्तु किस प्रकार खड़ा होना और किस प्रकार बैठना के शिक्षा के लिए प्रयत्न नहीं किया है, फिर भी श्रृङ्गार के बल पर उसके रूप को प्राप्त करना 'विलास' है । वह विलास श्लिष्ट अर्थात् अनुद्धत होना चाहिए । जैसे—

**"बाले ! दर्शनीयेषु विमनायमानेषु"** इत्यादि ।

**३. विच्छित्ति—**

**अनुवाद—माला, वस्त्र, भूषण ( अलङ्कार ) और विलेपन आदि के अनादर से थोड़ा भी धारण करना परम शोभा का जनक हो जाता है, उसे 'विच्छित्ति' कहते हैं ॥ १६ ॥**

---

१. ख. अप्यधिकां ।
२. ख. या सा तु ।

विविधानामर्थानां वागङ्गाहार्यसत्त्वयोगानाम्[1] ।
मदरागहर्षजनितो [2]व्यत्यासो विभ्रमो ज्ञेयः[3] ॥ १७ ॥

---

स्वल्पोऽपि परामित्यल्पतयैव परां शोभां जनयति सौभाग्यगर्वमहिमा ह्यसौ । यथा—

कच उपरअभउ सस्सर इसिणिअत्थ( ? )—इत्यादौ ।

यत्तु "सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं ( शाकु )—इत्युदाहृतं तदसत् न । ह्यत्रानादरन्यासः सौभाग्यगर्वकृतः, अपि तु तपस्विसमुचितवेषपरिग्रहण-प्रायमित्यलम् ।

---

**अभिनव**—'स्वल्पोऽपि पराम्' अर्थात् स्वल्पता भी परा ( उत्कृष्ट ) शोभा को उत्पन्न कर देता है, यह सौभाग्य गर्व की महिमा है । जैसे—

'कच उपरअभउ सस्सर इतिणि अत्थ' इत्यादि में ।

और जो कि—"सरसिजमनुबिद्धं शैवलेनापि रम्यम्" ( शाकु० १। ) अर्थात् 'सेवार से अनुविद्ध भी कमल रमणीय है' यह उदाहरण दिया । यह असत् है । क्योंकि यहाँ सौभाग्य के गर्व से अनादर करके न्याय नहीं किया है, अपितु तपस्वियों के लिए उचित वेष का पारिग्रहण है । बस, रहने दिया जाय ॥ १६ ॥

४. विभ्रम—

अनुवाद—वाचिक, आङ्गिक, आहार्य और सात्त्विक अभिनयों के भेदों के विवध अर्थों ( शब्दों, चेष्टाओं एवं बेश-भूषादि ) का मद, राग और हर्ष आदि के कारण जो व्यत्यास अर्थात् विपरीत स्थान पर धारण करना 'विभ्रम' कहलाता है ॥ १७ ॥

---

१. ख. ग. युक्तानाम् ।

२. ग. योऽतिशयो विभ्रमः स मतः ।

३. ख. नाम ।

[1]स्मितरुदितहसितभय [2]हर्षगर्वदुःखश्रमाभिलाषाणाम् ।
सङ्करकरणं हर्षादसकृत् किलकिञ्चितं ज्ञेयम् ॥ १८ ॥

विविधानामिति योगो भेदः तेन वागादिभेदेन बहुभेदानां च बहूनां च (अर्थानां) योऽन्यथा निवेशः पूर्ववत्सौभाग्यगर्वकृतः (स) विभ्रमः, तद्यथा, वचनेऽन्यथावक्तव्येऽन्यथाभावणम्, हस्तेनादातव्ये पादेनादानम्, रशनायाः कण्ठे न्यासः इत्यादि । मद्येन कृतो रागः प्रियतमं प्रत्येव बहुमानो हर्षः । सौभाग्यगर्वो यथा—

चिरिअ बन्धिअ निच्चिवप्पटणिच्चिअ नद्धजम्म अदेसि सहि ।
सोहग्गमत्थि एक्कं चिअरिअ किप्पिण (वेण) णाहिणेवउ (?) ॥

स्मितरुदितहसितेति सङ्करेण संकीर्णतया हर्षात्गर्वाद्यत्संकरणम् । यथा—

मह""तिमललमकलति हलहलन्ति सप्पदिओ
(व) ल्लवच्चर इव इ अणेकत्ति ( ? ) इत्यादौ ।

अत्र हि गर्वश्रमदुःखस्मितरुदितहसितानि देशीपदैः क्रमेणोक्तानि ।

**अभिनव**—यहाँ पर योग का अर्थ 'भेद' है । इससे वागादि भेदों के कारण बहुत से भेदों एवं बहुत अर्थों के पूर्ववत् सौभाग्य के गर्व से अन्यथा निवेश 'विभ्रम' है । जैसे—वाणी (वचन) का अन्यथा कथन के स्थान पर अन्यथा कथन करना, हाथ से लेने की जगह पैर से वस्तु का लेना, करधनी का गले में धारण करना और हार को कमर में पहिनना । मद्य-पान से उत्पन्न राग प्रियतम के प्रति बहुमान हर्ष है । सौभाग्य गर्व जैसे—

"चिरिअ बन्धिअ" इत्यादि ।

**५. किलकिञ्चित—**

**अनुवाद—मुस्कराहट, रोना (रूदन) हंसना, भय, हर्ष, गर्व, दुःख, श्रम तथा अभिलाषा आदि भावों का एक साथ मिश्रण होना 'किलकिञ्चित' है ॥ १८ ॥**

**अभिनव**—स्मितरुदितहसित आदि के सङ्कर से सङ्कर गर्व या हर्ष आदि से हो जाता है । जैसे—

'मह·········इत्यादि ।

यहाँ गर्व, श्रम, दुःख, स्मित, रुदित, हसित की देशीय पदों के क्रम से कहा है ॥ १८ ॥

१. ग. स्मितहसितरुदित ।
२. ख. रोगमोहदुःखसमाभिषङ्गानां । ग. बहुदुःखगर्वश्रमाभिलाषाणाम् ।

इष्टजनस्य कथायां लीलाहेलादिदर्शने वापि[1] ।
तद्भाव[2]भावनाकृतमुक्तं मोट्टायितं नाम[3] ॥ १९ ॥
केशस्तनाधरादिग्रहणादति[4]हर्षसंभ्रमोत्पन्नम् ।
कुट्टमितं विज्ञेयं सुखमपि दुःखोपचारेण ॥ २० ॥

---

इष्टजनस्येति कथने दर्शने वा कान्तस्य यदुत्पद्यते योषितो लीलादि तद्भाव-भावनवशान्मदनाङ्गमर्दपर्यन्तं तदङ्गमोडनान्मोट्टायितम् । यथाह—

सिइऊणथणसक्किकयहत्थऊरु ।—इत्यादौ ।

केशस्तनाधरग्रहणादिति प्रियतमेनेति शेषः । यथा—

देशिखणंमि णअथणहिअइआपडि अपुणहे तिहिं अज्ज—

णहरग्गस उकि किं दुरपसमहणाहलवंधाहिं । इत्यादौ ।

---

६. मोट्टायित—

अनुवाद—प्रियजनों की कथा में अथवा लीला, हेला आदि के दर्शन में उसके भावों की भावना करना 'मोट्टायित' है ॥ १९ ॥

अभिनव—कान्त के कथन अथवा दर्शन में स्त्रियों के जो लीलादि भाव उत्पन्न होते हैं तथा उन भावों की भावना के वश से मदनाङ्ग अर्थात् कुचमर्दन-पर्यन्त क्रियाएँ अङ्गमोटन के कारण 'मोट्टायित' है। जैसा कि कहा है—

'सिइऊणथण सक्कि.........' इत्यादि ।

७. कुट्टमित—

अनुवाद—प्रियतम के द्वारा केश के ग्रहण, स्तन के मर्दन, अधरों के पान आदि अत्यन्त हर्ष एवं सम्भ्रम से उत्पन्न औपचारिक दुःख के साथ सुख का उत्पन्न होना 'कुट्टमित' ॥ २० ॥

अभिनव—केश, स्तन, अधर का ग्रहण प्रियतम ने किया, यह शेष है।

जैसे—'देशिखणमि......' इत्यादि ।

---

१. ग दर्शनेनापि । ग. दर्शने चापि ।
२. ख. ग. भावनकृतं ।
३. ग. इत्यभिख्यातम् ।
४. ग. ग्रहणेप्यति । ख. ग्रहणेप्यति ।

इष्टानां भावानां प्राप्तावभिमानगर्वसंभूतः ।
स्त्रीणामनादरकृतो बिब्बोको नाम विज्ञेयः ।। २१ ।।
हस्तपादाङ्गविन्यासो भ्रूनेत्रोष्ठप्रयोजितः ।
लौकुभार्याद्भवेद्यस्तु ललितं तत्प्रकीर्तितम्[1] ।। २२ ।।
करचरणाङ्गन्यासः सभ्रूनेत्रोष्ठसम्प्रयुक्तस्तु ।
सुकुमारविधानेन स्त्रीभिरितीदं स्मृतं ललितम् ।। २३ ।।

---

इष्टानामिति वस्त्रालङ्कारादीनामिति अनादरकृत इति तद्विषय एव योऽनादरकृतस्तद्बहुलम् ( बिब्बोकम् ? ) । यथा—

चन्दघसि नामकोप्पेस स तु किं दु आविलं उइआ को चण्ड । इत्यादौ ।

हस्तपादाङ्गविन्यास इति कर्तव्यवशादायता एव हस्तादिकर्माणि यद्वैचित्र्यं स विलासः । ललिते तु यत्र बाह्यव्यापारयोग एव न किञ्चिदस्ति नादातव्यबुद्धिः । अथ च सुकुमारकरव्यापारणं न दुष्टस्य किञ्चित्, अत्र च तारादिकर्मेति विशेषः यथा—

---

८. बिब्बोक—

अनुवाद—प्रेमी के द्वारा अभीष्ट पदार्थों की प्राप्ति होने पर अभिमान और गर्व के कारण स्त्रियों के प्रति अनादर करना 'बिब्बोक' समझना चाहिए ।। २१ ।।

अभिनव—इष्ट अर्थात् वस्त्र, अलङ्कार आदि का अर्थात् वस्त्र, अलङ्कार आदि के सम्बन्ध में जो अनादर करना है वह 'बिब्बोक' है ।

जैसे—'चन्दघक्षि नामकोप्पेस'……इत्यादि में ।

९. ललित—

अनुवाद—भ्रू ( भौंह ), नेत्र, ओष्ठ से प्रयोजित सुकुमारता से जो हस्त-पादादि अङ्गों का विन्यास है, उसे 'ललित' कहा जाता है ।। २२ ।।

अनुवाद—भौंह, नेत्र, ओष्ठ से प्रयुक्त स्त्री के द्वारा जो सुकुमार विधान से हस्त-पादादि अङ्गों का जो विन्यास है, उसे 'ललित' कहा गया है ।। २३ ।।

---

१. ख. ग. तत्प्रकीर्तितम् ।

वाक्यानां प्रीतियुक्तानां प्राप्तानां यदभाषणम् ।
व्याजात्स्वभावतो वापि विहृतं नाम तद्भवेत् ॥ २४ ॥
प्राप्तानामपि वचसां[1] क्रियते यदभाषणं ह्रिया स्त्रीभिः ।
व्याजात्स्वभावतो वाप्येतत्समुदाहृतं विहृतम् ॥ २५ ॥

---

कि अणि लोपललविअरुपकिसरि इचच्चा ए स बहुमजत्ति ''' भराबहु खिसिवुपुणाखिललविलूण अ अणलक्लहिखणु अ ॥ इत्यादि ।

अन्ये तु 'लड विलास' इति ( धातु ) पाठं प्रमाणयन्तो विलासमेव सातिशयं ललितसंज्ञं मन्यन्ते ॥ २३-२४ ॥

वाक्यानां प्रीतियुक्तानामिति । प्राप्तानामित्यवरलाभेन कथने योग्यानामित्यर्थः । स्वभावत इति मौग्ध्याद्बाल्यादन्यचित्तत्वाद्वा ॥ २५ ॥

व्याजादिति । व्याजादिभिर्मौग्ध्यादिभिः प्रख्यापनातिशयेनेत्यर्थः । तत्प्रख्यापनमपि कासांचित् स्वभाव एव । यथा—

कविभिस्तु ।''''''''लिललिकरन्ति अ इच्छिहि पुणच्छ मरणुकरन्ति अ— इत्यादौ ॥ २४-२५ ॥

---

**अभिनव—हस्तपादादि**—कर्त्तव्यवश की गई हस्तपादादि के कर्म (क्रिया) में जो वैचित्र्य है, वह विलास है। ललित में तो जहाँ पर बाह्य व्यापार का योग कुछ भी नहीं है वहाँ आदातव्य बुद्धि नहीं होती और सुकुमार हाथ का व्यापार भी कुछ दृष्ट नहीं होगा और चरणादि का कर्म भी नहीं होता यही विशेपता है। जैसे—

'अणि लोपललविअरुपेकिसोरे इचच्चा एस बहुमुज्जीत' इत्यादि।

अन्य लोग तो 'लड विलासे' इस धातुपाठ को प्रमाण मानते हुए सतिशय विलास को ही 'ललित' संज्ञा मानते हैं ॥ २२-२३ ॥

**१०. विहृत—**

**अनुवाद**—यदि प्रीतियुक्त वचनों के अवसर आने पर भी किसी बहाने से अथवा स्वभाव के कारण न बोल पाना 'विहृत' होता है ॥ २४ ॥

**अनुवाद**—लज्जावश किसी व्याज से अथवा स्वभाव से प्रीतियुक्त वचनों को बोलने को अवसर आने पर भी न बोलपाना 'विहृत' होता है ॥ २५ ॥

---

१. ख. वचनं ।

शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च तथा माधुर्यमेव च ।
धैर्यं प्रागल्भ्यमौदार्यमित्येते स्युरयत्नजाः ॥ २६ ॥
रूपयौवनलावण्यैरुपभोगोपबृंहितैः ।
अलङ्करणमङ्गानां शोभेति परिकीर्तिता[2] ॥ २७ ॥
विज्ञेया च तथा कान्तिः शोभैवापूर्णमन्मथा ।

अथायत्नजा इति । शोभाकान्तिरित्यादि ॥ २६ ॥

एषां क्रमेण लक्षणानि । रूपयौवनलावण्यैरिति । तान्येव रूपादीनि पुरुषेणोपभुज्यमानानि छायान्तरं भवन्ति । सा चछाया मन्दमध्यतीव्रत्वं क्रमेण संभोगपरिशीलनाद्भवति शोभा कान्ति दीप्ति चेत्यर्थः ॥ २७ ॥

**अभिनव**—वाक्यानामिति—प्राप्तानाम् अर्थात् अवसर आने पर कहने में योग्य। स्वभावतः अर्थात् व्याज ( बहाने ) से अर्थात् व्याजादि एवं मौग्ध्यादि के द्वारा अतिशय प्रख्यापन से। यह प्रख्यापन भी किसी स्त्री का स्वभाव होता है। जैसे—"लिलल्मि किरन्ति" इत्यादि में ॥ २४-२५ ॥

**अयत्नज अलङ्कार—**

**अनुवाद—शोभा, कान्ति, दीप्ति, माधुर्य, धैर्य, प्रागल्भ्य और औदार्य ये सात स्त्रियों के अयत्नज अलङ्कार हैं ॥ २६ ॥**

**अनुवाद—रूप, यौवन एवं लावण्य आदि के उपभोग से उपबृंहित (विकसित) अङ्गों का अलङ्करण ( सजाना ) 'शोभा' कहा जाता है ॥ २७ ॥**

**अभिनव**—ये रूप, यौवन और लावण्य आदि पुरुष के द्वारा उपभुज्यमान ( उपभोग किये जाने पर ) विलक्षण शोभा वाले होते हैं। वह शोभा सम्भोग के परिशीलन से क्रमशः मन्द, मध्य और तीव्र भाव को प्राप्त होती है ॥ २७ ॥

**२. कान्ति—**

**अनुवाद—काम के पूर्ण उद्रेक से बढ़ी हुई शोभा को 'कान्ति' समझना चाहिए ॥ २८ (१) ॥**

**अभिनव**—आसमन्तात् अर्थात् चारों ओर से पूर्ण मन्मथ अर्थात् काम के उपभोग का हेतु है जिसका, वह 'शोभा' है। अन्य लोग 'अपूर्णमन्मथा' की व्याख्या करते हुए कान्ति, दीप्ति और शोभा का क्रमशः अतिशयत्व कहा है। यह सब उपक्रम के विरुद्ध है, ऐसा उपाध्याय जो कहते हैं ॥ २८ ॥

२. ब. यत् सा शोभेति भाण्यते ।

कान्तिरेवातिविस्तीर्णा दीप्तिरित्यभिधीयते ॥ २८ ॥
सर्वावस्थाविशेषेषु दीप्तेषु ललितेषु च ।
अनुल्बणत्वं चेष्टाया माधुर्यमिति संज्ञितम् ॥ २९ ॥
चापलेनानुपहता सर्वार्थेष्वविकत्थना ।
स्वाभाविकी चित्तवृत्तिर्धैर्यमित्यभिधीयते ॥ ३० ॥
प्रयोगनिस्साध्वसता प्रागल्भ्यं समुदाहृतम् ।

---

आ समन्तात् पूर्णो मन्मथ इति कामोपभोगो हेतुर्यस्याः सा इत्यर्थः। अन्यस्तु अपूर्णमन्मथेति व्याचक्षाणः कान्तिदीप्तिशोभानां क्रमेण सातिशयत्वमाह। तच्चोपक्रमविरुद्धमित्युपाध्यायाः ॥ २८ ॥

दीप्तेष्विति क्रोधादिषु । चशब्द इवार्थे ललितेषु रतिक्रीडादिषु यथा मासृण्यं चेष्टायास्तथा दीप्तेष्वपि यत्तन्माधुर्यम् ॥ २९ ॥

सर्वार्थेष्विव रूपयौवनादिषु वर्गत्वाच्चेयं क्रिया रूपेभ्यः पृथगेव धीरता पठिता ।

---

३. दीप्ति—

अनुवाद—कान्ति ही अत्यन्त विस्तार को प्राप्त होकर 'दीप्ति' कहलाती है ॥ २८ ॥

४. माधुर्य—

अनुवाद—दीप्त और ललित भी अवस्था-विशेष में चेष्टा का मसृणत्व 'माधुर्य' कहलाता है ॥ २९ ॥

अभिनव—दीप्तेषु अर्थात् क्रोधादि में । यहाँ 'च' शब्द का इव अर्थ में है। ललित रति-क्रीड़ादि में जिस प्रकार चेष्टा की मसृणता है। उसी प्रकार दीप्तों में भी माधुर्य है ॥ २९ ॥

५. धैर्य—

अनुवाद—चपलता से रहित तथा सभी विषयों में आत्मश्लाघा से विमुख स्वाभाविकी चित्तवृत्ति को 'धैर्य' कहते हैं ॥ ३० ॥

अभिनव—सभी रूप, यौवन आदि अर्थों में वर्गभेद से यह क्रिया धीरता का रूपों से पृथक् पाठ किया है ॥ ३० ॥

६—प्रागल्भ्य—

अनुवाद—प्रयोगों में निर्भयता 'प्रागल्भ्य' कहलाता है ।

अभिनव—प्रयोग इति—कामकला में चौसठ प्रयोग होते हैं।

प्रयोग इति कामकलादौ चातुःषष्टिक इत्यर्थः। यथाहुः—

अन्यदा भूषणं पुंसः शमो लज्जेव योषितः।
पराक्रमः परिभवे प्रागल्भ्यं सुरतेष्विव॥ इति।

यत्त्वनुकर्तृविषयमेतदित्यन्यैर्व्याख्यातं तत्पूर्वमेव दूषितम्। सर्वास्वामर्षेर्ष्या-क्रोधाद्यवस्थास्वपि यत्परुषवचनाद्यनुदीरणं तदौदार्यम्। चित्तवृत्तिस्वभावा अपि केचिदेते विभावजन्यत्वाभावाद् भाववर्गे न पठिताः रसान् प्रति भाव-कत्वाभावाच्च (इत्याहुः)। तच्चैतदयुक्तम्। शोभाकान्तिदीप्तयः ता बाह्यरूप-लावण्यगता एव विशेषः आवेगचापलत्रासामर्षा भावा एव। माधुर्याद्या न चित्तवृत्तिस्वभावा इति क एषु भावत्वाशङ्कावकाशः इत्यभावोऽपि भावान्तर-तया तद्विशेषणतया प्रतिभासगोचर इति अतो भावरूपतैवेति चेदस्तु नामैवम्। तथाप्यलङ्कारत्वात्, सामान्याभिनयरूपत्वात्, बाह्यशरीरनिष्ठतापर्यवसानात्, शृङ्गारैकमात्रविषयत्वाच्च, अशेषरसविषयत्वात्, व्यभिचारिवर्गात् पृथक्त्वेनैवा-मभिधानम्।

जैसा कि कहते हैं कि—

"अन्य समय में पुरुषों का भूषण शम है। जैसे स्त्रियों का भूषण लज्जा है। परिभव होने पर पराक्रम आवश्यक है, जैसे सुरतकाल में प्रगल्भता आवश्यक है।"

जो कि अन्य लोगों ने इसको व्याख्या की है कि यह अनुकर्तृ विषयक है वह पहले ही दूषित कर दिया गया है। अमर्ष, ईर्ष्या, क्रोध आदि अवस्थाओं में जो कठोर वचन का अकथन है, वह 'औदार्य' है। यह चित्तवृत्ति स्वभाव होते हुए भी कुछ लोग विभाव से जन्य न होने से और रसों के प्रति भावकत्व का अभाव होने से भाव वर्ग में नहीं पढ़ा है। यह सब अयुक्त है। क्योंकि जो शोभा, कान्ति एवं दीप्ति हैं वे सब बाह्य रूप लावण्यगत विशेषता है। आवेग चपलता, त्रास, अमर्ष भाव ही हैं। माधुर्य आदि चित्तवृत्ति रूप भाव नहीं है, अतः इनमें कौन भावत्व की आशङ्का का अवकाश है। अतः अभाव भी भावान्तर होने के कारण और भावों का विशेषण होने के कारण प्रतिभास गोचर है अतः यदि भावरूप हैं तो हों। फिर भी अलङ्कार रूप होने से, सामान्याभिनय रूप होने से बाह्य शरीर में रहने का पर्यवसाय होने से और शृङ्गार का एक मात्र विषय होने से और अशेष रसों का विषय होने से और अशेष रसों का विषय होने से व्यभिचारी वर्ग से पृथक् ही इनका अभिधान है।

**न च एतावत एवैत इत्यत्र नियमो विवक्षितः। तेन मौग्ध्यमदभावविकृतपरितपनादीनामापि शाक्याचार्यराहुलादिभिरभिधानं* विरुद्धमित्यलं बहुना।**

'ये भाव इतने ही हैं' यहाँ पर कोई नियम विवक्षित नहीं है। इनमें मौग्ध्य, मद, भाव, विकृत तथा परितापन आदि के सम्बन्ध में शाक्याचार्य राहुल आदि का जो कथन है वह विरुद्ध है, अतः अधिक कहना व्यर्थ है।

'राहुलादिभिः' में आदि शब्द से पद्मश्री, सागरनन्दी, मातृगुप्त प्रभृति आचार्यों का ग्रहण है। उनके मत में मौग्ध्य जैसे—

'बाल्यावस्था के बीत जाने पर रमणियों के कान्त की सन्निधि में जो मनोहारी एवं मौक्तिकमयी जो वाचोभङ्गी है, उसे 'मौग्ध्य' कहते हैं।'

**मद जैसे—**

"यौवन के अतिशय से उद्भूत, मद्यपान ( मदिरापान ) से वर्द्धित ( बढ़े हुए ) जो विकार की बहुलता है, उसे विद्वान् लोग मद कहते हैं।"

**भाव जैसे—**

"नारी कान्त के दृष्टि पथ से जैसे बचना चाहती है। लज्जा से मुख नीचा कर लेती है ( मुख झुका लेती है। भोले पन से तिरछी चितवन से प्रिय को देखती है, तब रोमाञ्च कञ्चुक उत्पन्न हो जाते हैं, उस समय उसमें मदनाचार्य की शिक्षामय उपदेश से जो चेष्टा होती है, शाक्याचार्य के मत में उसे **'भाव' कहते हैं।**

---

* अत्र रामकृष्णकविना राहुलादिभिरिति, आदिशब्देन पद्मश्रीसागरनन्दिमातृगुप्तप्रभृतयो गृहीताः तन्मते **मौग्ध्यं यथा**—

बाल्ये गते वचोभङ्गी रामाणां कान्तसन्निधौ।
हारिमौक्तिमयी या तु तन्मौग्ध्यं परिकीर्तितम्॥

**मदो यथा—**

तारुण्यातिशयोद्भूतः सुरापानविशेषितः।
विकारबहुलो यस्तु तं वदन्ति मदं बुधाः॥

**भावो यथा—**

कान्तस्य दृष्टिपथतस्तिरोधातुमिवेच्छति
लज्जयाधोमुखी मुग्धतिर्यग्विक्षिप्तलोचना।
प्रियं पश्यत्यतिशयजातरोमाञ्चकञ्चुका
तत्क्षणोद्भूतमदनाचार्यशिक्षोपदेशतः॥
**यत्तस्या जायते चेष्टा स भावः शाक्यसंमतः।**

**औदार्यं प्रश्रयः प्रोक्तः सर्वावस्थानुगो बुधैः ॥ ३१ ॥**

**'सुकुमारा भवन्त्येते प्रयोगे ललितात्मके[1] ।**

**विलासललिते हित्वा दीप्तेऽप्ययेते[3] भवन्ति हि ॥ ३२ ॥**

**अथैषां सामान्याभिनयत्वमुपपादयितुमाह—सुकुमारे भवन्त्येत इति ॥ ३२ ॥**

**विकृत जैसे—**

"अवसर प्राप्त होने पर भी प्रिय वचन से जो बात नहीं कहती, किन्तु क्रिया से जिसका अनुष्ठान करतो है, उसे 'विकृत' कहते हैं।"

**परितपन जैसे—**

'क्षणमात्र के लिए भी प्रिय को न देखने से भी जो वियोग के समय होने वाली कामिनी की तापसन्तति है, उसे 'परितापन' कहते हैं।'

यहाँ आदि शब्द से विक्षेप, केलि, व्याज भेदन आदि समझना चाहिए ॥ ३१ ॥

**७. औदार्य—**

**अनुवाद—सभी अवस्थावों में प्रश्रय ( विनम्रता पूर्वक ) आचरण को विद्वान् लोग 'औदार्य कहते हैं ॥ ३१ ॥**

अब इनके सामान्याभिनयत्व को प्रतिपादन करने के लिए कहते हैं—

**अनुवाद—ये शोभा आदि विकार ललितात्मक सुकुमार प्रयोग में होते हैं। विकास और ललित को छोड़कर दीप्त में भी होते हैं ॥ ३२ ॥**

**विकृतम्—**

वचसा प्राप्तकालेऽपि प्रियया नाभिधीयते ।
क्रियया यदनुष्ठानं विकृतं तदुदाहृतम् ॥

**परितपनम्—**

क्षणमात्रमदृष्टे या प्रिये सन्तापसन्ततिः ।
विरहोत्थेव कामिन्याः परितापः स कथ्यते ॥

आदिशब्देन विक्षेपकेलिव्याजप्रतिभेदनादय ऊह्याः ॥ ३१ ॥

१. क. सुकुमारे । २. ख. ललितालके ।
३. ख.; ग. अप्येते ।

शोभा विलासो माधुर्यं स्थैर्यं गाम्भीर्यमेव च ।
ललितौदार्यतेजांसि सत्त्वभेदास्तु पौरुषाः ॥ ३३ ॥

दाक्ष्यं शौर्यमथोत्साहो नीचार्थेषु जुगुप्सनम् ।
उत्तमैश्च गुणैः स्पर्धा यतः[1] शोभेति सा स्मृता ॥ ३४ ॥

---

ललितात्मके प्रयोगे प्रयुज्यमाने शृङ्गारे यः सुकुमारोऽन्योन्योपसम्भोगविप्रलम्भादि भेदः । तत्र सर्वत्रैते न भवन्ति । न ह्येतच्छून्यमङ्गानां चेष्टितं प्रयोगार्हम् । योऽपि तत्र शृङ्गारे ईर्ष्यामर्षदीप्तिप्रकारस्तत्रापि विलासं ललितं च वर्जयित्वा अवश्यमन्येषां क्रमयौगपद्यादिना सम्भव इति शृङ्गारभेदेषु साधारणभूतो योऽभिनयस्तेन सामान्याभिनयतास्य युक्तेति तात्पर्यम् ।

---

**अभिनव**—ललितात्मक प्रयोग अर्थात् शृङ्गार के प्रयोग में जो सुकुमार परस्पर के उपसम्भोग तथा विप्रलम्भादि भेद होते हैं। वे सर्वत्र नहीं होते। किन्तु इनसे शून्य अङ्गों की चेष्टायें प्रयोग के योग्य भी नहीं है और शृङ्गार में जो ईर्ष्या, अमर्ष एवं दीप्ति का प्रकार है उनमें भी विलास और ललित को छोड़कर अन्यों की क्रमसे अथवा यौगपद्य से सम्भावना है। अतः शृङ्गार के भेदों में जो साधारण अभिनय है। उससे उसकी सामान्याभिनयता युक्त है। यह तात्पर्य है ॥ १३२ ॥

अब पुरुषगत उद्देश्य से लक्षण कहते हैं—

**अनुवाद**—शोभा, विलास, माधुर्य, स्थैर्य, गाम्भीर्य, लालित्य, तेज एवं औदार्य ये आठ सत्त्वों के भेद से पुरुषगत भाव होते हैं ॥ ३३ ॥

**१. शोभा—**

**अनुवाद**—दक्षता, शौर्य, उत्साह, गन्दी वस्तुओं में घृणा, उत्तम पुरुषों के गुणों से स्पर्धा करना 'शोभा' कहा जाता है ॥ ३४ ॥

**अभिनय**—जिस शरीर के विकार से दाक्ष्यादि व्यक्त होते हैं, वहाँ शोभा होता है ॥ ३४ ॥

---

१. ख.,ग. यत्र ।

[1]धीरसंचारिणी दृष्टिर्गतिर्गोवृषभाञ्चिता ।
स्मितपूर्वम[2]थालापो विलास इति कीर्तितः ॥ ३५ ॥
अभ्यासात्करणानां तु श्लिष्टत्वं यत्र जायते ।
महत्स्वपि विकारेषु तन्माधुर्यमिति स्मृतम् ॥ ३६ ॥

---

अथ पुरुषगतानुद्दिश्य लक्षयति—शोभा विलास इत्यादि ॥ ३३ ॥
यतः शरीरविकाराद् दाक्ष्यादि गम्यते सा शोभेति सम्बन्धः ॥ ३४ ॥
गोवृषभः उत्तमा गौः ॥ ३५ ॥

महत्स्वपि विकारेष्विति युद्धनियुद्धव्यायामादिष्वभ्यासकृतं, करणानां करचरणादिक्रियाणां श्लिष्टत्वं अनुल्बणत्वं यत्र शरीरविकारो स माधुर्यम् । नटगतमेतदिति त्वसत् प्रक्रमविरोधात्, प्रयोक्तृगुणानां च प्रकृत्यध्याये भूमिकाविकल्पाध्याये च ( अ ३५, ३६ ) वक्ष्यमाणत्वात् ॥ ३६ ॥

---

२. विलास—

अनुवाद—धीर ( स्थिर सञ्चारिणी दृष्टि, गौ और बैल के समान गति, मन्द मुस्कान से युक्त वार्त्तालाप 'विलास' कहा गया ॥ ३५ ॥

अभिनव—गोवृषभ का अर्थ है उत्तम गो ॥ ३५ ॥

३. माधुर्य—

अनुवाद—महान् विकारों में भी अभ्यास के कारण जहाँ पर इन्द्रियों की श्लिष्टता होती है, उसे 'माधुर्य' कहते हैं ॥ ३६ ॥

अभिनव—महान् विकारों में भी युद्ध-नियुद्ध तथा व्यायाम आदि में अभ्यासकृत, इन्द्रियों में हाथ-पैर आदि की क्रियाओं में शिलष्टता जहाँ पर शरीर का विकार हो, वहाँ 'माधुर्य' होता है। वह नट में होता है, यह कहना असत् है, प्रक्रम का विरोध होने से और प्रयोक्ता के गुणों का कथन आगे प्रकृति नामक अध्याय में और भूमिका विकल्प अध्याय में वक्ष्यमाण होने से ॥ ३६ ॥

---

१. ख. स्थिर । ग. वीर ।
२. ख. तथा वाचो ।

धर्मार्थकामसंयुक्ताच्छुभाशुभसमुत्थितात् ।
[1]व्यवसायादचलनं स्थैर्यमित्यभिसंज्ञितम्[2] ॥ ३७ ॥

---

धर्मादयो यस्य फलं स तैः संयुक्त इत्युक्तम् । शुभाशुभसमुत्थितादिति । शुभसंकल्पजा अशुभसङ्कल्पजाश्च । अशुभादि हि सङ्कल्पोऽस्थिराग्निवर्तते । यथैलश्चातुर्वर्ण्यस्य सर्वस्वहारादर्थफलाद्याशयात् ।

अन्ये तु वीरस्यैतदनुचितमिति मत्वान्यथा व्याचक्षते शुभाशुभयोः समुत्थित इति । तेन यच्छास्त्रोक्तमुचितं चारभ्यते । तत्र क्रियमाणे ( शुभं ) सुलभतयार्थ-लाभः, अशुभं क्षयव्ययादिरूपकमस्तु तथापि तद्विषयाध्यवसायादविचलनं स्थैर्यं देहविकाररूपमेव ॥ ३७ ॥

---

४. स्थैर्य—

अनुवाद—धर्म, अर्थ, काम से संयुक्त, शुभ या अशुभ कार्य से समुत्थित व्यवसाय से विलचित न होना 'स्थैर्य' कहलाता है ॥ ३७ ॥

अभिनव—धर्म, अर्थ, काम जिसके फल हैं, उनसे संयुक्त ऐसा कहा है। शुभ और अशुभ कर्म से समुत्थित अर्थात् शुभ संकल्प से शुभ और अशुभ संकल्प से अशुभ उत्पन्न होते हैं। अशुभ कर्म से भी सङ्कल्प अस्थिर हो जाता है। जैसे ऐल चातुर्वर्ण्य के उसंहार से, सर्वस्व आहरण से अर्थ के फल के आशय से निवृत्त हो गया।

अन्य लोग तो वीर के लिए यह अनुचित है, यह मानकर अन्यथा व्याख्या करते हैं। शुभ और अशुभ कर्मों से समुत्थित है। अतः जो शास्त्र में कहा गया है और उचित भी है। उसका आरम्भ करते हैं, अर्थात् उनके करने पर शुभ सुलभता से अर्थ का लाभ होता है और अशुभ क्षय और व्यय रूप अनिष्ट होता है, तथापि तद्विषयक अध्यवसाय से अविचलन देह का व्यापार 'स्थैर्य' है ॥ ३७ ॥

---

१. ग. व्यवसायादिवचनं ।

२. ब. अभिधीयते ।

यस्य प्रभावादाकरा हर्षक्रोधभयादिषु[१] ।
भावेषु नोपलक्ष्यन्ते[२] तद्गाम्भीर्यमिति स्मृतम्[३] ॥ ३८ ॥

अबुद्धिपूर्वकं यत्तु निर्विकारस्वभावजम्[४] ।
शृङ्गाराकारचेष्टत्वं ललितं तदुदाहृतम्[५] ॥ ३९ ॥

---

आक्रियते चित्तवृत्तिरेभिरित्याकारः, मुखरागदृष्टिविकारादयः तेष्वपि चासत्सु कारणसामग्र्यव्यभिचरितफलेति हर्षादिसम्भवेऽपि यत्कृतस्तत्कृतमुखरागाद्यभावः स एव निस्तिमितदेहस्वभावो गाम्भीर्यम् ॥ ३८-३९ ॥

---

५. गाम्भीर्य—

अनुवाद—जिसके प्रभाव से हर्ष, क्रोध तथा भय आदि भावों का चेहरे पर न दिखाई देना 'गाम्भीर्य' कहलाता है ॥ ३८ ॥

अभिनव—चित्तवृत्तियाँ जिनसे आकृत को जाती हैं, वे आकार है। वे मुखराग, दृष्टि विकार आदि हैं, जहाँ उनकी सत्ता नहीं है। वह समग्र कारणता से अव्यभिचरित फल है। हर्ष आदि के सम्भव होने पर भी कारणता के व्यभिचार से किया गया मुखरागादि का अभाव है। वही निस्तमित देह का अपना भाव 'गाम्भीर्य है ॥ ३८ ॥

६. ललित—

अनुवाद—अबुद्धि पूर्वक विकार रहित स्वभाव से जन्य जो शृङ्गाराकार एवं शृङ्गारिक चेष्टाएँ है, उसे 'ललित' कहा गया है ॥ ३९ ॥

---

१. ख. रोमहर्षभयादिषु । ग. क्रोधहर्षभयादिषु ।

२. ख. ग. नोपलभ्यन्ते ।

३. ख. गाम्भीर्यमिति संशितम् ।

४. ग. सुकुमारं स्वभावत। । ख. सुकुमारस्वभावजम् ।

५. ख. प्रकीर्तितम् ।

दानमभ्युपपत्तिश्च तथा च प्रियभाषणम् ।
स्वजने च परे वापि तदौदार्यं प्रकीर्तितम्[1] ॥ ४० ॥

अधिक्षेपावमानादेः प्रयुक्तस्य परेण यत् ।
प्राणात्ययेऽप्यसहनं तत्तेजः समुदाहृतम् ॥ ४१ ॥

---

परजनविषयं दानादिचेष्टाविकाररूपमेवौदार्यम् । स्वग्रहणन्तु लोकोक्तं-यन्नानादररूपरूपन्तु चोभयत्रौदार्यमेव स्फुटयति । अभ्युपपत्तिः परित्राणाद्यर्थिनोऽङ्गीकरणम् ॥ ४० ॥

परेणेति शत्रुणा, न तु गुरुणा मित्रादिना वा । प्राणात्ययेऽपीति न तु नीत्यनुवर्तनेन कथंचित् देशकालाद्यनुवर्तनेन सहनपूर्वक निर्यातनम् । तथा च ममैव श्लोकः—

> मूर्ध्ना कंचन पार्थिवं घृतवता छिद्रैः प्रविश्यान्तरं
> स्वं रूपं विनिगूह्य तापमतुलं दत्त्वा चिराद् भ्रंशितः ।
> यश्शङ्कुजंडरूपतापरिचितो नीत्येव बह्ने त्वया
> तन्मन्येऽत्र कथासु तिष्ठति परं निर्बन्धतेजस्विता ॥ इति ।

---

७. औदार्य—

अनुवाद—स्वजन अथवा परजन में भी भेदभाव रहित होकर जब दान करता है, अनुग्रह करता है और प्रिय भाषण करता है। वह 'औदार्य' कहलाता है ॥ ४० ॥

अभिनव—अन्य जनविषयक दानादि चेष्टा रूप जो विकार है वही 'औदार्य' है । 'स्वजन' में 'स्व' पद का ग्रहण यह स्पष्ट करता है कि जो लोकोक्त है और जो अनादर रूप नहीं है। दोनों औदार्य है। अभ्युपपत्ति का अर्थ परित्राण आदि को चाहने वाले का अङ्गीकरण ॥ ४० ॥

८. तेज—

अनुवाद—शत्रु के द्वारा प्रयुक्त अधिक्षेप वचन और अपमान को प्राणों के विनाश के अवसर भी सहन न करना 'ओदार्य' कहलाता है ॥ ४१ ॥

अभिनव—यहाँ पर का अर्थ शत्रु है, गुरु या मित्र आदि नहीं। प्राणों के नाश में भी, न कि नीति के अनुवर्त्तन से अथवा देश-काल आदि का अनुवर्त्तन करके सहन करते हुए निर्यातन करना। इस विषय में यह श्लोक है—

---

१. ख. इति स्मृतम् ।

